* श्रीः *

कवितार्किकसिंह-सर्वतन्त्रस्वतन्त्र

श्रीमद्वेङ्कटनाथार्य—श्रीमद्वेदान्तदेशिकविरचिता

श्रीमन्महाचार्यप्रणीतेन चण्डमारुतेन संगता

# शतदूषणी

८३–६६ वादपर्यन्ता हिन्दी प्रसादेनावलिता

* चतुर्थोभागः *

(विशिष्टाद्वैत ग्रन्थः)


हिन्दी व्याख्याकारः-

शिवप्रसाद द्विवेदी [ श्रीधराचार्यः ]

वेदान्तविभागाध्यक्षः-आयोध्यिके श्रीहनुमत्संस्कृतमहाविद्यालये ।



श्रीकृष्णजन्माष्टमी १९८७ ई० सम्वत २०४४

❀ श्रीः ❀

कवितार्किकसिंह-सर्वतन्त्रस्वतन्त्र

श्रीमद्वेङ्कटनाथार्य—श्रीमद्वेदान्तदेशिकविरचिता

श्रीमन्महाचार्यप्रणीतेन चण्डमारुतेन संगता

# शतदूषणी

४३-६६ वादपर्यन्ता हिन्दी प्रसादेनावन्विता

## * चतुर्थोभागः *

(विशिष्टाद्वैते)


हिन्दी व्याख्याकारः-

शिवप्रसाद द्विवेदी [ श्रीधराचार्यः ]

वेदान्तविभागाध्यक्षः-आयोध्यिके श्रीहनुमत्संस्कृतमहाविद्यालये ।



श्रीकृष्णजन्माष्टमी १९८७ ई० सम्वत २०४४

प्रकाशकः-

तत्त्वमुक्ताकलापसङ्घ

शाखा-अयोध्या

जिला-फैजाबाद

पिन-२२४१२३



प्रथम संस्करण

मूल्य—५०-०० ( पचास रुपये अजिल्द )
६०-०० रुपये सजिल्द

वर्ष १९८७ जन्माष्टमी

मुद्रक :-

श्याम मुद्रणालय

श्याम सदन, कटरा

अयोध्या

पिन-२२४१२३



सर्वतन्त्रस्वतन्त्राः कवितार्किकसिंहाः
तत्त्वमुक्ताकलापशतदूषण्यादिग्रन्थप्रणेतारः
श्रीमद् वेङ्कटनाथाचार्याः वेदान्तदेशिकाः

# ।। समर्पण ।।

जिनकी दिव्य-तपस्या के स्फीतालोक में सम्पूर्ण भारतीय वसुन्धरा आलोकित है, श्रीदेवी तथा भूदेवी से सदा सेवित, भगवान् श्रीमन्नारायण के चरण युगल ही जिनके आराध्य हैं, कीर्ति, श्रीः, वाक्, स्मृति, मेधा, धृति तथा क्षमा ये सात दिव्य-देवियाँ ही जिनके तपःपूत प्राङ्गण की पट्टमहिषियाँ हैं, विवेक, विमोक, अभ्यास, क्रिया, कल्याण, अनवसाद और अनुद्धर्ष इन सात साधनों के सतत सेवन के द्वारा पावितान्तःकरण जो अनुक्षण जगन्मङ्गल का विधान किया करते हैं, उन्हीं ब्रह्मर्षि श्रीदेवराहाबाबा जी महाराज तथा श्रीमद्वि-ष्वक्सेनाचार्य त्रिदण्डी स्वामीजी महाराज के चरणों में समर्पित है, यह शतदूषणी की हिन्दी विवर्त्त रूपी या कचित् सेवा।

मुझ जैसे अज्ञानान्ध मलीमस बुद्धि को भी जिन्होंने अपनी निरवग्रहा कृपा का पात्र बनाया, जिनके प्रथम प्रेक्षण ने ही मेरे तमः प्रोत अन्तःकरण को श्रीमद्विशिष्टाद्वैत दर्शन की ओर उन्मुख किया, जिनके सत्य-संकल्प से ही प्रेरित होकर मैं इस पूर्ण वैदिक दर्शन के विषय में कुछ लिखने का दुःसाहस करता हूँ, जिनके दया, सौशील्य, वदान्यता, आर्जव प्रभृति लोकोपकारी गुण मुझे भी इस परमवैदिक-दर्शन के राजमार्ग पर चलते रहने की अनुमति देते रहते हैं, उन कृपामात्र प्रसन्नाचार्य भगवद्रामानुजाचार्य की पावन पदवी के स्वरूपयाथात्म्य को सुरक्षित रखने में सर्वथा समर्थ ब्रह्मर्षि श्रीदेव राहाबाबा तथा परमाचार्य श्रीमद् विष्वक्सेनाचार्य त्रिदण्डी स्वा-मीजी महाराज के चरणों में समर्पित है, मेरी यह शब्द सुमनाञ्जलि।

भगवान् श्रीमन्नारायण के पर, व्यूह, विभव, अन्तर्यामी तथा अर्चावतार, इन वैदिक पाञ्चो रूपों की प्राप्ति का अद्वारक साधन अर्थपञ्चकविज्ञान ही है, इस अर्थ का साक्षात्कार करने वाले सप्तद्वीपा वसुमती को अपने सात अवतारों के द्वारा अनुगृहीत करने वाले पञ्चा-चार्यपथपथिक शेषावतार श्रीभाष्यकार रामानुजाचार्य की पवित्र परम्परा को अक्षुण्ण बनाये रखने वाले श्रीदेवराहाबाबा तथा श्रीमद् विष्वक्सेनाचार्य त्रिदण्डी स्वामीजी महाराज के मनस्तोषार्थ उनके पावन चरणों में समर्पित है, यह चण्डमारुत विशिष्ट शतदूषणी का प्रसाद समलंकृत चतुर्थ भाग।

निवासः—

श्यामसदन, कटरा, अयोध्या

श्रीकृष्णजन्माष्टमी, २०४४ वैक्रमाब्द

श्रीवैष्णवों का दासानुदास :-

शिवप्रसाद द्विवेदी (श्रीधराचार्य)



अयोध्या में 'तत्त्वमुक्ताकलापप्रकाशनसंघ' के संस्थापक
भारतीय वसुन्धरा के सिद्धसन्त योगिराज ब्रह्मर्षि
श्री १००८ श्री देवराहाबाबा

❀ श्रीमते रामानुजाय नमः ❀ श्रीमन्निगमान्तदेशिकमहागुरवे नमः ❀

चण्डमारुत-प्रसादाभ्यां समलंकृतायाः

# शतदूषण्याः

## चतुर्थो भागः

### ❀ अथ निवर्तकानुपपत्तिवादः त्रिचत्वारिंशः ४३ ❀

अनन्यानां पुंसामनवधिकभक्तिस्थितिजुषामविद्याध्वंसो यच्चरणवरिवस्यापरिणतेः ।
तदेकं सत्संवित्सुखमवधिदूरीकृतगुणं हताशेषावद्यं हयवदनमीडीमहि महः ॥

प्रसादः--हम उस ज्योतिस्स्वरूप सीमातीत सत्य स्वरूप, ज्ञान स्वरूप तथा आनन्द स्वरूप, परमतत्त्व श्री हयग्रीव भगवान की वन्दना करते हैं; जिनकी सीमातीत भक्ति करने वाले अनन्य भक्तों के श्रीभगवान् के चरण कमलों की सेवा करने से अज्ञान का विनाश हो जाता है । इस श्लोक में श्रीभगवान के चरण कमलों की सेवा का परिणाम अज्ञान का विनाश बतलाया गया है । अतएव तत्त्वमस्यादि वाक्य जन्य ज्ञान को अज्ञान का विनाशक मानने वाले के मत का निरास हो जाता है ।

वादार्थं संगृह्णन्मङ्गलमाचरति-अनन्यानामिति । अत्र च स्वमतोपन्यासेन वादप्रतिपाद्यभूतमतान्तरनिरसनमर्थात्सिद्ध्यति ।

प्रतिष्ठितोयमर्थः प्रमाणपरतन्त्राणां यदुत कर्मयोगज्ञानयोगपरिशोधितान्तःकरणस्य तत्तद्वर्णाश्रमोचितनित्यनैमित्तिकोपसंहृतिनिषिद्धपरिहारनिष्ठस्य अनवरतविहितध्यानार्चनादिक्रमपरिणतनिरतिशयप्रीतिरूपतापन्ननिदिध्यासनानिरुद्धसुहृदद्विषत्संक्रमणीयपूर्वोत्तरपुण्यपापस्य फलोन्मुखकर्मपर्यवसानेनिर्मुक्तस्थूलसूक्ष्माचित्संसर्गस्य तथाविधभजनाराधितपरमपुरुषप्रसादादेव सार्वज्ञ्यापरपर्याया निश्शेषाविद्यानिवृत्तिरिति । ये पुनरद्वैतविज्ञानादेव ब्रह्माज्ञाननिवृत्तिरिति जल्पन्ति, तान्प्रति ब्रूमः कथम्भूतमद्वैत-ज्ञानमिति ? किं ब्रह्मस्वरूपभूतात् ज्ञानाद्भिन्नम् , उताभिन्नम्, यद्वा भिन्नाभिन्नम् , उतानुभयात्मकम् उताशक्यवेदनकथम्भावम् किञ्चिदिति ।

प्रसाद--प्रामाणिक पुरुषों के बीच यह अर्थ प्रख्यात है कि कर्मयोग एवं ज्ञानयोग के सेवन के द्वारा जिन मुमुक्षु जीवों का अन्तःकरण शुद्ध हो गया है, अपने-अपने वर्ण एवं आश्रम के अनुकूलनित्य एवं नैमित्तिक कर्मों के अनुष्ठान तथा निषिद्ध कर्मो के परिहार में संलग्न रहने वाले, श्रीभगवान् के स्वरूप रूप आदि का ध्यान तथा अर्चन सभी जीवों के लिए विहित है, उस ध्यान आदि के सतत सेवन से श्रीभगवान् में मुमुक्षु जीव की क्रमशः बढ़ती हुई भक्ति सीमातीत हो जाती है। श्रीभगवान् के इस सीमातीत प्रेम को ही शास्त्रों में निदिध्यासन शब्द से अभिहित किया गया है । इस निदिध्यासन से ही जीवों के पुण्य पाप कर्मो का निरोध हो जाता है तथा अवशिष्ट पुण्य एवं पाप विद्याप्राप्त मुमुक्षु जीव के

शरीरपात कालमें क्रमशः उनके मित्रों एवं शत्रुओं को मिल जाते हैं। इस तरह मुमुक्षु जीव के प्रारब्ध कर्म के अन्त में मोक्षावाप्ति काल में अचित् तत्वों का आत्यन्तिक सम्बन्ध विच्छेद हो जाता है। इस तरह से श्रीभगवान् के भजन करने से श्री भगवान् प्रसन्न होकर, उस जीव के सम्पूर्ण अज्ञान का विनाश कर देते हैं तथा वह जीव श्रीभगवान् के ही समान सर्वज्ञ हो जाता है। यही जीव मुक्त कहा जाता है। और जो लोग यह कहते है कि अद्वैत का ज्ञान होने से ही ब्रह्म के अज्ञान की निवृत्ति को मोक्ष हैं, उनसे हम पूछते हैं कि इस अद्वैतज्ञान का स्वरूप क्या है? (१) क्या ब्रह्म के स्वरूपभूत ज्ञान से भिन्न है (२) अथवा अभिन्न (३) अथवा भिन्नाभिन्न (४) अथवा दोनों में कोई नहीं (५) अथवा उसके स्वरूप को बिल्कुल जाना ही नहीं जा सकता।

अद्वैतज्ञानस्याविद्या निवर्तकत्वानङ्गीकारे अनिर्मोक्षप्रसङ्ग इत्याशङ्कां निराकर्तुमुपोद्घातरीत्या स्वमतमुपन्यस्यति-प्रतिष्ठित इति।

न प्रथमः, तद्धि निर्विषयम्, सविषयं वा? पूर्वत्र ज्ञानत्वमेव हीयेत। वृत्तिरूपं हि ज्ञानं सविषयमेवेति भवतामपि सिद्धान्तः। उत्तरत्रापि कस्तस्य विषयः? किं ब्रह्मस्वरूपम्, उत तदेवाविद्याशबलम्, यद्वा तद्व्यतिरिक्तं तस्य मिथ्यात्वं वा; अथवाऽन्यदेव किञ्चिदिति। नाद्यः, आत्मस्वरूपस्येव ज्ञानस्य तस्यापि भ्रमनिवर्तकत्वायोगात्, उभयोरपि यथावस्थितब्रह्मस्वरूपप्रकाशरूपत्वाविशेषात्। ननु स्वरूपप्रकाशोऽध्यासोपाधिकाधिष्ठानप्रकाशात्मकः, यथेदं रजतमित्यत्र इदमर्थप्रकाशः, विषयप्रकाशस्त्वध्यासनिवर्तकः, यथेदमर्थस्य शुक्तिरिति प्रकाशः, इति चेन्न; दत्तोत्तरत्वात्। नहीदमिति प्रकाशस्य शुक्तिरिति प्रकाशस्य चात्यन्तसमानविषयता, इदमिति प्रकाशस्य शुक्तिरजतसाधारणाकारविशिष्टगोचरत्वात्, शुक्तिरिति प्रकाशस्य रजतव्यावर्तकशुक्तित्वविशिष्टविषयत्वात्। अन्यथा तस्यापि भ्रमानिवर्तकत्वप्रसङ्गात्। नचात्राप्याकारभेदोऽधिको वृत्तिज्ञानेन बोध्यत इति वाच्यम्, तस्याकारस्य सत्यत्वे सगुणसिद्धान्तोररीकरणप्रसङ्गात्। मिथ्यात्वे भ्रान्तिज्ञानत्वादेव सुतरामनिवर्तकत्व प्रसङ्गात्। वसुन्धरारन्ध्रबोधे मालाभुजङ्गनिवृत्तिवदुपपद्यत इति चेन्न; तस्यैव भ्रान्तत्वेन तद्वदेव स्वयं स्वविषयाबाधकत्वात् सर्वत्र भ्रमनिवृत्त्यसिद्धिप्रसङ्गात्। बाधकान्तरगवेषणायामनवस्थानात्; स्वपरनिर्वाहकसमाधेरपि बाधकज्ञानविषयीभूतप्रपञ्चविरोधिमिथ्याकाराध्याससहस्वरूपप्रकाशातिरिक्तप्रकाशाभावेन तस्याकारस्य बाध्यत्वासिद्धेरेवेति परिहृतत्वात्। स्वस्यैव स्वविषयार्थबाधकत्वे व्याघाताच्च।

प्रसाद--यदि उसे ब्रह्म के स्वरूपभूत ज्ञान से भिन्न मानें तो प्रश्न है कि वह ज्ञान निर्विषय है अथवा सविषयक? निर्विषयक तो इसलिए नहीं कह सकते हैं कि कोई भी ज्ञान निर्विषयक नहीं होता आप लोगों का भी सिद्धान्त है कि वृत्ति रूप ज्ञान सविषयक ही होता है, यदि आप उस अद्वैत ज्ञानको सविषयक मानें तो प्रश्न है कि उस ज्ञान का विषय कौन है? ब्रह्म का स्वरूप ही अथवा अविद्याच्छन्न

ब्रह्म का स्वरूप अथवा उससे भिन्न उसका मिथ्यात्व अथवा अन्य कोई वस्तु उसका विषय है ? यदि ब्रह्म के स्वरूप को उसका विषय माने तो फिर वह ज्ञान भी भ्रम का निवर्तक उसी प्रकार नहीं होगा, जिस तरह आत्मा (ब्रह्म) का स्वरूप । क्योंकि अद्वैतज्ञान तथा आत्म स्वरूप दोनों ही ब्रह्म के स्वरूप प्रकाश हैं । यदि कहें कि ब्रह्म का स्वरूप प्रकाश अध्यास के अनुकूल अधिष्ठान का प्रकाशक है - जैसे 'यह रजत है' इस ज्ञान में होने वाला इदमर्थं का प्रकाश और विषय प्रकाश तो अध्यास का निवर्तक है जैसे यह यह शब्द से कहे जाने वाले का यह शुक्ति है इस तरह का प्रकाश (ज्ञान) । और यही ज्ञान रजताध्यास का व्यावर्तक होता है । तो आपके इस कथन का उत्तर मैं पहले ही दे चुका हूं । क्योंकि 'यह यह' इस रूप से होने वाले तथा शुक्ति ज्ञान का विषय एक ही नहीं हैं । शुक्ति तथा रजत में जो आकार की समानता है उस आकार से विशिष्ट ही इदमर्थ है ही 'इदम्' ज्ञान का विषय हैं । शुक्तिज्ञान का विषय रजत का व्यावर्तक शुक्तित्व विशिष्ट इदमर्थ है । यदि ऐसा न हो तो शुक्तिज्ञान भी भ्रम का निवर्तक नहीं हो सकता । नचात्राप्याकार भेद इत्यादि--यदि कहें कि अद्वैत ज्ञान में भी वृत्तिज्ञान के द्वारा आकार की भिन्नता ज्ञात होती ही है तो यह कहना इसलिए उचित नही है कि उस आनन्दत्वादि आकार के सत्य होने पर आपको भी ब्रह्म के सगुणत्व का सिद्धान्त मानना होगा । यदि अद्वैतज्ञान के उस आकार को मिथ्या मानें तो वह ज्ञान मिथ्या होगा और उसके द्वारा भी भ्रम की निवृत्ति नहीं हो सकती । यदि कहें कि अंधेरे में फटी हुई पृथ्वी को देखकर पड़ी हुई माला अथवा सर्प का भ्रम जिसको हो जाता है, वह व्यक्ति जब यह जान लेता है कि यह भूरन्ध्र है, तो उसका उपर्युक्त भ्रम दूर हो जाता है, उसी तरह अद्वैत ज्ञान के द्वारा भ्रम की निवृत्ति उपपन्न हो जाती है । तो यह कहना इसलिए अनुचित है कि भूरन्ध्र का ही भ्रम हो जाने पर भूरन्ध्र ज्ञान के द्वारा उस भ्रम की निवृत्ति नहीं हो सकती क्योंकि किसी भी ज्ञान के द्वारा अपना बाध नहीं होता । अतएव अधिकाकार विशिष्ट ब्रह्मज्ञान स्वयम् अपना बाधक नहीं हो सकता । इस तरह इस ज्ञान के द्वारा किसी भी भ्रम की निवृत्ति नहीं हो सकती, यदि भ्रम का कोई दूसरा बाधक आप गवेषित करने लगें तो उस समय वह ज्ञान रहेगा ही नहीं । यदि उसका आप स्वपर निर्वाहक न्याय से उत्तर दें तो आपके इस कथन का उत्तर पहले ही दिया जा चुका है । क्योंकि बाधकज्ञान का विषय बनने वाला प्रपञ्च के विरोधी मिथ्या आकार के अध्यास के साथ स्वरूप प्रकाश से भिन्न प्रकाश का अभाव होने के कारण उस मिथ्या आकार का बाध नहीं हो सकता, उस वृत्तिज्ञान के द्वारा । कहने का अभिप्राय है कि मिथ्या आकार वाले ज्ञान को प्रपञ्च का बाधक मानें तो प्रश्न है कि उस आकार का बाधक कौन सा ज्ञान होगा ? यदि उस ज्ञान को ही कहें तो फिर उस ज्ञान को भी उस आकार का विरोधी मानना होगा । स्वरूप प्रकाश को तो उसका बाधक कहा नहीं जा सकता, क्योंकि उसके रहने पर ही प्रपञ्च विरोधी मिथ्या आकार का अध्यास हुआ था । उसके अतिरिक्त कोई दूसरा ज्ञान भी नहीं है जो उसका बाधक बने । कोई भी ज्ञान अपने को ही अपना विषय बनाकर उसका बाध करता है, यह कहना बाधित भी है ।

तद्वीति । नन्वद्वैतज्ञानादेव ब्रह्माज्ञाननिवृत्तिरित्युक्तत्वात्कथं निर्विषयत्वविकल्प इति चेन्न, पर्युदासलक्षणया द्वैतज्ञानादन्यदद्वैतज्ञानमिति विवक्षोपपत्तेः । पर्युदासे च नञ्प्रयुक्तन्यायेन ज्ञानत्वेनाद्वैतज्ञान सदृशं ज्ञानान्तरमेव लक्ष्यते । यथोक्तं वार्तिके-"नञिप्रयुक्तायसदृशाधिकरणे तथाह्यर्थगति" रिति । अत्र भाष्यम्-"नञ् युक्तमिवयुक्तञ्च कार्यमन्यस्मिंस्तत्सदृशे विज्ञायते तथा ह्यर्थो गम्यते-अब्राह्मणमानयेत्युक्ते ब्राह्मणसदृशः क्षत्रिय आनीयते, नासौ लोष्ठमानीय कृती-

भवति" इति । निवर्तकज्ञानस्य ब्रह्मस्वरूपातिरिक्तत्वाङ्गीकारे तस्य वृत्तिरूपत्वलाभाद्वृत्तेश्च सविषयत्वात् । निर्विषयत्वाङ्गीकारेऽप्यपसिद्धान्तोपीत्याह वृत्तिरूपेहीति । उत्तरत्रेति । ननु पर्युदासविवक्षायां कथं तदेवाविद्याशबलमित्यादिकोटचन्तरादयः ? मैवम्, द्वैतशब्दस्याविद्याकार्यपरत्वविवक्षायां द्वैतमात्रविषयत्वविवक्षायां वा द्वितीयपक्षोत्थानात् । द्वयोर्भावः द्विता, द्वितैव द्वैतम्, द्वैतप्रकारकमवधारणं द्वैतज्ञानम्, अस्ति द्वयं ब्रह्मव्यतिरिक्तं सत्यमेवेति ज्ञानं तदन्यज्ञानम्, सजातीयपर्युदासात्प्रपञ्चविषयकमज्ञानमिति लभ्यते, ततश्च ब्रह्मव्यतिरिक्तं सत्यमेवेति ज्ञानातिरिक्तं यत्प्रपञ्चस्वरूपमात्रविषयकं ज्ञानम्, तत् तृतीयकोटिः, यच्च प्रपञ्चमिथ्यात्वविषयकं सा चतुर्थकोटिः, एतदर्थविवक्षयैव पञ्चमकोट्युत्थितिः । अन्यदिति । ब्रह्मगता द्वितीयत्वादिकमित्यर्थः, गत्यन्तराभावादद्वैतज्ञानशब्दार्थत्वाभावेपि पञ्चमकोट्युत्थितिः । यद्वा अद्वैतज्ञानमित्यत्र समासान्तर्गतायाष्षष्ठ्यास्सम्बन्धसामान्यपरत्वविवक्षायां सविषयत्वनिर्विषयत्वविकल्पः । तत एवोत्तरत्र तद्व्यतिरिक्तमित्यादि कोट्युत्थितिः । ननु समानविषयत्वे ऽप्यध्यासानुपयोग्यधिष्ठानज्ञानं निवर्तकम्, अध्यासोपयोग्यधिष्ठानज्ञानन्तु न निवर्तकम्, इदमिति ज्ञानस्य शुक्तिरिति ज्ञानस्य च समानविषयत्वेपि तत एव निवर्तकत्वानिवर्तकत्वयोर्दर्शनादिति शङ्कते-ननु स्वरूपेति ।

दत्तोत्तरत्वादिति । उभयोरपि यथावस्थितेत्यादिनेति शेषः । दृष्टान्तेपि निवर्तकत्वानिवर्तकत्वयोर्विषयभेद एव प्रयोजक इत्याह-नहीति । साधारणाकारेति शुक्त्यसाधारणत्वेनागृहीत धर्मो विवक्षितः, तेन "इदन्त्वस्य तत्तद्व्यक्तिपर्यवसिततया न केवलान्वयित्व" मिति जिज्ञासानुपपत्तिवादोक्तेन न विरोधः । ननु इदंशुक्तिज्ञानयोरप्यत्यन्तसमानविषयकत्वमेव, तत्र च निवर्तकत्वानिवर्तकत्वे उक्तप्रयोजकाभ्यामेवेत्याशङ्क्याध्यासोपयोगानुपयोगावेव विषयवैलक्षण्याभावे न सम्भवत इत्याह अन्यथेति । ब्रह्मस्वरूप विषय इत्यत्र किं ब्रह्मस्वरूपमात्रं विषयः, उतानन्दत्वादिविशिष्टब्रह्मस्वरूपमिति विकल्पं हृदि निधायाद्यः पक्षो निरस्तः । इदानीं द्वितीयमाशङ्क्य निराकरोति-नचेति । न तस्यैवेति । वसुधारन्ध्रभ्रमस्थले वसुधारन्ध्रभ्रमस्य स्वविषयाबाधकत्वात् सर्पभ्रमनिवृत्त्यभाववदधिकाकारविशिष्टब्रह्मज्ञानस्य स्वविषयाबाधकत्वात् स्वस्य च भ्रमरूपत्वात्सर्वभ्रमानिवृत्तिप्रसङ्गादित्यर्थः । बाधकज्ञानविषयेति । अध्यास सहप्रकाशातिरिक्तो ह्यधिष्ठानप्रकाशोऽध्यासनिवर्तकस्स्यात्, तस्माद्द्वितीयत्वरूपाधिकाकारविशिष्टविषयतया प्रपञ्चनिवर्तकत्वेपि तदाकाराध्याससहाधिष्ठानस्वरूप प्रकाशातिरिक्तविरुद्धाकारप्रकाशाभावेन तस्याकारस्य बाध्यत्वासिद्धेरित्यर्थः । परिहृतत्वादिति । परिहृतप्रायत्वादित्यर्थः । यथावस्थितेत्यत्रेति शेषः । व्याघाताच्चेति ।

अस्तु तर्ह्यभिज्ञाप्रत्यभिज्ञयोरिव स्वरूपतद्विषयज्ञानयोः साध्यभेद इति चेन्न, दत्तोत्तरत्वात् ॥ तत्रैतत् स्यात्, यथा देवदत्तगोचरत्वाविशेषेऽप्यसावित्यदगाहमाना अभिज्ञा न देवदत्त भेदभ्रमं ( अदेवदत्तभ्रमं ) निवर्तयति, सोऽयमिति प्रत्यभिज्ञाबुद्धिस्तु तत्प्रतिक्षेपाय प्रगल्भते-तद्वदत्रापि स्वरूप प्रकाशः सोऽहमिति कल्पिताकारप्रकाशश्चेति चेन्न ; दत्तोत्तरत्वात् । तत्राप्यभिज्ञाप्रत्यभिज्ञयोः प्रकाश्याकार भेदोऽस्ति । अन्यथा अभि



श्री १००८ श्रीमद्वेदमार्गप्रतिष्ठापनाचार्योभयवेदान्तप्रवर्तकाचार्य
श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य सत्सम्प्रदायाचार्य श्रोत्रिय
ब्रह्मनिष्ठ जगद्गुरु भगवदनन्तपादीय श्रीमद्विष्वक्सेनाचार्य

**श्रीत्रिदण्डी स्वामीजी महाराज**

ज्ञाप्रत्यभिज्ञयोर्भेदासिद्धिप्रसङ्गात् । को वा भवन्तमन्तरेण स इत्यधि (इत्यादि ) कोल्लेखिनीं प्रत्यभिज्ञामसावित्येतावन्मात्रोल्लेखिन्या अभिज्ञया सह धारावाहिकवत् अत्यन्तसमानविषयामभिमन्येत । अत्रापि आकारातिरेकाभ्युपगमे तु दत्तमुत्तरम् ॥ प्रकाशातिरेकिविषयि (य) त्वतद्भावाभ्यां वैषम्यमिति चेत् ; किं ततः ? बाधकत्वाबाधकत्वे प्रति अप्रयोजकत्वात् । वृत्तिज्ञानस्य हि बाधकत्वं यथावस्थितब्रह्मस्वरूपप्रकाशात्मकत्वेन , न तु वृत्तित्वाद्याकारेण । तथासति विरोधिप्रकाशातिरिक्तवृत्तित्वा (वृत्त्या) द्याकारबाध्यत्वेन मुद्गरादिनिवर्त्यसत्यघटादेरिव प्रपञ्चस्यापि सत्यत्वप्रसङ्गात् ।

प्रसादः—यदि कहें कि जिस तरह अभिज्ञा एवं प्रत्यभिज्ञा में अन्तर होता है; उसी तरह स्वरूप तथा स्वरूप विषयकज्ञान में साध्य का अन्तर मान लेना चाहिए; तो यह भी नहीं कहा जा सकता है , क्योंकि अभिज्ञा एवं प्रत्यभिज्ञा दोनों के विषय भिन्न होते हैं । तत्रैतत्स्यादित्यादि-यदि कहें कि जैसे अभिज्ञा और प्रत्यभिज्ञा दोनों के विषय 'यह वही देवदत्त है' इत्यादि स्थल में यद्यपि देवदत्त है फिर भी 'वही देवदत्त है' इस तरह से होने वाली अभिज्ञा के द्वारा देवदत्त की भिन्नता का भ्रम नहीं दूर होता है । 'यह वही देवदत्त है' यह प्रत्यभिज्ञा ज्ञान ही उस भ्रम को दूर करता है । उसी तरह यहाँ भी सोऽहम्' यह स्वरूप प्रकाश तथा कल्पिताकार प्रकाश दोनों के विषय एक ही हैं । तो यह भी कथन उचित नही क्योंकि इसका उत्तर यह दिया जा चुका है कि अभिज्ञा एवं प्रत्यभिज्ञा दोनों ज्ञानोंका विषय भिन्न होता है । अन्यथा अभिज्ञा एवं प्रत्यभिज्ञा में भेद ही नहीं होगा । आप को छोड़कर कौन दूसरा ऐसा विचारक होगा जो 'यह वही देवदत्त है' इस प्रत्यभिज्ञा ज्ञान का 'वह देवदत्त' इस अभिज्ञा ज्ञान से धारावाहिक ज्ञानों के समान अत्यन्त समान विषयत्व स्वीकार कर सके ? यदि कहें कि स्वरूप ज्ञान तथा अद्वैतज्ञान में आकार व्यतिरिक्त यह भेद है कि स्वरूप ज्ञान स्वविषयक नहीं होता, किन्तु वृत्ति ज्ञान तो सकर्मक होने के कारण ब्रह्म को अपना विषय बनाता ही है । यह भेद ही दोनों के प्रपञ्च बाधकत्व एव अबाधकत्व का प्रयोजक है ; तो इस भेद को बाधकत्व एवं अबाधकत्व का प्रयोजक नहीं माना जा सकता है । वृत्ति ज्ञान की बाधकता ब्रह्म के वास्तविक स्वरूप का प्रकाशक होने के कारण है न कि वह वृत्ति रूप से प्रपञ्च का बाधक है , क्योंकि वैसा मानने पर तो विरोधी प्रकाश व्यतिरिक्त वृत्ति आदि के द्वारा प्रपञ्च के बाधित होने पर प्रपञ्च उसी तरह सत्य सिद्ध हो जायेगा जैसे सत्य घटादि का सत्यमुद्गर से बाध देखा जाता है ।

साक्षिणोविद्याभासकत्वान्न तद्बाधकत्वमिति स्ववचनेन व्याघातादित्यर्थः । स्वरूपरूपप्रकाशस्य तदतिरिक्तप्रकाशस्य च प्रकाश्यभेदाभावेपि देवदत्तविषयकाभिज्ञाप्रत्यभिज्ञयोस्तत्त्वभ्रमनिवर्तकत्वतदभाववदविद्यानिवर्तकत्वतदभावावुपपद्येते, इति शङ्कते । अस्तु तर्हीति । दत्तोत्तरत्वादिति । पूर्ववदेव शेषः । अभिज्ञाप्रत्यभिज्ञयोरपि भिन्नविषयत्वमेवेति भावः । नन्वभिज्ञाप्रत्यभिज्ञयोर्न विषयभेदः, स्वरूपमात्रविषयत्वात् , सोयं देवदत्त इति वाक्यस्याखण्डार्थत्वव्यवस्थापनेन तत्समानविषयप्रत्यभिज्ञाया अपि स्वरूपमात्रविषयत्वावश्यंभावात् , इत्यभिप्रायेण शङ्कते तत्रैतत्स्यादिति । असाविति । अत्र देवदत्तत्वं न विषयः, किन्त्वन्य एवेति विवक्षितम् । दत्तोत्तरत्वादिति । पूर्ववदेव शेषः । अखण्डार्थत्वञ्च निरस्तमेवेति भावः । गत्यन्तराभावात् पूर्वदूषितामेव

प्रकश्याकारभेदशङ्कां पुनरुत्थाप्य परिहरति-तत्रेति । प्रकाश्याकारभेदाभावेपि सविषयत्वतद-भावाभ्यां वृत्तित्वतद्भिन्नत्वाभ्यां च वैषम्यात्, तत एव निवर्तकत्वानिवर्तकत्वे उपपद्येते, नहि विषयभेदादेव निवर्तकत्वानिवर्तकत्वे नियते, तथासति श्वैत्यप्रत्यक्षानुमित्योश्शङ्खपीतभ्रमनिवर्तकत्व तदभावव्यवस्थानुपपत्तेरिति शङ्कते-प्रकाशेति । श्वैत्यप्रत्यक्षस्यापि विरोधिविषयप्रत्यक्षत्वेनैव निवर्तकत्वम्, नतु प्रत्यक्षत्वमात्रेण, अतिप्रसङ्गादिति परिहरति किंतत इति । वृत्तित्वादीत्यादि शब्देन सविषयत्वं गृह्यते । तथासतीति । प्रकाशपदं वृत्तिपरञ्च भावप्रधानम् । आदिशब्देन सविषय गृह्यते । विरोधि विषयप्रकाशत्वातिरिक्तो वृत्तित्वाद्याकारो यस्य तद्बाध्यत्वेनेत्यर्थः । विरोधि साक्षात्कारत्वेन ज्ञाननिवर्त्यत्वस्य मिथ्यात्वप्रयोजकतयाङ्गीकारादिति भावः ।

एतेन (२) अविद्याशबलं तदेव विषय इति दत्तोत्तरम्, साक्षिप्रत्यक्षवदेव भ्रमोपकारकत्वप्रसङ्गात् । अन्यथा साक्षिप्रत्यक्षस्यापि भ्रमनिवर्तकत्वप्रसंगेन प्रपञ्च (प्रति) निर्भासस्याप्यनुदयप्रसङ्गात् । साक्षिप्रत्यक्षमपि हि अविद्याप्रकाशात्मकं स्वप्रकाशात्मकं च । (३) ब्रह्मव्यतिरिक्तमात्रगोचरत्वपक्षे स्वयं तद्भ्रमरूपत्वात् तद्बाधकरूपत्वसंभावनाऽपि नास्ति । न हि शुक्तिकलधौतधीरेव कलधौतधियमवधुनोति । (४) तन्मिथ्यात्वविषयप्रत्यक्षस्तु तदा शोभते, यद्यधिष्ठानयाथात्म्यग्रहणमन्तरेणापि तन्मिथ्यात्वं सुग्रहं ( स्वग्रहः ) स्यात् । याथात्म्यग्रहरूपता च दूषितैव । किञ्च, इदं निवर्तकज्ञानं स्वविषयं ब्रह्मव्यतिरिक्तमिथ्यात्वं किं मिथ्यात्वेन गृह्णाति, उत सत्यत्वेन उतानिर्द्धारितविशेषात्मनेति । आद्ये व्याघातः, मिथ्यात्वस्य च मिथ्यात्वग्रहणे प्रपञ्चस्य सत्यत्वेन प्रकाशप्रसङ्गात्, स्वप्नावगत पितृमरणमिथ्यात्वेन पितृसत्यतावत्; सम्यग्रजतमिथ्यात्वमिथ्यात्वेन रजतसत्यतावच्च ॥ ब्रह्मव्यतिरिक्तत्वोपाधिक्रोडीकारवशात् प्रपञ्चस्य तन्मिथ्यात्वस्य च मिथ्यात्वमेकहेलया लभ्यते, यथा भवतां प्रपञ्चस्य तत्सत्यत्वस्य च सत्यत्वमिति चेन्न; विरोधाविरोधाभ्यां वैषम्यात् । न हि रजतमिथ्यात्वमिथ्यात्वेऽपि रजतमपि मिथ्याभूतं दृष्टम् । न च शुक्तिरजतमिथ्यात्वे तन्मिथ्यात्वं मिथ्याभूतं दृष्टम् ॥ तदयं संग्रहः—

श्लो—मिथ्यात्वस्य च मिथ्यात्वे मिथ्यात्वं बाधितं भवेत् ।
सत्यत्वस्य तु सत्यत्वे सत्यत्वं स्थापितं भवेत् ॥

ननु वन्ध्यासुततन्मरणयोरिव द्वयोरपि मिथ्यात्वमुपपद्यत इति चेन्न, निराश्रयतया तत्र धर्मि मिथ्यात्वोपपत्तेः । न हि तत्रापि वन्ध्यासुतमिथ्यात्वं वा तन्मरणमिथ्यात्वं वा मिथ्याभूतं दृष्टम् ।

प्रसाद—उपर्युक्त प्रतिपादन से यह भी स्पष्ट हो गया कि अविद्याच्छन्न ब्रह्म भी अद्वैत ज्ञान का विषय नहीं बन सकता, क्योंकि अविद्याच्छन्न ब्रह्म को विषय बनाने वाला अद्वैत ज्ञान भी,

साक्षी प्रत्यक्ष के ही समान भ्रम का निवर्तक नहीं हो सकता। अविद्या विषयक वृत्ति को अविद्या का निवर्तक मानने पर साक्षी प्रत्यक्ष को भी अविद्या का निवर्तक मानना होगा, फलत: प्रपञ्च की कभी उत्पत्ति ही नहीं हो सकती, क्योंकि साक्षी प्रत्यक्ष भी तो अविद्या का प्रकाश रूप तथा अपना प्रकाश रूप होता है। यदि यह मानें कि अद्वैत ज्ञान का विषय ब्रह्म व्यतिरिक्त वस्तुएँ ही होती हैं तो ऐसी स्थिति में उस ज्ञान के स्वयम् भ्रमस्वरूप होने के कारण उस ज्ञान के भ्रम रूप प्रपञ्च की बाधकता की सम्भवना भी नहीं की जा सकती है। कलधौत का ज्ञान ही कलधौत का बाधक हो ऐसा नहीं देखा जाता। ब्रह्म व्यतिरिक्त वस्तुओं का मिथ्यात्व अद्वैतज्ञान का विषय है, यह कहना तब शोभा देता जब कि अधिष्ठान भूत ब्रह्म के यथात्म्य का ज्ञान हुए विना भी यदि, ब्रह्म व्यतिरिक्त के मिथ्यात्व का ज्ञान होता, किन्तु ऐसा तो होता नहीं। अधिष्ठान का याथात्म्य ज्ञान हुए विना उसके मिथ्यात्व का साक्षात्कार हो नही सकता। शाब्दज्ञान तो परोक्षज्ञान होता है अतएव वह अविद्या का निबर्तक हो नहीं सकता। किञ्च प्रश्न है कि यह याथात्म्य अधिष्ठान स्वरूप है अथवा तदतिरिक्त? उसे स्वरूप मानें तो अध्यास नहीं बन सकता। यदि धर्म मानें तो प्रश्न है कि वह सत्य अथवा मिथ्या है? इस तरह यह पक्ष खण्डित हो जाता है। किञ्च इदमित्यादि—प्रश्न है कि यह अविद्या निवर्टक ज्ञान ब्रह्म व्यतिरिक्त अपने विषय को मिथ्या रूप से ग्रहण करता है अथवा सत्यरूप से? अथवा इन दोनों में से किसी भी एक प्रकार का निर्णय किये विना ही? मिथ्यारूप से तो इसलिए नहीं कह सकते हैं कि मिथ्या प्रपञ्च को मिथ्या जानने का मतलब हुआ कि प्रपञ्च को सत्य जानना। स्वप्न में प्रतीत पितृमरण के मिथ्या होने का मतलब है पिता की सत्यता। यह उसी तरह से सम्भव है जैसे वास्तविक रजत के मिथ्यात्व को मिथ्या मानने का अर्थ होता है रजत की सत्यता। यदि कहें कि अद्वैत ज्ञान का विषय सम्पूर्ण ब्रह्म व्यतिरिक्त वस्तुओं को मानने से प्रपञ्च और उसका मिथ्यात्व भी उसका विषय हो गया और उसीसे प्रपञ्च का मिथ्यात्व सिद्ध हो गया। यह उसी तरह से है जिस तरह प्रपञ्च और उसकी सत्यता को विषय बनाने वाले ज्ञान से, प्रपञ्च की सत्यता सिद्ध हो जाती है। तो यह भी कथन ठीक नहीं है, क्योंकि प्रपञ्च के मिथ्यात्व के मिथ्यात्व ज्ञान के द्वारा प्रपञ्च मिथ्यात्व की सिद्धि का विरोध होता है। प्रपञ्च के सत्यत्व के सत्यत्व के ज्ञान से उसके सत्यत्व का विरोध नहीं होता है। रजत के मिथ्यात्वके मिथ्या होने पर भी रजत मिथ्या नहीं होता और न तो शुक्ति रजत के मिथ्या होने पर उसका मिथ्यात्व भी मिथ्या होता है कहने का अभिप्राय है कि मिथ्यात्वके मिथ्या होने पर वह बाधित हो जाता है, किन्तु सत्यत्व के सत्य होने पर सत्यत्व स्थापित होता है। यदि कहें कि जिस तरह बन्ध्यासुता और उसका मरण दोनों मिथ्या होता है उसी तरह उपर्युक्त दोनों प्रपञ्च और उसका मिथ्यात्व दोनों मिथ्या हैं। तो यह कहना ठीक नहीं, क्योंकि निराश्रय होने के कारण बन्ध्यासुत का मिथ्यात्व सिद्ध हो जाता है; अर्थात् बन्ध्या पुत्र कोई होता ही नहीं। किन्तु उसी के समान बन्ध्यासुत के मिथ्यत्व का मिथ्यत्व अथवा बन्ध्या सुत मरण के मिथ्यात्व का मिथ्यात्व नहीं सिद्ध होता।

एतेनेति। भ्रान्तित्वादध्याससहाधिष्ठानस्वरूपप्रकाशातिरिक्तप्रकाशाभावात्स्वस्य स्वविषयार्थबाधकत्वे व्याघाताच्चेत्यर्थः। "एतेने" त्येतदेव विधुनोति साक्षीति। ननु कथमुपकारकत्वप्रसङ्गः; नहि साक्षिप्रत्यक्षस्याविद्याविषयत्वादेव भ्रमोपकारकत्वम्, किन्तु अविद्यायास्साद्यधीनसिद्धिकत्वात्; प्रपञ्चभ्रमस्य च तदुपादानत्वात्, निवर्तकत्वाभिमतवृत्तेश्चाविद्यास्वरूपसाधकत्वाभावादिति चेन्न भ्रमोपकारकपदेन भ्रनवर्तकत्वस्य विवक्षितत्वात्। अन्यथेति। अविद्या-

विषयवृत्तेरविद्यानिवर्तकत्वे । तद्भ्रमरूपत्वादिति । भ्रममात्ररूपत्वात् , अधिष्ठानाविषयत्वादि- त्यर्थः । अधिष्ठानविषयकज्ञानस्यैव निवर्तकत्वादधिष्ठानाविषयकस्यास्य निवर्तकत्वसम्भावनापि नास्तीति भावः । नहीति । शुक्तिरजतज्ञानस्याधिष्ठानविषयस्याप्यारोप्यविषयत्वेनानिवर्तकत्वदर्श- नादारोप्यमात्रविषयस्यानिवर्तकत्वं कैमुत्यसिद्धमिति भावः । तन्मिथ्यात्वेति । नन्वधिष्ठानयाथा- त्म्यग्रहणाभावेप्यारोपितमिथ्यात्वं सुग्रहमेव; तद्रजतं मिथ्येत्याप्तोपदेशादिव "नेह नानास्ती"ति वाक्यात्प्रपञ्चमिथ्यात्वग्रहसम्भवादिति चेन्न,-मिथ्यात्वसाक्षात्कारस्याधिष्ठानयाथात्म्यज्ञानं विना असिद्धेः । शाब्दज्ञानस्य च परोक्षतया ऽविद्यानिवर्तकत्वासिद्धेः । याथात्म्येति । याथात्म्यस्य स्वरूपत्वे ऽध्यासानुपपत्तेस्तदतिरिक्तत्वे वाक्ये तस्य सत्यत्वमिथ्यात्वयोर्दूषणमेवेत्यर्थः । व्याघात इति । मिथ्यात्वं हि प्रतिपन्नोपाधौ निषेधप्रतियोगित्वम् , ततश्च मिथ्यात्वस्य प्रपञ्चनिष्ठात्यन्ता- भावप्रतियोगित्वेन प्रतीतौ प्रपंचस्य सत्यत्वेनैव प्रतीतिप्रसङ्गो न मिथ्यात्वेनेति व्याघात इत्यर्थः स्वप्नेति । अन्यथा ख्यात्यनुसारेणायं दृष्टान्तः । सर्वसाधारणं दृष्टान्तमाह— सम्यगिति । विरो धमुपपादयति नहीति । शुक्तिरजतमिथ्यात्वस्य शुक्तिरजतं मिथ्यैव दृष्टमिति कथं विरोध इत्या- शङ्क्य; शुक्तिरजतमिथ्यात्वस्य मिथ्यात्वे न मानमस्ति-प्रत्युत सत्यत्वेनैव प्रतीतेस्सत्यमेवेत्यभिप्रा- येणाह-नच शुक्तीति । ननु देवदत्तमरणमिथ्यात्वे तदा तत्प्रागभावासिद्धौ तस्य सत्यत्वं दृश्यते, तथा वन्ध्यासुतमरणमिथ्यात्वे तत्प्रागभावाभावेपि तन्मिथ्यात्वं दृश्यते; तद्वदिहापि सम्यग्रजतमि- थ्यात्वस्य मिथ्यात्वेन सम्यग्रजतसत्यत्वेपि शुक्तिरजत मिथ्यात्वस्य मिथ्यात्वेपि शुक्तिरजतस्य मिथ्यात्वमुपपद्यत इति शङ्कते, ननु वन्ध्येति । किं वन्ध्यासुतप्रतीतिरसद्विषया, उत मिथ्याविषया इति विकल्प मभिप्रेत्याद्ये दोषमाह नेति । निराश्रयत्वम्-असदाश्रयत्वम् , मिथ्यात्वम् असत्वम् द्वितीये दोषमाह--नहीति । नहि वन्ध्यासुतो मिथ्या , तस्याप्रसिद्धत्वेनारोपासम्भवात् , किन्तु सुतस्य वन्ध्याजन्यत्वं सुतत्वे वन्ध्याप्रतियोगिकत्वं वा मिथ्येति वक्तव्यम् , तथा मरणे तादृशारो पविषयप्रतियोगिकत्वं मिथ्येति वक्तव्यम , तच्च मिथ्यात्वं सत्यमेवेत्यर्थः ।

द्वितीये तु ब्रह्मव्यतिरिक्तस्य प्रपंचमिथ्यात्वस्य सत्यत्वेन प्रकाशनात् सांद्वितीय- त्वभ्रान्तित्वादिदोषो दुस्तरः । ब्रह्मव्यतिरेके तु दत्तमुत्तरम् । तृतीयेऽप्य (सम्भवः) ग्रहण- प्रसङ्गात् । ब्रह्मव्यतिरिक्तत्वग्रहणे प्रयोजकज्ञानवतो मिथ्यात्वेनैव ग्रहणप्रसङ्गात् ; प्रयोजक- ज्ञानाभावे प्रपञ्चमिथ्यात्वस्याप्यग्रहणप्रसङ्गात् । ब्रह्मव्यतिरेकेणाग्रहणे गृह्यमाणस्य मिथ्या- त्वस्य ब्रह्मणश्चागृह्यमाणव्यतिरेकयोः शुक्तिरजतयोरिवैक्येन ग्रहणप्रसङ्गात् । ततश्च सत्यत्वेन प्रकाशाप्रसक्तेर्न साधारणाकारग्रहणसम्भवः । ५) अन्यस्य कस्यचिद्विषयत्वमपि परमार्था परमार्थविकल्पेन दत्तैरेव दूषणैर्दूषितम् । परमार्थत्वे ब्रह्मव्यतिरेके द्वैतप्रसंगात् , तद्व्यतिरे- केऽन्यत्वस्यैवासिद्धिप्रसंगात् । अपरमार्थत्वे अविद्यातत्कार्यकोटयन्तर्भावेन बाध्याकारतया प्रागुक्तदोषापातात् । बहिर्भावे तद्बाधकगवेषणप्रसंगात् ।

प्रसादः—यदि यह मानें कि अद्वैत ज्ञान ब्रह्मव्यतिरिक्त वस्तुओं का सत्यरूप से ग्रहण करता है तो; फिर ब्रह्म व्यतिरिक्त वस्तुओं के सत्यरूप से प्रकाशित होने के कारण सद्वितीयतापत्ति तथा ब्रह्म के द्वैतदर्शन रूप भ्रान्ति को आपको अवश्य स्वीकारना होगा। यदि अद्वैतज्ञान को ब्रह्म से अभिन्न मानें तो फिर वह ज्ञान अज्ञान का निवर्तक नहीं हो सकता; यह पहले कहा जा चुका है। यदि तीसरा पक्ष मानें तो अर्थात् उस ज्ञान के द्वारा ब्रह्म व्यतिरिक्त का सत्यत्व मिथ्यात्व कुछ भी निर्धारित नहीं होता) तो फिर यह ज्ञान हो ही नहीं सकता, क्योंकि जिसको प्रयोजकज्ञान है (अर्थात् जो ब्रह्म व्यतिरिक्त को मिथ्या जानता है) वह ब्रह्म व्यतिरिक्त प्रपच के मिथ्यात्व को भी मिथ्या ही मानेगा। जिसको प्रयोजक ज्ञान नहीं है, वह प्रपञ्च के मिथ्यात्व को भी नहीं जान पायेगा। यदि वह मिथ्यात्व को ब्रह्मव्यतिरिक्त रूप से नहीं जानता है, तो फिर उससे ब्रह्म और मिथ्यात्व दोनों अगृह्यमाण होंगे, फलतः अगृह्यमाण शुक्ति रजत के ऐक्य के समान उसके लिए ब्रह्म और मिथ्यात्व का भी ऐक्य हो जायेगा। फलतः ब्रह्म के सत्यत्व का ज्ञान नहीं हो सकने के कारण प्रपञ्च के मिथ्यात्व का भी ज्ञान अद्वैतज्ञान के द्वारा नहीं हो सकता। अन्यस्य कस्यचिदित्यादि–उपर्युक्त चारो से किसी भिन्न को अद्वैतज्ञान का विषय मानें तो प्रश्न है कि वह पदार्थ परमार्थ है या अपरमार्थ? और इन दोनों में से कोई भी पक्ष प्रामाणिक नहीं हो सकता यह मैं पहले ही कह चुका हूं, क्योंकि ब्रह्म व्यतिरिक्त उस पदार्थ के परमार्थ होने पर द्वैतापत्ति होगी, ब्रह्म से अभिन्न होने पर उसके अन्यत्व की ही सिद्धि नहीं हो सकती। यदि वह अपरमार्थ हो, तो फिर वह अविद्या तथा उसके कार्य कोटि के अन्तर्गत ही होगा; बाध्यान्तर्गत होगा। फलतः उसमें भी उपर्युक्त दोष होंगे ही। यदि आविद्यक न हो तो प्रश्न होगा कि उसका बाधक कौन होगा?

मिथ्यात्वस्य सत्यत्वे दोषमाह--सद्वितीयत्वेति। मिथ्यात्वस्य मिथ्यात्वे दोषमाह--भ्रान्तित्वेति। आदिशब्देन प्रपञ्चस्य निवृत्तावपि मिथ्यात्वस्यानिवृत्तेः सर्वभ्रमनिवृत्त्यसिद्धिप्रसङ्गो विवक्षितः। मिथ्यात्वं सत्यत्वेनैव गृह्णाति, तच्च मिथ्यात्वं सत्यमेव, अतो न भ्रान्तित्वम्, नच सद्वितीयत्वम्, तस्य ब्रह्मस्वरूपत्वात्, इत्याशंक्य परिहरति-ब्रह्माव्यतिरेक इति। मिथ्यात्वम् ब्रह्मव्यतिरिक्तत्वेन गृह्यते नवेति विकल्पमभिप्रेत्याद्ये दोषमाह ब्रह्मव्यतिरिक्तत्वेति। तत्रापि ब्रह्म व्यतिरिक्तत्वस्य मिथ्यात्वप्रयोजकत्वग्रहणमस्ति नवेति विकल्पमभिप्रेत्याद्ये दोषमाह प्रयोजकेति ब्रह्मव्यतिरिक्तत्वावच्छेदेन मिथ्यात्वज्ञाने हि मिथ्यात्वं ब्रह्मव्यतिरिक्तमिति ज्ञानवतो मिथ्यात्वम मिथ्येति ज्ञानमवर्जनीयमेव। द्वितीये दोषमाह-प्रयोजकेति। ब्रह्मव्यतिरिक्तम् मिथ्येति ब्रह्मव्यतिरिक्तत्वावच्छेदेन मिथ्यात्वस्याग्रहणे प्रातिस्विकरूपेणापि गृहीतुमशक्यत्वात् कृत्स्नप्रपञ्चमिथ्यात्व ग्रहणं न स्यादिति भावः। द्वितीये दोषमाह ब्रह्मव्यतिरेकेणेति। साधारणेति। सत्यत्वेन ग्रहणादनिर्धारितविशेषात्मनेत्येतन्नोपपद्यत इति भावः।

किंच ब्रह्मव्यतिरिक्तं तत् बाधकं ज्ञानं सत्यमसत्यं वा? असत्यत्वे त्विदमपि बाध्याकारकोटौ घटमानं कथमिव तद्बाधकं स्यात्॥ आकारभेदादविरोध इति चेन्न; बाधकाकारभेदस्यापि बाध्यत्वाभ्युपगमात्। अन्यथा तस्य सत्यत्वप्रसंगात्। तत्राप्याकार भेदाभ्युपगमेऽनवस्थानात्। प्रमाणव्यवस्थापके (ने) प्रमाणविशेषव्यवस्थापकाकारविशेषस्यापि

स्थाप्यत्ववदविरोध इति चेन्न ; [ वैषम्यात् ? ] स्थापकाकारविशेष स्थितेः स्थाप्यसामान्यविशेषस्थित्युपयुक्तत्वात् । बाधकाकारविशेषबाध्यत्वस्य विश्वबाधासिद्धिपर्यवसितत्वात् ।

प्रसादः—किञ्च प्रश्न है कि यह ब्रह्मव्यतिरिक्त अद्वैतज्ञान सत्य है या असत्य ? यदि असत्य है, तब तो यह भी बाध्य कोटि में आ गया, यह बाधक कैसे होगा ? यदि कहें कि बाध्यप्रपंच और अद्वैतज्ञान दोनों में आकार का भेद है; अतएव वह प्रपञ्च का बाधक है तो यह भी नहीं कह सकते, वह आकार भेद भी बाध्यान्तर्गत ही है। अन्यथा वह सत्य हो जायेगा फलतः द्वैतापत्ति होगी। उसका भी यदि आप आकार भेद मानें तो फिर अनवस्था दोष होगा। यदि कहें कि जिस तरह प्रमाण की स्थापना करने में प्रमाण विशेष के स्थापक आकार की भी स्थापना करने में कोई दोष नहीं होता, उसी तरह आकार भेद को मानने में कोई विरोध नहीं है। तो यह भी नहीं कहा जा सकता है। स्थापक के आकार विशेष का रहना स्थाप्य सामान्य विशेष (भेद) के लिए उपयोगी होता है, किन्तु बाधकाकार विशेष का बाध्यत्व तो सम्पूर्ण प्रपञ्च के बाध्यत्व का विरोधी है।

असत्यत्व इति। ज्ञानस्य बाध्यस्य बाधकत्वं नोपपद्यते; तथा सति मिथ्यारजतस्यैव तद्बाधकत्व प्रसङ्गादित्यर्थः। बाध्यत्वमेवाकारः, स एव कोटिः, तत्र सम्बद्धम्। ननु ब्रह्म ज्ञानत्वेनैव बाधकत्वम्, ब्रह्मभिन्नत्वेन बाध्यत्वम्; तदुभयं ब्रह्मज्ञानेऽस्तीति तद्बाध्यं बाधकं च रजते तद्बाधकताप्रयोजकं न किंचिदस्तीति न शुक्तिरजतं बाधकमित्यभिप्रायेण शङ्कते आकारेति। बाधकतावच्छेदकत्वेनाभिमतस्याप्याकारस्य ब्रह्मभिन्नत्वेन बाध्यत्वाच्छुक्तिरजतत्ववन्न बाधकतावच्छेदकत्वमपीति परिहरतिनेति। ननु बाधकतावच्छेदकताप्रयोजकं तत्त्वज्ञानत्वमिति तद्बाधकतावच्छेदकमेव, शुक्तिरजतत्वन्तु न बाधकतावच्छेदकम्, तत्प्रयोजकाभावादित्याशंक्य, तत्त्वज्ञानत्वमपि बाध्यत्वादेव न बाधकतावच्छेदकताप्रयोजकं स्यात्, शुक्तिरजतत्ववत्, अवच्छेदकताप्रयोजकताप्रयोजकत्वयोरप्याकारभेदाधीनत्वाभ्युपगमे तस्याप्याकारभेदस्य मिथ्यात्वादेव सम्प्रतिपन्नवदप्रयोजकत्वापादने तत्रापि प्रयोजकान्तरान्वेषणपरम्परायामनवस्थेत्याह तत्रापीति। बाधकाकारस्य बाध्यत्वेपि बाधकतावच्छेदकत्वमुपपद्यते, साधकाकारस्य साध्यत्वेपि साधकतावच्छेदकत्ववत्; यथार्थप्रवृत्त्यनुपपत्त्यादिना प्रमाणमात्रसाधको यः प्रमाण विशेषः तस्य योयमसाधारणाकारः तस्य मानाधीना मेयसिद्धिरिति न्यायेन मानाधीनसिद्धिकत्वेपि मानसाधनतावच्छेदकत्ववत्; इति शंकते प्रमाणस्थापक इति। सामान्यतः प्रमाणमात्रसाधके प्रमाणविशेषे योयमसाधारणाकारः स सामान्येन प्रमाणसिद्ध्यनुगुण एव, तदाकारविशेषाभावे तदवच्छिन्नप्रमाणाभावेन तत्साध्यस्याप्यसिद्धेः; बाधकतावच्छेदकविशेषाकारस्य बाध्यत्वे तु तदवच्छिन्नस्यासिद्ध्या तत्साध्य विश्वबाधो न सिध्येदिति परिहरति नेति।

किंचैतन्निवर्तकं ज्ञानमद्वैतश्रवणादिमात्रसमुद्भवमिदानीन्तनमेव ज्ञानम् ? उत्यद्वाकिमपि ? पूर्वत्र भवन्मतश्रावणा तत्क्षणादेव प्रपञ्चविलयप्रसङ्गः ; यद्वा आत्मैवयात्

विश्वेषामेव । बाधितानुवृत्तिस्तु दूषितैव । उत्तरत्रापि तत्र किं पूर्वाविशिष्टविषयमपि निवर्तकम्, उत विशिष्टविषयम् ? अविशिष्टविषयत्वे तु पूर्वस्यापि निवर्तकत्वप्रसङ्गः । तस्य तदभावे तु उत्तरस्यापि तन्न स्यात् । विशिष्टविषयत्वं तु न संभवत्येव / ब्रह्मणि प्रकाशिष्यमाणपरमार्थाकारान्तरानभ्युपगमात् । अपरमार्थाकारान्तरप्रकाशस्य प्रागुक्तन्यायेन दूषितत्वात् । प्रपञ्चमिथ्यात्वव्य (त्वाध्य) वसायस्य च भवन्मतश्रद्धाजडानामिदानीमपि सिद्धत्वात् ॥ परोक्षरूपमिदानीन्तनज्ञानमपरोक्षभ्रमबाधकं न भवति, अपरोक्षं तु भविष्यज्ज्ञानं बाधनायालमिति चेन्न—परोक्षापरोक्षशब्दाभ्यामविशदविशदत्वविवक्षायामनतिरिक्तविषयतयैव तथाविधभेदासिद्धेः । करणभेदाधीनभेदस्य चाकिंचित्करत्वात् । न चास्य करणभेदः, भविष्यतोऽपि विशदज्ञानस्य भवद्भिर्वाक्यजन्यत्वाभ्युपगमात् ।

प्रसाद--पुनः प्रश्न है कि यह प्रपंच का निवर्तक ज्ञान अद्वैत के श्रवणादि मात्र से वर्तमान कालमें ही उत्पन्न हो जाता है अथवा आनागत काल में यह उत्पन्न होने वाला है। यदि वर्तमान में ही उत्पन्न होता है तो फिर आपके सिद्धान्त को सुनने वालों के प्रपञ्च का विलय तत्क्षण ही हो जाना चाहिए अथवा आपके मत में आत्मा एक ही मानी जाती है, अतएव श्रवण समकालमें ही सबों के प्रपञ्च का विलय हो जाना चाहिए। यदि कहें की श्रवणादि के पश्चात् तत्क्षण यद्यपि प्रपञ्च बाधित हो जाता है फिर भी उसकी बाधितानुवृत्ति होती रहती है। तो आपके इस कथन का खण्डन पीछे किया जा चुका है। यदि कहें कि यह ज्ञान भविष्यत काल में उत्पन्न होता है तो प्रश्न है कि क्या वह पूर्व से अविशिष्ट विषय का होकर भी निवर्तक होता है ? अथवा विशिष्ट विषय का ? यदि अविशिष्ट विषयक होकर निवर्तक होता है तो फिर वह पूर्व का भी निवर्तक होगा, पूर्व का निवर्तन किए विना वह पश्चात् कालिक का भी निवर्तक नहीं हो सकता। वह ज्ञान विशिष्ट विषयक तो हो नहीं सकता। क्योंकि आप ब्रह्म में कोई भी ऐसा परमार्थ आकार नहीं मानते हैं जिसका प्रकाश भविष्य में होएं। यदि कोई अपरमार्थ आकार को प्रकाशिष्य माण मानें तो फिर वह भ्रान्ति मात्र होगी। अतएव यह माना नहीं जा सकता। और जो लोग आपके सिद्धान्त में श्रद्धा रखने के कारण जड हो गये हैं, उन लोगों को तो प्रपञ्च के मिथ्यात्व का निश्चय अब भी है। यदि कहें कि श्रवणादिजन्य वर्तमानकालिक ज्ञान अपरोक्ष प्रपञ्च भ्रम का बाधक नही होता, और भविष्यत् काल में होने वाला प्रत्यक्ष ज्ञान प्रपच का बाध कर देता है, तो ऐसा भी नहीं कहा जा सकता है; क्योंकि यहाँ पर ज्ञान के परोक्षत्व एवं अपरोक्षत्व से केवल ज्ञानका वैशद्य एवं अवैशद्य अभिप्रेत है। अतएव उन दोनों ज्ञानों का विषय तो एक ही है, इस तरह दोनों के आकार भेद की सिद्धि नहीं हो सकती है। ज्ञानों के कारण में भेद के कारण ही भेद की सिद्धि के द्वारा भी आकार भेद की सिद्धि नहीं हो सकती है। किञ्च यहाँ करण का भी भेद नहीं है, क्योंकि भविष्यत् काल में भी जो ज्ञान होगा वह वाक्य जन्य ही होगा, यह आप लोग भी मानते हैं।

विश्वेषामेवेति । विलयप्रसङ्ग इति शेषः । प्रागुक्तन्यायेनेति । भ्रान्तित्वादिनेत्यर्थः । अद्वितीयत्वस्य ब्रह्मस्वरूपाभिन्नतया तज्ज्ञानात्प्रपञ्चमिथ्यात्वज्ञानं भिन्नविषयमेव, अतस्तद्विषयमेव भविष्यज्ज्ञानं निवर्तकत्वमस्त्वित्याशंक्य निराकरोति प्रपंचेति । अनतिरिक्त विषयतयैवेति । न्यून

विषयत्वाधिकविषयत्वाभ्यामेव लोके विशदत्वाविशदत्व व्यवहारादित्यर्थः । ननु परोक्षापरोक्षयोः कारणाधीनवैलक्षण्यमिन्द्रियकरणकत्व तदितरकरणकत्वरूपमस्त्येव, तदेव परोक्षापरोक्ष-शब्दाभ्यां विवक्ष्यते, तत्राह—करणभेदेति । शाब्दज्ञानानुमित्योः करणभेदाधीनभेदे सत्यपि निवर्तकत्वादर्शनादिति भावः । ननु अन्वयव्यतिरेकाभ्यां इन्द्रियकरणस्य निवर्तकत्वं नेतरस्येत्यत्राह नचास्येति । एवं ब्रह्मस्वरूपभूताज्ज्ञानाद्भिन्नम ज्ञानम् निवर्तकमिति कल्पो विकल्प्य दूषितः ।

एतेन वेदान्तनैरर्थक्यमपि फलितम् , यतः कुतश्चिदनुमानादेरप्यद्वैतज्ञानसम्पादनोपपत्तेस्तदतिरिक्तस्य कस्यचिदंशस्य वेदान्तेपि भवद्भिः प्रतिपादनानभ्युपगमात् । सत्यस्य प्रामाण्यस्योभयत्रानभ्युपगमात ; व्यावहारिकस्य तु तस्योभयत्र सम्मतत्वात , उपासनादिपरवेदान्तभागस्य तत्तत्फलविशेषपर्यन्ततया बन्धकत्वेन बन्धनिवृत्तिं प्रति प्रतिकूलत्वाभिधानात् । अतो यदा प्रपञ्चमिथ्यात्वानुमानादिकं न विश्वबाधकं तदा वेदान्तवाक्यान्यपि न तद्बाधकानि स्युः , तदविशिष्टज्ञानजनकत्वात . यदि तानि बाधकानिस्युः , तदा तदविशिष्ट दनुमानादेरपि तद्बाधः स्यादिति निरर्थकस्तत्त्वावेदको वेदान्तभागः । एवञ्च वेदान्तमन्तरेणापि यथावस्थितब्रह्म स्वरूपज्ञानसम्पादनोपपत्तेः शारीरकापशूद्राधिकरणानारम्भप्रसङ्गश्च । ननु भेदवासनाविक्षिप्तचेतसां बुभुत्सोद्बोधने शास्त्रोपयोग इति चेन्न , सांख्यसौगतसमयेपि तत्त्वविचारमारभमाणैः पुरुषैस्तापत्रयाभिहतानां भेदवासनाविक्षिप्तचेतसामपि तत्त्वबुभुत्सोत्पत्तेः । नच प्रतिपत्तृभेदेन शास्त्रमनुमानं च सप्रयोजनमिति वाच्यम् सर्वात्मना साधकबाधकप्रमाणासम्भावनावैदेशिके विषये शास्त्रार्थतत्त्वस्य मीमांसितत्वात् । अतस्तत्र भवतां महत्तरेषु मतगह्वरेषु महावाक्यश्रवणमपि बालव्यामोहनमात्रमित्यापद्यते । अतो न निवर्तकज्ञानं ब्रह्मणो भिन्नम् ।

प्रसादः—इसी प्रतिपादन से आपके मत में वेदान्तों की निरर्थकता भी सिद्ध हो गयी, क्योंकि किसी तरह अनुमान आदि के भी द्वारा अद्वैतज्ञान का सम्पादन सम्भव हैं; और वेदान्तों के द्वारा आप लोग अद्वैत ज्ञान व्यतिरिक्त का प्रतिपादन स्वीकार नही करते । अतएव वेदान्ताध्ययन आपके मत में व्यर्थ ही है । यदि कहें कि अनुमानजन्य अद्वैतज्ञान का प्रामाण्य सत्य नहीं होता तो आपके मतमें वेदान्त वाक्यजन्य ज्ञान का सत्य प्रामाण्य नहीं स्वीकारा जाता है । और व्यावहारिक सत्यत्व दोनों का समान रूपसे होता है । अद्वैतमत में माना जाता है कि उपासना का प्रतिपादन करने वाला वेदान्त भाग, विभिन्न बन्धनकारक फलों का प्रदाता होता है, अतएव वह भाग बन्धनिवृत्ति के प्रतिकूल है । अतएव यदि प्रपंच के मिथ्यात्व का आपादक अनुमान ज्ञान यदि प्रपञ्च का बाधक नहीं होगा तो फिर वेदान्त वाक्य जन्य भी अद्वैत ज्ञान प्रपञ्च का बाधक नहीं हो सकता, क्योंकि वह भी अनुमान जन्य अद्वैत ज्ञान के ही समान अद्वैत ज्ञान है । यदि वेदान्त वाक्य जन्य ज्ञान प्रपञ्च के बाधक होगा तो उसके ही समान होने के कारण अनुमान जन्य ज्ञान आदि का भी वेदान्त वाक्य जन्य ज्ञान के द्वारा बाध नहीं हो सकता । इस तरह अद्वैत मत में वेदान्त का तत्त्वापादक भाग व्यर्थ सिद्ध होता है । इस तरह वेदान्त के बिना भी

ब्रह्म के वास्तविक स्वरूप का ज्ञान हो जाने के कारण शारीरक शास्त्रोक्त अपशूद्राधिकरण को चरितार्थ भी नहीं किया जा सकता है ।

यदि कहें कि जो लोग अन्तःकरण की भेदवासना से विक्षिप्त हो गये हैं, उन लोगों के भीतर ब्रह्मजिज्ञासा को उद्बोधित करने के लिए शास्त्रों का उपयोग होता है; तो ऐसा भी नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि सांख्य तथा बौद्धोंके मतमें भी तत्त्व विचारका प्रारम्भ करने वाले पुरुषों द्वारा ताप त्रय से संतप्त तथा भेदवासना से विक्षिप्त अन्तःकरण वाले जीवों को भी तत्त्व ज्ञान की इच्छा उत्पन्न होती है । यहाँ पर यह नहीं कहा जा सकता है कि भिन्न-भिन्न प्रमाताओं के द्वारा शास्त्र तथा अनुमान दोनों से प्रयोजन सिद्ध होते हैं ; क्योंकि जिन विषयों की सिद्धि अथवा बाध प्रत्यक्ष तथा अनुमान प्रमाण द्वारा बिल्कुल असम्भव है, उन्हीं विषयों की सिद्धि शास्त्र के द्वारा होती है , अतएव आपके बहुत बड़े बड़े सिद्धान्त गुफाओं में महावाक्य का श्रवण भी बालकों को भुलावा देना मात्र है । इस तरह सिद्ध होता है कि निवर्तकज्ञान ब्रह्म से भिन्न नहीं है ।

इदानीं तत्रैव दूषणान्तरमाह एतेनेति । एष्यदिदानीन्तनज्ञानयोर्विषय भेदाभावे निवर्तकत्वानिवर्तकत्ववैषम्याभावापादनेनानिवर्तकज्ञानभूतानुमितिसमान विषयस्य वेदान्तवाक्यजन्यज्ञानस्याप्यनिवर्तकतया वेदान्तानां नैरर्थक्यं फलितमित्यर्थः । ननु शाब्दानुमित्योः प्रामाण्याप्रामाण्याभ्यां वैषम्यान्निवर्तकत्वा निवर्तकत्वे स्त इत्यत्राह सत्यस्येति । ननु यद्यप्यद्वैतविज्ञानमनुमानादेरपि सुसम्पादं, तथापि ब्रह्मोपासनतत्फलादि ज्ञानस्यानुमानादिभिर्दुस्सम्पादत्वात् तत्प्रतिपादनद्वारा उपासनानुष्ठानार्थतया वेदान्तोऽर्थवानपेत्याशङ्क्य अद्वैतोपासनपरवेदान्तवाक्यानामद्वैतज्ञानस्योक्तन्यायेन निवर्तकत्वासिद्ध्या नैष्फल्यस्य सिद्धत्वात् सगुणोपासनपरवेदान्तवाक्यानां तत्फलसिद्ध्या सार्थकत्वेपि प्रपञ्चनिवृत्त्यर्थतयार्थ वत्त्वासम्भवाद्वेदान्तवाक्यं व्यर्थमेवेत्यभिप्राये-णाह-उपासनेति । प्रत्यक्षादिभि र्भेदस्यैव निश्चयेन कोटचन्तरानुपस्थितेश्च सन्देहासम्भवात्तन्मूलतत्त्वबुभुत्सा नोपपद्यते, तद्विरुद्धाभेदप्रतिपादकशास्त्रदर्शने सति द्वैताद्वैतसन्देहाद्बुभुत्सोपपद्यत इति बुभुत्सोत्पादकत्वान्न शास्त्रवैयर्थ्यमिति शङ्कते-नन्विति , शङ्कया हि ज्ञातृत्वकर्तृत्वादेर्बुद्धिधर्मत्वमङ्गीकुर्बन्त आत्मनो निर्गुणत्वमाहुः, सौगताः प्रपञ्चस्यासत्यत्वमाहुः, अतस्तन्मतश्राविणां प्रत्यक्षादावप्रामाण्यशंकया निर्गुणत्व सगुणत्वप्रपञ्चसत्यत्वासत्यत्वसन्देहाद्बुभुत्सोत्पत्तिसम्भवान्न बुभुत्सोत्पादकत्वेन वेदान्तानां सार्थक्यमित्याह-नेति । भेदवासनाविक्षिप्तचेतसामपि तत्त्वविचारमारभमाणैः पुरुषैस्तत्त्वबुभुत्सोत्पत्ते रिति योजना । यद्वा-सांख्यसौगत समयेपि आत्मनिर्गुणत्वप्रपञ्चासत्यत्वबुभुत्सया हि विचारमारभन्ते, अतस्तत्र येनैव हेतुना बुभुत्सोत्पादस्तेनैव हेतुना प्रकृतेऽपि बुभुत्सोत्पत्तिसम्भवात् किं वेदान्तैरित्याह-नेति । बुभुत्सोत्पत्तेरित्यनन्तरमङ्गीकारादिति शेषः । तत्त्वविचारमारभमाणैः तत्त्वबुभुत्सोत्पत्तेरङ्गीकारादित्यन्वयः । वादिवाक्याद्वा स्वयमेव त्वदुक्ततर्कानुसन्धानाद्वा बुभुत्सोपपत्तेर्वेदान्तनैरर्थक्यमिति तात्पर्यम् । एवं वेदान्तानां नैरर्थक्यात् त्वादृशां तच्छ्रवणं तत्प्रतिवचनञ्च बालव्यामोहनमित्युपालभते अत इति । तत्रभवता मित्युपालम्भोक्तिः । महावाक्यम् जीवब्रह्मणोरभेदप्रतिपादकं तत्त्वमस्यादिवाक्यम् ।

नापि द्वितीयः, ब्रह्मस्वरूपस्य विश्वनिवर्तकत्वे तस्यानादित्वेन प्रपञ्चाध्यासाभावप्रसंगेन प्रपञ्चप्रतिभासस्याप्यनुदयप्रसङ्गात् । एकस्यैव दण्डादेर्घटादिकारणत्वतन्नाशकत्ववदुपपद्यत इति चेत् ? यौगपद्ये विरोधात् ।

क्रमेतु सहकार्यवश्यम्भावात् नहि दण्डो घटकारणसामग्री मध्यमध्यासीन एव घटं नाशयति, अपितु सिद्धे घटे अभिघातरूपसंयोगादिकमपेक्ष्य । अत्रापि तर्हि ब्रह्म स्वरूपेणाध्यासानुगुणम्, अध्यासमेव तु निवर्त्यं सहकारित्वेनापेक्ष्य तन्निवर्तकम्, निवर्तनशक्तस्यापि निवर्त्यासिद्धौ निवृत्तिजनकत्वायोगात ; इति चेन्न,—तथाप्यनादेरध्यासस्य चिरतरानुवृत्तिसङ्गप्रसङ्गात् । एवं पूर्वपूर्वक्षणानुवृत्तिभंगे कदाचिदपि नाध्याससिद्धिः किञ्च परिशुद्धं ब्रह्मस्वरूपमध्यासानुगुणम्, अशुद्धन्तु तन्निवर्तकमिति महदिदमुपपादनम् । अस्तु तर्हि सामग्र्यभावादितः पूर्वमनुत्पन्नं सामग्रीसम्पत्तिदशायामुत्पत्स्यमानान्तःकरणवृत्तिविशेषमेव सहकारित्वेनापेक्ष्य ब्रह्मैव निवर्तकम्, तन्न ; प्राप्ताप्राप्तविवेकेनान्तःकरणवृत्तेरेव निवर्तकत्वप्रसङ्गात् । तथा च सति ब्रह्मस्वरूपान्तर्गतत्वपक्षव्याघातः । अतएव न तृतीयः; अपसिद्धान्ताच्च । किञ्च तस्य सत्यत्वे भेदांशेन ब्रह्मणस्सद्वितीयत्वप्रसङ्गः । मिथ्यात्वे त्वभेदांशेन ब्रह्मणोपि मिथ्यात्व प्रसंगः । नित्यत्वानित्यत्वविकल्पेनापि दूषणमूह्यम् ! चतुर्थस्तूभयप्रतिक्षेपरूपोनिर्वचनीयोक्तदूषणनयेनोभयसिद्ध्यनतिरेकात् दूषणेनैव दूषितः । पञ्चमस्तु परिशिष्यते । तथाभूतं किं तज्ज्ञानं यथाकथंचिदपि प्रतीतिपदवीं नावतरति, अथावतरति ? पूर्वत्र किं साधनदूषणप्रयासेन ? उत्तरत्र कथंचिदपि उक्तकोटिबहिर्भावासिद्धेः न पृथग्दूषणीयमवशिष्टमिति । किञ्च निवर्तकज्ञानं निवर्तिष्यते नवा ? पूर्वत्र तन्निवृत्तेरेवागन्तुकत्वाद्ब्रह्मस्वरूपातिरिक्ताविद्यास्थितिप्रसंगः । उत्तरत्र ब्रह्मस्वरूपातिरिक्तनिवर्तकज्ञानसद्भावेनैवाविद्यास्थितिरनिवार्या । अतो यदविद्याया निवर्तकत्वेन सम्मतं तदेव स्वात्मना स्वनिवृत्त्या वा तामेव स्थापयतीति विपरीतापत्तिरिति । निवर्तकज्ञानप्रध्वंसोपि निवर्तिष्यत इति चेत् ? तर्हि तत्तन्निवर्तकनिवृत्त्यनुवृत्तिप्रसंगेन ब्रह्मणो यावदात्मभाविन्यविद्यानुवृत्तिस्स्यादिति वैपरीत्यस्थैर्यापत्तिः । इत्यलं हिताहितविपर्यस्तचेतसां शोच्यानां निग्रहणेति ।

॥ इति शतदूषण्यां निवर्तकानुपपत्तिः त्रिचत्वारिंशो वादः ॥४३॥



प्रसाद—यदि निवर्तक ज्ञान को ब्रह्म से अभिन्न मानें तो, ब्रह्म के स्वरूप को ही प्रपञ्च का निवर्तक मानना होगा । वह ब्रह्म का स्वरूप अनादि है, फलतः प्रपञ्च के अध्यास के अभाव का प्रसङ्ग

होगा। फलतः आपके मत में प्रपञ्च की प्रतीति भी अनुपपन्न हो जाती है। यदि कहें कि जिस तरह एक ही दण्ड है वह घट की कारण कोटि में भी आता है तथा उसका प्रध्वंसक भी है। उसी तरह एकही निवर्तकज्ञान प्रपञ्चोदय का कारण तथा निवर्तक दोनों है, तो यह भी नहीं कहा जा सकता है; क्योंकि एक ही दण्ड समकाल में ही घट का कारण और विनाशक नहीं देखा जाता और यह अद्वैतज्ञान को तो समकाल में ही कारण और विनाशक मानना होगा। यदि अद्वैत ज्ञान के कारणत्व और विनाशकत्व को क्रमशः मानें तो फिर उसे सहकारी मानना होगा, क्योंकि जिस समय घट की सामग्रियों में दण्ड होता है, उस समय वह घट का विनाश नहीं करता। अपितु घट निर्माण के पश्चात् जब उसके द्वारा घट पर अभिघात किया जाता है, उस समय वह घट का विनाशक होता है। यदि कहें कि; तो फिर यहाँ भी मानना चाहिए कि ब्रह्म अध्यास के अनुकूल है, और निवर्त्य अध्यास को ही सहकारी बनाकर वह अध्यास की निवृत्ति कर देता है, क्योंकि निवर्त्य के अभाव में निवर्तन करने में समर्थ भी किसी का निवर्तन नहीं कर पाता; तो यह भी नहीं कहा जा सकता है; क्योंकि ऐसी स्थिति में अनादि अध्यास की अतिचिर काल तक अनुवृत्ति होती रहे यह नहीं सम्भव है। यदि पूर्व पूर्वक्षण में होने वाली अध्यास की अनुवृत्ति उत्तरोत्तरक्षण में निवृत्त होती जाती है, यह मानें तो आप किसी भी कारण से अध्यास की सिद्धि नहीं कर सकते। किञ्च यदि ब्रह्म का परिशुद्ध स्वरूप अध्यास के अनुकूल होगा, तो ब्रह्म के अशुद्ध स्वरूप को अध्यास का निवर्तक मानना होगा। इस तरह आपने अपने सिद्धान्त का बड़ा ही अच्छा प्रतिपादन किया। यदि कहें कि सामग्री अभाव होने से इससे पहले जो नहीं उत्पन्न हुआ है, और जिसकी उत्पति सामग्री की सम्पन्नता होने पर होगी, उस अन्तःकरण की वृत्ति विशेष को ही सहकारी बनाकर ब्रह्म ही प्रपञ्चाध्यास का निवर्तन करता है, तो यह भी नहीं कह सकते, क्योंकि प्राप्ताप्राप्त विवेक के द्वारा यही सिद्ध होता है कि अन्तःकरण की वृत्ति ही प्रपञ्च की निवर्तिका है, अन्यथा पहले से ही विद्यमान ब्रह्म उसकी निवृत्ति क्यों नहीं कर लेता। और ऐसा होने पर अद्वैत ज्ञान ब्रह्म स्वरूप के अन्तर्गत ही है, आपकी इस तरह की मान्यता का विरोध होता हैं।

तीसरा पक्ष ( अद्वैत ज्ञान ब्रह्म से भिन्नाभिन्न हैं ) भी नहीं उपपन्न होता, क्योंकि इसके मानने पर आपके मतमें अपसिद्धान्त होगा। दूसरी बात यह कि उसके ( अद्वैत ज्ञान के) सत्य होने पर भेदांश के द्वारा ब्रह्म की सद्वितीयता सिद्ध होगी और मिथ्या होने पर अभेदांश के द्वारा ब्रह्म के भी मिथ्या होने का प्रसङ्ग होगा। इस पक्ष में अद्वैतज्ञान के नित्यत्व तथा अनित्यत्व रूपी विकल्पों से भी दोष होगा।

चौथा पक्ष इसलिए नहीं माना जा सकता है कि अद्वैत ज्ञान को ब्रह्म से भिन्न तथा अभिन्न में से कोई भी नहीं मानने पर तो भिन्नाभिन्न निर्वचनीयत्व में तो अनिर्वचनीय अविद्या के खण्डनार्थ कहे गये दूषणों से ही उसका खण्डन हो जाता है। अब बचा रहा केवल पाँचवा पक्ष। उसके विषय में प्रष्टव्य है कि वह अशक्य वेदन ज्ञान किसी तरह प्रतीति का विषय नहीं बनता है, या बनता है? यदि नहीं बनता तो फिर उसके सिद्धि का खण्डन करना ही व्यर्थ है ? यदि बनता है तो वह किसी भी प्रकार उपर्युक्त कोटियों से बाहर नहीं जा सकता, अतएव उसके खण्डनार्थ अतिरिक्त दूषणों को उपस्थित करने की कोई आवश्यकता नहीं है।

किञ्च प्रश्न है कि प्रपञ्च का निवर्तक वह ज्ञान स्वयं निवृत्त होता है अथवा नहीं ? यदि निवर्तित होगा तो उस निवृत्ति के भी आगन्तुक होने के कारण ब्रह्म के स्वरूप से भिन्न अविद्या बनी ही रहेगी। यदि अद्वैतज्ञान नहीं निवृत्त होगा तो ब्रह्म के स्वरूप से अतिरिक्त अद्वैतज्ञान के बने रहने के

कारण ही अविद्या के सद्भाव का प्रसङ्ग होगा । अतएव जो अद्वैतज्ञान अविद्या का निवर्तक है, वही अपने सद्भाव तथा अपनी निवति के द्वारा अविद्या का स्थापक सिद्ध होता है । इस तरह इस अद्वैत ज्ञान की मान्यता में विपरीतापत्ति होगी । यदि कहें कि उस निवर्तक ज्ञान के निवर्तक की भी निवृत्ति होगी तो फिर तत् तत् निवर्तकों तथा निवृत्तियों की अनुवृत्ति का प्रसङ्ग होने से, ब्रह्म की अपने में होने वाली का भी अविद्याओं की अनुवृत्ति होते रहने से इस मान्यता में भी विपरीतापत्ति होगी । इस तरह जिन अद्वैती विद्वानों को अपने हित एवं अहित का ठीक-ठीक ज्ञान नहीं है, उनका निग्रह करना ही व्यर्थ है ।

इस तरह शतदूषणी का ४३ वां निवर्तकानुपपत्ति नामक वाद समाप्त हुआ ॥

❀-❀-❀

नापि द्वितीय इत्यादि । ननु ब्रह्मस्वरूपस्येति वाक्ये प्रपञ्चाध्यासाभावे निवर्तकस्यानादित्वं हेतुतयोक्तम्, एकस्यैवेत्यत्र कारणस्यापि निवर्तकत्वसम्भव उपपाद्यः, तत्कथं युज्यते ? पूर्वं कारणत्वस्य निवर्तकत्व विरोधित्वानुपन्यासात्, नच एकस्यैव यथा कारणत्वनाशकत्वे एवमेकस्यैव ब्रह्मस्वरूपस्याध्यासस्वरूपनिवर्तकत्वतत्सहिष्णुत्वे अप्युपपद्येते इत्येवम्परोऽयं ग्रन्थः, ननु ब्रह्मण एवाध्यासकारणत्वतन्नित्यत्वसम्भवोपपादनपर इति वाच्यम, तत्परिहारग्रन्थस्य यौगपद्ये विरोधादित्यादेः ब्रह्मण एव जनकत्वनाशकत्वानुपपत्ति विषयत्वात्, नहि दण्ड इति वाक्ये दण्डवैधर्म्योक्तिपुरस्सरं ब्रह्मण अध्यास कारणत्वतन्निवर्तकत्वासम्भवोपपादनप्रतीतेश्च, अत्रापीत्यादिशङ्काग्रन्थे दण्डवदेव कारणत्वनिवर्तकत्वोपपादनविरोधाच्च, अतः कथमेते ग्रन्था उपपद्येरन्निति चेत् ? उच्यते, ब्रह्मस्वरूपस्येत्यादिवाक्ये निवर्तकस्य निवर्त्यस्वरूपासहिष्णुत्वात्तस्य चानादित्वात् कदापि प्रपञ्चाध्यासो न स्यादित्येवाभिप्रेतम् । एकस्यैवेत्यादिशङ्कावाक्ये दण्डादेरिव ब्रह्मण एवाध्यासकारणत्वनिवर्तकत्वे अप्युपपद्येते, किं वक्तव्यं निवर्तकस्य तत्स्वरूपसहिष्णुत्वमुपपद्यत इत्यत्रत्यभिप्रेतम् । अस्मिन् वाक्ये निवर्तकस्यापि कैमुत्यन्यायेनाध्यासस्वरूपसहिष्णुत्वोपपादनार्थं ब्रह्मण एवाध्यासकारणत्वतन्निवर्तकत्वयोरुक्तत्वात्तदनुसारेण सर्वोऽप्युत्तरग्रन्थ उपपद्यत इति । यद्वा-एकस्यैवेति वाक्ये दण्डो यथा घटमुत्पाद्य नाशयति, एवं ब्रह्माप्यध्यासमुत्पाद्य निवर्तयतु, निवर्तनशक्तत्वेन निवृत्तिवदुत्पादनशक्तत्वे तदुत्पत्तेरपि सम्भवात्, अतः कथं प्रपञ्चाध्यासाभावप्रसङ्ग इत्यभिप्रेतम् । क्वचित् कोशे प्रपञ्चाध्यासाभावप्रसङ्गादित्यनन्तरं प्रपञ्चप्रतिभासस्याप्यनुदयप्रसङ्गादिति वाक्यं दृश्यते, तत्र पूर्ववाक्येनादित्वमध्यासाभावे हेतुतया विवक्षितं नतूत्तरत्र, प्रपंचप्रतिभासस्याप्यनुदयप्रसङ्गादित्यत्र तत इति विशेषः । ब्रह्मस्वरूपस्य विश्वनिवर्तकत्वे ततः प्रपंचप्रतिभासस्याप्यनुदयप्रसङ्गादित्यन्वयः । निवर्तकस्य कारणत्वासम्भवो वा विवक्षितः । उत्तरग्रन्थाश्च द्वितीयहेत्वनुसारिणः । क्रम इति । कार्यविलम्बस्य कारणविलम्बप्रयोज्यत्वादिति भावः । तथापीति । कार्याध्यासे उक्तपरिहारसम्भवेपीत्यर्थः । अनादेरित्यादि । अविद्याध्यासस्येत्यर्थः । पूर्वंच रविद्यासत्त्वे तदानीमेव तन्निवृत्त्यावश्यकतया नैतावत्कालमनुवृत्तिरुपपद्यते,

तथा तत्पूर्वकालेपि निवृत्त्यावश्यकतया तदानीमपि नाविद्याध्यासस‌म्भवः, एवं तत्पूर्वकालेपि त्वया निवृत्तिर्वाच्येति अविद्याध्यासाधिकरणत्वयोग्यक्षणस्य कस्याप्यलाभात् कदाप्यविद्याध्यासो न स्यात् , तदभावे तन्मूलः कार्याध्यासोपि न स्यादित्यर्थः । एवमविद्याध्यासानुपपत्त्या कार्याध्यासानुपपत्तिरुक्ता । इदानीं कार्याध्यासासम्भवे हेत्वन्तरमाह—किंचेति । शुद्धम्—आरोप्याविषयकम् । अशुद्धम्-आरोप्यविषयकम । अध्यासमेव तु निवर्त्यं सहकारित्वेनापेक्षेत्यत्राध्यासस्यैव सहकारित्वोक्तेः तस्मिन् स्वस्यैव तद्भ्रमरूपत्वादशुद्धस्यैव निवर्तकत्वमित्युक्तं भवति; एतत्प्रतिकोटितया ब्रह्म स्वरूपेणाध्यासानुगुणमित्यत्रारोप्याविषयकत्वलक्षणशुद्धिरेवाभिप्रेता स्यात , ततश्चारोप्याविषयमध्यासानुगुणमारोप्य विषयं तन्निवर्तकमिति व्याहतमित्यर्थः । प्राप्ताप्राप्तविवेकेनेति । एतेन वृत्तिप्रतिबिम्बतचैतन्यं निवर्तकमित्ययमपि पक्षो निरस्तो वेदितव्यः । प्राप्ताप्राप्तविवेकेन वृत्तेरेव निवर्तकत्वप्रसङ्गात् । किञ्च यथाह्ययमित्यादिभिरापातप्रतीत्यान्तःकरणे प्रतिबिम्बकल्पनायामपि न निवृत्तौ प्रतिबिम्बकल्पनम् ; तत्र तादृशस्यापि प्रमाणस्यादर्शनात् । नच तत्परिणामित्वादेस्तत्र प्रतिबिम्बकल्पना , जलपरिणामभूतायां करकायां प्रतिबिम्बादर्शनात् ॥

इति श्रीमहाचार्यापरनामधेयेन रामानुजदासेन विरचितायां शतदूषणीव्याख्यायाम् चण्डमारुताख्यायां निवर्तकानुपपत्तिभङ्गो नाम त्रिचत्वारिंशस्स्कन्धः ॥

## ❀ अथ निवृत्त्यनुपपत्तिवादः चतुश्चत्वारिंशः ४४ ❀

सत्त्वानीव विरुद्धजातिजनुषा सिद्धानि सिद्धाश्रमे
वैरं यत्र मिथस्त्यजन्ति विधयस्सर्वैर्निषेधैस्सह ।
तं रंगेशयमंगनंगिकमलालक्ष्येश्वरप्रक्रियं
शान्तावद्यमनन्तमङ्गलगुणं देवं प्रपद्येमहि ॥

प्रसादः—सिंह तथा हाथी आदि जाति के जीवों में परस्पर में वैर स्वाभाविक है । किन्तु सिद्धाश्रम में उत्पन्न होने वाले सभी जीव परस्पर के स्वाभाविक वैर को त्याग कर एक साथ सस्नेह निवास करते हैं । इसी तरह अखिलहेयप्रत्यनीक तथा अखिलकल्याणगुणगणाकर तथा श्री लक्ष्मी जी को नेत्रों के प्रियतम श्री रङ्गनाथ भगवान् के ही वर्णन में व्यापृत वेदान्तों के समस्त विधि वाक्य निषेध वाक्यों के साथ विरोध का त्यागकर क्रमशः श्रीभगवान् के अखिलकल्याणगुणाकरत्व तथा अखिलहेय प्रत्यनीकत्व का क्रमशः वर्णन करते हैं , हम उन्हीं परब्रह्म श्री रङ्गनाथ भगवान् की शरणागति करते हैं ।

येयं ब्रह्मणः श्रवणमनननिदिध्यासनादिक्रमपरिणतविशदा द्वैतवाक्यार्थविज्ञानहेतुका निश्शेषाविद्यानिवृत्तिरुच्यते , सा किमध्यासरूपा ; नवा ? पूर्वत्र कथं निश्शेषावि

वक्तुं शक्यत्वात् । अस्य चोपलम्भानुवर्तित्वेन प्रबलत्वादनेन पूर्वस्य बाध एव वा । अपिच कार्यमाद्यन्तयोः सत् ; अध्यस्तं वा, मध्ये सत्त्वात् , मध्येऽध्यस्तत्वाद्वे (त्य्वे)ति सांख्यनयेन त्वन्नयेन वा प्रयोगे किं वक्ष्यसि ? उपलम्भविरोधादिकमिति चेत्-तुल्यम् ।

प्रसाद—जो कि बुद्धि एवम् शब्द आदि के भेद होने पर कारक व्यापार के वैयर्थ्य का प्रसङ्ग होने पर तथा नित्य एवम् अनित्य वस्तु भेदानुपपत्ति का प्रसङ्ग होने पर रज्जु आदि अधिष्ठान मे प्रतीत होने वाले सर्प आदि का उदाहरण दिया गया है, उसका भी खण्डन देश एवम् काल आदि उपाधियों की भिन्नताके कारण बाध मात्र से ही हो जाता है । प्रपञ्च आदि के बाधकों का भी खण्डन हम करते ही है अतएव बुद्ध्यन्तर शब्दान्तर आदि के दुर्निरूप होने के कारण; यह पूर्वपक्षी को अभिमत हेतु भी निरस्त हो गया । यह जो पूर्वपक्षी ने कहा है कि भूत काल एवम् भविष्यत्काल में न होने के कारण वर्तमान काल में भी कार्य को असत् ही मानना चाहिए ; वह भी वर्तमान काल में कार्य की सत्ता की उपलब्धि के द्वारा ही खण्डित हो जाता है । अन्यथा पूर्वपक्षी के विपरीत यह भी तो कहा जा सकता है कि कार्य वर्तमान काल में भी ब्रह्म में आरोपित नहीं है क्योंकि वह अतीत एवम् अनागत काल मे आरोपित नहीं रहता है । अथवा वर्तमान काल में कार्य की उपलब्धि के अनुवर्तित होने के कारण, उसके द्वारा अतीत एवम् अनागत काल में उसके सत्त्वाभाव का बाध हो जाता है । किञ्च यदि हम जैसा कि सांख्य कहते हैं—कार्य आदि और अन्त में रहता है क्योंकि वह मध्य में भी रहता है, अथवा जैसा कि तुम (अद्वैती विद्वान् कहते हैं कि कार्य अतीत एवम् अनागतकाल में अध्यस्त रहता है , क्योंकि वह अपने वर्तमान काल में अध्यस्त होता है-वैसा ही हम भी कहें तो फिर तुम क्या उत्तर दोगे ? यदि उपलम्भ का विरोध के कारण कार्य का अभाव मानें तो वर्तमान उपलम्भ में उपलम्भ सद्भाव के कारण उसका अतीत अनागत काल में आपको सद्भाव भी स्वीकारना चाहिए ।

निदर्शितमिति । व्यभिचारस्थानतयोदाहृतमित्यर्थः । अबाधितत्वे सतीति विशेष्यते , बाधश्च प्रतिपन्नदेशकालोपाधौ निषेधः, तदभावश्च घटादेः सिद्ध एवेत्यर्थः । प्रतिरोधमुक्त्वा बाध मप्याह अस्यचेति । सांख्यनयेन-सांख्यप्रयोगमनुसृत्येत्यर्थः । त्वन्नयेनेति । त्वदङ्गीकृतहेतुनेत्यर्थः, उपलम्भेति । वक्ष्याम इत्यनुषङ्गः ।

यच्च विवादगोचरो भेदव्यवहारः स्वविषयसर्वभेदानुगतैकवस्तुमात्रा (त्र) लम्बः । इतिज्ञातम्-तत्र किं मृत्पिण्ड घटैकोपादानकघटशरावादिभेदव्यवहारमात्रं पक्षीक्रियते, उत सर्वभूदलनादिभेदव्यवहारविलक्षणः सर्वोऽपि ? पूर्वत्र श्रुतिनिदर्शितमृत्पिण्ड-लोहमणि-नख निकृन्तनादिभेदव्यवहारैरनैकान्त्यम् (रनैकान्तः) । न हि तत्र मृदादिकमनुवर्तते । पृथिव्यादिकमनुवर्तते इति चेत् ; तदाऽस्तु पृथिव्यादिभेदव्यवहारैः । अथ तत्रापि प्रकृतिभूताविद्यानुवृत्तिं पश्यसि, तथापि ब्रह्माविद्ययोः भेदव्यवहारेणानैकान्त्यं दुस्त्यजम् । न हि ब्रह्माविद्यानुगतं वस्त्वन्तरमिष्यते । न च ब्रह्मैवोभयत्रा (वोभयोर)नुवर्तते ; ब्रह्मणि ब्रह्माध्यासानभ्युपगमात् ; ब्रह्मभेदानभ्युपगमाच्च । अभ्युपगमे च तद्भेदव्यवहारेण तदेव स्यात्

एतेनोत्तरः कल्पोऽपि दत्तोत्तरः । ब्रह्माविद्याभेद (व्यवहार) स्यापि पक्षीकारे बाधात्, तद्बहिष्कारे तु तेनैवानैकान्त्यादिति । किञ्च, वस्तुशब्देन परमार्थविवक्षायां दृष्टान्तासिद्धिः; न हि रज्ज्वादेः सत्यत्वमिच्छसि । अथ प्रतीयमानमात्रविवक्षा, तदा वस्तुमात्रालम्बन इति वक्तुं न शक्यते । आरोपितस्यापि घटादेरालम्बनत्वस्यावर्जनीयत्वादिति । यत्तु तर्कानुगृहीतानुमानात् प्रत्यक्षस्य दौर्बल्यं ज्वालैक्यप्रत्यक्षे निदर्शितम्, तदप्यसत्, अनुग्राहकतयाऽभिमतानां तर्काणामपाकृतत्वात् । ज्वालैक्यप्रत्यक्षं तु सादृश्यादिदोषसम्भवात्, निर्वापितारोपितेऽपि तथैव प्रत्यभिज्ञानदर्शनात्, अनन्यथासिद्धसामग्र्यनुवृत्त्यादिहेतुबलात् तत्र च क्वोपजीव्यविरोधादिप्रसङ्गाभावाच्च बाध्यतामनुभवतीति युक्तम्, इह तु विपरीतमिति विशेषः ।

प्रसाद—किञ्च आपने यह जो प्रतिज्ञा की है कि विवादास्पद भेदव्यवहार का आश्रय सभी भेदों में अनुवर्तित होने वाली एक वस्तु है; तो मैं पूछता हूँ कि, आप मृत पिण्डादि सभी उपादानों में होने वाले सभी घट शख आदि भेद मात्र को पक्ष बनाते है, अथवा सर्प, भूदलन आदि भेद व्यवहारों से भिन्न को ? यदि पहला पक्ष मानें तो श्रुति में प्रदर्शित मृत्पिण्ड, लोहमणि और नखकृन्तन आदि भेद व्यवहारों में यह भेद व्यवहार अनैकान्त होगा । क्योंकि मृत्पिण्ड आदि में वृदादिक की अनुवृत्ति नहीं होती है । यदि कहें कि वहां पर पृथिवी आदि ही अनुवर्तित होते हैं, क्योंकि मृतिका आदि को सत्य बतलाया गया है । तो फिर पृथिवी आदि के भेद व्यवहार के साथ अनैकान्तिकता होगी ही । यदि पृथिवी आदि के भेद व्यवहारों में अविद्यानुवृत्ति को मानें तो भी ब्रह्म और अविद्या में भेद का व्यवहार होनेके कारण अनैकान्तिकता अवश्य होगी । आप ब्रह्म और अविद्या में किसी भी वस्तु को अनुगत नहीं मानते, दोनों में ब्रह्म की अनुवृत्ति नहीं मानी जा सकती है, क्योंकि आप ब्रह्म में ब्रह्म का अध्यास नहीं मानते हैं । और ब्रह्म का भेद भी नहीं मानते हैं । यदि मानें भी तो उसके भेद व्यवहार के द्वारा भी अनैकान्त्य ही होगा । इस पूर्व कल्प के खण्डन से आप के द्वितीय पक्ष का भी खण्डन हो गया । ब्रह्म और अविद्या के भेद को भी पक्षान्तर्गत मानने पर बाध होगा तथा उसको पक्ष से बहिर्भूत मानने पर तो उस भेद से अनैकान्तिकत्व दोष हेतु में आयेगा । किञ्च वस्तु शब्द से आपको परमार्थ विवक्षित हो तो फिर अनुमान के दृष्टान्त की सिद्धि नहीं हो सकती है । क्योंकि रज्जू आदि आपके मत में परमार्थ नहीं हैं । इस स्थिति में आप भेद को वस्तु मात्र को अपना आश्रय बनाने वाला नहीं मान सकते हैं, क्योंकि भेद व्यवहार के आलम्बन आरोपित घटादि भी हैं । अद्वैती विद्वानों ने जो तर्कानुगृहीत ज्वाला भेदानुमान का ज्वालैक्य प्रत्यक्ष से प्राबल्य बतलाया है, वह भी उदाहरण ठीक नहीं है, क्योंकि आप अनुमान के अनुग्राहक तर्कों को भी अपाकृत करते हैं, ज्वालैक्य प्रत्यक्ष को ज्वालाभेदानुमान से प्राबल्य मानना इसलिए उचित हैं कि उसमें ज्वालाओं का सादृश्य दोष है, बुझाकर जलाये गये दीप की ज्वाला भी पूर्व ज्वाला के समान ही होने के कारण 'सेयं' ज्वाला यह प्रतिभिज्ञा होती है । अनन्यथा सिद्ध सामग्री की अनुवृत्ति रूप हेतु के बलपर ज्वालाभेदानुमान अपने उपजीव्य ज्वालैक्य का बाधक होता है । किन्तु भेद प्रत्यक्ष के द्वारा भेद मिथ्यात्वानुमान का इसलिए बाध होता है कि इस प्रत्यक्ष में कोई कारण दोष नहीं हैं । अतएव भेद का अपलाप नहीं किया जा सकता है ।

मृत्पिण्डेत्यादि । एतद्घटशराबादिभेदव्यवहारः स्वविषयसर्वभेदानुगततदुपादानैकवस्त्वालम्बन इत्यनुमानं विवक्षितम् । श्रुतिनिदर्शितेत्यनेन पक्षसमत्वशङ्का परिहृता, तत्र मृत्तिकासत्यत्वश्रुतेः । एकोपादानालम्बनत्वं एकाधिकरणवस्त्वालम्बनत्वं वा साध्यते, नविकाराधिष्ठानारोपितत्वम ; अतस्तत्राप्यनुगतमस्त्येवेति शङ्कते पृथिव्यादिकमिति । ब्रह्मपर्यन्तगमने मिथ्यात्वम सेत्स्यतीत्यभिप्रायेणेदानींमृदादेर्मिथ्यात्वानाविष्करणेनैव शङ्कितम् । व्यवहारैरिति । अनैकान्त्यं इत्यनुषङ्गः अनभ्युपगमे हेतुमाह ब्रह्मभेदेति । स्वस्मिन्नध्यासोऽनुपपन्न इति भावः । यद्वाब्रह्मणीतिर्थ अभेदाद्ध्यासोनुपपन्न इत्यर्थः । अस्तु तर्हि ब्रह्मभेदः, तथा च तत्र ब्रह्माध्याससम्भव इत्यत आह ब्रह्मभेदेति । तदेव अनैकान्त्यमेव । बाधोंऽशतः । तदाविस्त्विति । यदा वस्तुशब्देन परमार्थो विवक्ष्यते तदानुगतैकवस्तुमात्रलम्बना इत्यत्र परमार्थव्यवच्छेदसम्भवादनुगतैकपरमार्थोलम्बनत्वे सति तदन्यपरमार्थानालम्बना इत्यर्थो भवति , तच्च वक्तुम न शक्यते , घटादेः परमार्थत्वानङ्गीकारात् , यदा तु प्रतीयमानं विवक्ष्यते तदाऽनुगतैवस्तमात्रालम्बना इत्यत्र परमार्थ व्यवच्छेद सम्भवानुगतैकार्थालम्बत्वे सति तदन्या- र्थानालम्बना इत्यर्थों भवति, अत्र चार्थशब्दः स्वरूपकथनपरः, तच्च पक्षे बाधितम् , घटादेरप्या- लम्बनत्वादिति भावः । प्रत्यक्षा त्तर्कसहकृतानुमानस्य प्राबल्यमङ्गीकृत्योक्तम , इदानीं प्रत्यक्षस्य न तादृशानुमानप्राबल्यात् बाध्यत्वम किन्तु दृष्टदोषसजातीयत्वेनाप्रामाण्यशङ्काग्रस्तत्वादित्याह ज्वालैक्येति ।

४—यत्पुनः कारणे कार्यं [ पूर्वं ] सदसद्वेति–तस्य कोऽर्थः ? किं कार्यद्रव्यं कारणावस्थायां द्रव्यरूपेण विद्यते, न वेति ? तदा सदित्यङ्गीकुर्मः । तथाऽपि न साध्यत्वविरोध, अवस्थापत्तिरूपेण तदुपपत्तेः । तत एव कारकव्यापारसाफल्यं च । एतावानेव च नः सत्कार्यवादः ॥ अथ कार्यावस्था कारणदशायामस्ति, न वेति पृच्छसि , तदा नास्त्येव ॥ [ इति प्रतीम ] सा कथमसती तेन जनयितुं शक्येतेति चेत्–किं पूर्वं सतीमेव दशां पश्चादुत्पद्यमानां पश्यसि ; येनैवं विरोधमाशङ्कसे ? तथा चायुक्ताङ्गस्वीकारः, अवस्थासत्त्वस्य जन्यत्वविरोधिनः स्वीकारात् ॥ असत ( असदु ) उत्पत्तौ प्रस्तरादयोऽप्यङ्कुरेयुः , शशादयोऽपि शृङ्गादिम ( शृङ्गव ) न्तः स्युरिति चेत्–किमियं राजाज्ञा , उत शापः ? न हि नियतशक्तिकेषु कारणेषु देशकालस्वरूपप्रतिनियतकार्यविशेषारम्भकेषु परिदृश्यमानेषु तच्छक्तिविधुरादपि तदुत्पत्तिराशङ्कितुमपि शक्यते ॥ प्रागसतीं दशां पश्चात्सतीमिच्छतोऽवयविद्रव्ये कः प्रद्वेष इति चेत्–न कश्चित् । (न कस्यचित् आदर्शनादेव तु नाङ्गीकुर्मः ।

प्रसादः—पूर्वपक्षी ने यह जो पूछा है कि कारण में कार्य सत् है या असत् ? तो उसके इस

प्रश्न का क्या अभिप्राय: है ? क्या यह है कि कार्य-कारणद्रव्य में द्रव्यरूप से रहता है कि नहीं ? तो मैं कार्य द्रव्य को कारण द्रव्य में सत् मानता हूँ। ऐसा होने पर भी उसके कार्यत्व का विरोध इसलिए नहीं होता है कि, कारण में विद्यमान काल में उसकी कार्यत्वावस्था नहीं रहती है। कार्यावस्था तो उसकी घटादि कार्य रूपोंमें आने पर ही होती है। उसके कार्यत्वावस्था में आने पर कारक व्यापारों की भी सफलता है। हमारे सत् कार्यवाद का इतना ही अभिप्राय भी है। यदि पूछें कि कारण दशा में उसकी कार्यावस्था रहती है कि नहीं ? तो मेरा उत्तर है कि नहीं। यदि कहें कि अविद्यमान कार्यावस्था को कारण कैसे उत्पन्न कर सकता है ? तो उत्तर है कि, क्या आप पहले विद्यमान दशा को ही उत्पन्न होते हुए देखते हैं कि इस तरह का प्रश्न करते हैं ? यदि हाँ तो फिर पूर्व में विद्यमान अवस्था की ही उत्पत्ति स्वीकार जन्य विरोध के कारण आपके कथन में अयुक्ताङ्ग स्वीकार नामक दोष होगा। यदि कहें कि असत् की उत्पत्ति मानने पर तो शशक के भी शृङ्ग को तथा पत्थर के भी अंकुर को स्वीकार करना होगा, तो मैं कहता हूँ कि असत् की उत्पत्ति नहीं होती है; यह कोई राजाज्ञा है क्या ? तत्-तत् कारणों की शक्ति निश्चित है, वे निश्चित देश, काल तथा स्वरूप में निश्चित कार्य को उत्पन्न करते हैं यह देखा जाता है, जिस कारण में जिस कार्य को उत्पन्न करने की शक्ति है ही नहीं, उस कारण से उस कार्य की उत्पत्ति की शङ्का भी नहीं की जा सकती है। यदि कहें कि पूर्व में असत् दशा को पश्चात् काल में सत् मानने वाले आपको तो फिर अवयवी को स्वीकारने में क्या आपत्ति है, तो इसका उत्तर है है कि, अनुपलब्धि पराहत होने के कारण हम अवयवी को नहीं स्वीकारते हैं।

किं पूर्वमिति। दशां अवस्थां। किमियमिति। किं राजाज्ञयैवं शक्यते उत शापवशा दित्यर्थः। प्रागसतीति। न हि सांख्यवदसत उत्पत्त्यनुपपत्तेरवयविनि द्वेषस्तव सम्भवतीति भावः।

५—यत्तु भावात् अभावाद्वा घटाद्युत्पत्तिरिति—तत्र किं विद्यमाने द्रव्ये घटाद्यवस्था जायते, उताविद्यमान इति प्रश्नार्थः ? तदा विद्यमान एवेति मन्वीथाः। न हि घटाद्यवस्थोत्पत्तौ मृदादिकं नास्ति। उपमर्दिते (मृदिते) ऽपि हि पिण्डे (ऽपि) पिण्डत्वमेव निवृत्तम्, न तु द्रव्यम्। अनुपमृदितेभ्यश्च तन्त्वादिभ्यः पटाद्युत्पत्तिरपि दृश्यते। अथासतो घटाद्युत्पत्तिः, सतो वेति पृच्छसि, तदा सत एवेत्युत्तरम्। पूर्वम् सतः पिण्डात् तदानीं सत एव वा मृदादेः घटाद्युत्पत्तिदर्शनात्। अथ कारणविशेषावच्छेदकावस्था कार्योत्पत्ति दशायां निवृत्ता, न वेति पृच्छसि (पृच्छ्यते) ? तदा पिण्डादौ निवृत्ता, तन्त्वादौ त्वनुवृत्तेति सान्दृष्टिकमिदम्। नचाभावादुत्पत्तौ कार्यस्याभावात्मकत्वप्रसङ्गः, कार्यकारणयोरत्यन्तसालक्षण्यस्य नविलक्षणत्वाधिकरणे निरस्तत्वात् भावान्तराभाववादिन इष्टप्रसंगाच्च। घटत्वादिकमपि हि पिण्डाद्यपेक्षया प्रध्वंसकोटिघटितम्, कपालाद्यपेक्षया तु प्रागभावपक्षनिक्षिप्तम्, कुड्याद्यपेक्षया त्वन्योन्याभावस्त इति। ये चान्ये [ऽपि] पश्यतोहराणां प्रलापाः, "न चेदुत्पत्तिरुत्पत्तेर्नित्यत्वमनवस्थितिः। उत्प

त्वान्यतः कार्यं कारणं वा निरूप्यताम् [च निरूपितम् ] ॥" इत्येवमादयः, तेऽप्यनयैव दिशा प्रशमनीया इति ।

श्लो.-सिद्धानवस्थितिः सामग्र्यात्मकोत्पत्तिसंग्रहे ।

अन्यथा स्वपरत्राणान्न काचिदनवस्थितिः ॥ इति ।

प्रसाद—अद्वैती विद्वानों ने यह जो पूछा है कि घटादि की उत्पत्ति क्या भाव से होती हैं अथवा अभाव से ? तो आपके इस प्रश्न का आशय-क्या विद्यमान द्रव्य में घटादि अवस्थाएँ उत्पन्न होती हैं क्या; अथवा अविद्यमान द्रव्यमें?यह है क्या?यदि हाँ तो मेरा कहना है कि विद्यमान द्रव्य में ही। घटादि अवस्थाओं की उत्पत्तिकाल में मृदादिक तो रहते ही हैं । पिण्ड के उपमर्दित (विनष्ट) हो जाने पर भी पिण्डत्व मात्र ही विनष्ट होता है द्रव्यत्व नहीं।तन्तु आदि के विना विनष्ट हुए विना भी उनमें पटादि अवस्थाओं की उत्पत्ति देखी ही जाती है । यदि आप पूछते हों कि घटादि की उत्पत्ति असत् से होती है, अथवा सत् से ? तो मैं घटादि की उत्पत्ति सत् से मानता हूँ । क्योंकि पूर्वकाल में विद्यमान पिण्डादि से अथवा घटादि काल में भीं विद्यमान मृदादि से ही घटादि की उत्पत्ति देखी जाती है । यदि पूछते हों कि कारण विशेष की जो अवच्छेदकावस्था उसकी कार्य दशा में निवृत्ति होती है कि नहीं ? तो उत्तर है कि देखा जाता है कि पिण्डादि में वह अवस्था निवृत्ति हो जाती है और तन्त्वादि में नहीं निवृत्त होती है, अतएव इसकी व्यवस्था दर्शनानुकूल ही मानना चाहिए । अभाव से उत्पन्न होने पर कार्यों का अभावात्मक होने का भी प्रसङ्ग नहीं होता क्योंकि शारीरक मीमांसा के 'न विलक्षणत्वाधिकरण' में कार्य कारण की अत्यन्त समानता का खण्डन किया गया है । और अभाव को भावान्तर रूप मानने वालोंके यह अनुकूल भी है । किञ्च घटादि पिण्डादि के प्रध्वंसाभावरूप, कपालादि के प्रागभावरूप; तथा कुड्यादि के अन्योन्याभावरूप हैं । किञ्च पटुवञ्चकों का यह जो प्रलाप है , कि-यदि उत्पत्ति की उत्पत्ति नहीं होती है तो उत्पत्ति की नित्यत्वापत्ति होगी । यदि उत्पत्ति होती है; तो अनवस्था दोष होगा । अतएव कारण और कार्य दोनों दुर्निरूप्य हैं । तो अद्वैती विद्वानों के इस कथन का भी खण्डन उपर्युक्त प्रकार से ही हो जाता है । तथाहि—यदि उत्पत्ति का अर्थ समग्रीकारण सम्पत्ति मानें तो यह अनवस्था पूर्व-पूर्व सामग्री की स्वीकार करने के कारण हमें अभिप्रेत भी है । यदि आद्यक्षण सम्बन्ध रूपा उत्पत्ति को मानें तो, उत्पत्ति शब्द से अवस्था ही कही गयी और राहोश्शिरः के समान उसका भेद व्यवहार होता है । अतएव अनवस्था का कोई प्रसङ्ग नहीं है ।

अनुपमृदितेभ्य इति । तत्र च न द्रव्यविनाशशङ्कालेशोऽपीति भावः । नन्वभावपदेन प्रसिद्धाभावं विवक्षित्वैव विकल्प्य दूषितमित्यत आह न चाभावादिति । भावरूपाघातपरिणामस्य घटादिध्वंसस्याभावत्ववदभावोपादानकस्यापि तव भावत्वमविरुद्धमिति भावः । भावान्तरेति । अभावादुत्पन्नम् हि घटत्वाद्येव, तच्च भावरूपमप्यभावात्मकमित्यर्थः । तदुपपादयति घटत्वादिकमिति । उत्पत्तेरुत्पत्तिरस्ति नवेति विकल्प्य दूषणार्थः श्लोकः । उत्पत्तावनवस्थितिरित्यन्वयः । "कुर्वत्कार्यमकुर्वद्वा करणं कारणं भवेत् । कुर्वच्चेदनवस्थानमकुर्वत्यनवस्थितिः ॥" इत्यादयः । एवं द्वितन्तुकादिपूर्वपूर्वं पटाभेदेनैवोत्तरोत्तरः पटो जायते, स एव पट एतावानासीदिति विवेकिनामप्यनुभवात् , न च जातस्य जायमानभेदोऽविद्यां विना सम्भवति, तस्मादविद्याम-

हिम्ना प्रथमपटस्तत्परिमाणं च दुर्निरूपस्वरूपेण वर्धत इति कार्यमनिर्वचनीयमेव, एवमेवस्मात्त न्त्वादेरज्जुद्रव्यस्योत्पत्तिरप्यत्र मानम , तत्र एकस्य परमार्थतः संयोगो न सम्भवति, अत एकस्मिन् चन्द्रे द्वित्ववदेकस्मिंस्तन्त्वादौ द्वित्वस्य मायात्मकत्वात तन्नियम्य संयोगोऽपि तदात्मक इति तत्कार्यमपि तथैव , अत एवाधिकपरिमाणात्तन्त्वादेर्न्यूनपरिमाणरज्ज्वारम्भोऽपि; अविद्यां विना तदयोगात , मायया तु गिरिशिखरस्थाधिकपरिमाणवृक्षादौ न्यूनपरिमाणकार्यारम्भो दृष्ट इत्यनिर्वचनीयं कार्यम् ; एवम बाल्यादिशरीरमप्युत्तरोत्तरशरीराकारेण वर्धमानमविद्याकारणत्वे प्रमाणम , मायां विना शरीराभेदे परिमाणभेदायोगात ; न च तद्भेदोऽनुपलम्भबाधात , पूर्वोत्तर शरीरयोः विनाशोत्पत्तिहेत्वभावाच्च , अननुसन्धानप्रसङ्गाच्च; एवम क्षीरस्य दधिभावोऽपि मायया, क्षीरस्वभावे स्थिते तस्य दधिभावानुपपत्तेः , क्षीरविनाशे क्षीरारम्भकैः परमाणुभिर्दध्यारम्भ इत्ययुक्तम् , परमाणूनां सर्वत्र सुलभतया दध्यर्थं क्षीरानुपादानप्रसङ्गात , क्षीरध्वंसानामपि सुलभत्वात् , उपात्त क्षीरध्वंसस्यैव हेतुत्वे पीतादृभूमौ पीतताद्वा दध्युत्पत्तिप्रसङ्गात ,. माहिषात क्षीरादुत्पन्नम माहिषमित्यादिव्यवस्थायोगात क्षीरदध्नोः नियततुल्यपरिमाणत्वायोगाच्च । तस्मा-च्छुक्तिरिव रजतरूपेण क्षीरमेव दध्याकारेण परिणमत इति तन्मिथ्येतीत्येवमादयश्च गृह्यन्ते । तेपीति । उत्पत्तिशब्देन किं प्रथमक्षणसम्बन्धो विवक्षित ? अथ सामग्री ? अन्यद्वा ? आद्ये अयुक्ताङ्गस्वीकारः, अनेकक्षणवर्तिनां पदार्थानामेव प्रथमक्षणवत्त्वेन द्वितीयक्षणस्य द्वितीयक्षणापेक्षाया इव प्रथमक्षणस्य प्रथमक्षणापेक्षाया अभावादित्यभिप्रेत्य द्वितीयम दूषयति सिद्धेति । सामग्रीति । सामग्र्यानन्तर्यसम्बन्धादुत्पन्नमिति विशिष्टव्यवहार इति भावः । तृतीयम दूषयति अन्यथेति ।

यत्तु स एव पट एतावानासीदिति प्रत्यभिज्ञया मिथ्यात्वसमर्थनम , तत्र किमियम प्रत्यभिज्ञा बाधितविषया उताबाधितविषया ? आद्ये धर्मिसत्यत्वं निष्प्रत्यूहम । द्वितीये अभेदत-द्धर्मिणोः सत्यत्वं त्वयैव समर्थितम । किञ्च त्वत्पक्षे तत्राभेदस्य मिथ्यात्वात्तत्र कथं भेदः, समानसत्ताकयोर्विरोधात , नचान्यतरस्य प्रातिभासिकत्वम , विनिगमकाभावात , अभेदस्य प्रातिभासिकत्वे पटयोः सत्यत्वात , भेदस्य प्रातिभासिकत्वे पटस्य सत्यत्वाच्च । अथ नात्र विरोधः , अभेदस्याधिष्ठानसत्तागतत्वात् , स एवाभेदः प्रत्यभिज्ञासामानाधिकरण्ययोर्निमित्तमिति चेन्न,— तयोरभेदाभावेऽपि तत्सम्बन्ध्यभेदमात्रेण तदुपपत्तेः । कुविन्दाभेदाद्वा पटयोस्ते कथं न स्याताम ? अथ कुविन्दस्य न हि पटद्वयतादात्म्यम , अस्ति तु सतः, अतस्तदभेदस्तेन तादात्म्यवतोः पटयोः सामानाधिकरण्यनिमित्तम् स्यादिति चेन्न , तथा सति पटत्वस्यैव निमित्तताप्रसङ्गात । तत एव सर्वपटानां सर्वघटानां सर्वद्रव्याणां च सामानाधिकरण्यप्रसङ्गात । तस्मातयोः स्वरूपाभेदः एव निमित्तम् । तस्मादरत्निमात्रपटीभूता एव तन्तवस्तन्त्वन्तरैः सहषोडशारत्निमात्रपटीभवन्ति । एवञ्च प्रत्यभिज्ञाप्युपपन्ना, पूर्वतन्तुप्रवेशात । भेदोऽप्युपपन्नः , तन्त्वन्तरप्रवेशात । रज्ज्वनुपपत्तिश्चावयविवादिनामेव । त्वत्पक्षे पूर्वोक्तदूषणान्यपि रज्जुसंख्यापरिमाणानि न मुञ्चन्ति । क्षीर-

दध्यनुपपत्तिस्तवैव, नास्माकम् । क्षीरद्रव्यस्यैव गन्धरस क्षीरावस्थाप्रहाणेन दध्यवस्थागन्धरसोत्पत्तेः सर्वत्राविद्यायाः सुलभत्वात् सर्वत्र दध्युपलम्भप्रसङ्गात् ।

यत्तु सदसद्व्यावृत्तविनाशोपलब्धि ( ब्ध्य ) योगात् तदुभयकोटिविलक्षणतया मिथ्यात्वमिति ; तदपि मन्दम् , उपलब्धिविनाशाभ्यामपि कादाचित्कत्वमात्रसिद्धेः । न ह्युत्तरकालीनो विनाशः, स्वकालेऽप्यसत्त्वं साधयितुमलम् । अथ नित्यमेव सच्छब्दार्थतया परिगृह्य तद्वैलक्षण्यान्मिथ्यात्वमिष्यते, तथाऽप्यनित्यत्वमेव मिथ्यात्वमिति विवक्षितं स्यात् , तथा (दा) [च] वस्तुनो न काचित् क्षतिः । अत एव 'अनाशी परमार्थश्च' इत्यादिस्मृतिरपि निर्व्यूढा । 'वाचारम्भणं विकारो नामधेयम्' इत्यादिका तु श्रुतिरवयविद्रव्यान्तरनिरासपरेति सद्विद्यानिरूपणे व्यक्तमनुसन्धेयम् । अतएव , 'मृत्तिकेत्येव सत्यम्' इत्यादावपि परमार्थसत्यत्वमेव विवक्षितमिति सिद्धम् ।

अतः प्रत्यक्षादिशरणैः श्रुतिशरणैरपि कार्यजातस्य सर्वस्य सत्यत्वमेष्टव्यम् । अन्यथा प्रागुक्ततर्काभासैः कारणमपि किं न खण्ड्यते ? प्रत्यक्षश्रुत्यादिबलादिति तु समानम् । अथ यदि कारणस्यापि भङ्ग इष्ट इत्याशयः , तथा सति कारणसत्यत्वमुखादरेण प्रतिपादयन्ती श्रुतिर्बाध्येत ( बाध्यते ) । एतेन कारणसामान्यं तद्विशेषांश्च खण्डयताम् वेदबाह्यत्वम् तावत् सुव्यक्तम् । विशेषदूषणानि तु स्वावसरे ग्राह्याणि ।

प्रसाद—अद्वैती विद्वानों ने यह जो कहा है कि सत् एवम् असत् दोनों से भिन्न वस्तु का न तो विनाश ही होता है और न तो उसकी उपलब्धि ही, अतएव उसे सत् एवं असत् से बिलक्षण मिथ्या ही मानना चाहिए । तो इनका यह भी कथन अत्यन्त मन्द है । उपलब्धि और बिनाश के द्वारा भी वस्तु कादाचित्क ( अनित्य ) ही सिद्ध होती है । उत्तर कालिक विनाश वस्तु के वर्तमान काल में भी उसके असत्त्व को नहीं सिद्ध कर सकता । यदि कहें कि सत् शब्द से नित्य का ही ग्रहण होता है, नित्य विलक्षण होने के कारण जगत् को मिथ्या माना जाता है। तो ऐसा मानने में अनित्यता को ही मिथ्या मानना होगा । का अभिमान होने के कारण ? प्रथम पक्ष तो इसलिए नहीं माना जा सकता है कि नाश और बाध का विवेक अत्यन्त प्रसिद्ध है । अपने वर्तमान काल में सत् वस्तु का अपने उत्तर काल में न रहने को उसका विनाश कहते हैं । जिस वस्तु की प्रतीति तो हो, किन्तु वह उस कालमें भी वह न रहे तो वह वस्तु बाध्य है । यदि कहें कि वस्तु का असत्त्व ही नाश कहलाता है, इतना ही नाश का लक्षण पर्याप्त है, उसे अधिक बढाने से क्या लाभ ? तो उत्तर है कि ऐसा मानने पर भी वस्तु के प्रागभाव काल में भी उसके नाश की अतिव्याप्ति होगी । उत्तरकाल में असत्त्व ही नाश कहलाता है, यह भी लक्षण इसलिए नहीं माना जा सकता है कि—ऐसा लक्षण करने पर तुच्छ आकाश कुसुम आदि के नाश की अतिव्याप्ति होगी । अतएव अपने वर्तमानकाल में सत् ( विद्यमान) ही वस्तु का दूसरों की अपेक्षा उत्तर काल अपने प्रागभाव काल में भी न रहने के कारण प्रागभाव तथा गगन कुसुमादि से व्यावृत्त करने

लिए विनाश का लक्षण 'स्वोत्तरकालासत्त्वम्' किया गया है । स्वकाले सत एवार्थस्य' अंश तो लक्षण की स्पष्टता के लिए लक्षण में जोड़ा गया है । यदि वस्तु की किसी प्रकार की अविद्यमानता को ही आप मिथ्यात्व मानते हों तो, आप की इस मान्यता में हमें इष्टापत्ति है । वस्तुओं में अन्योन्याभाव के कारण ऐसा होने पर भी वस्तु के वस्तुत्व में कोई अन्तर नहीं आता है । किञ्च 'अनाशी परमार्थश्च' श्रुति भी 'आपके अभिमत वस्तु के मिथ्यात्व को नहीं सिद्ध कर सकती । वाचारम्भण श्रुति तो अवयवी का खण्डन करती है इस बात को सद्विद्या प्रकरण में स्पष्ट रूप से अनुसन्धान करना चाहिए । अतएव 'मृत्तिकेत्येव सत्यम्' इस श्रुति में कार्य को परमार्थ सत्यता ही विवक्षित है । अतएव प्रत्यक्षादि प्रमाणों को मानने वाले तथा वैदिकों को भी कार्यों की सत्यता ही स्वीकारनी चाहिए । अन्यथा अद्वैती विद्वान् अपने कमजोर तर्कों के द्वारा कारण की भी सत्यता का खण्डन क्यों नहीं करते है ! यदि कहें कि प्रत्यक्षादि प्रमाणों तथा श्रुति के द्वारा कारण की सत्यता बतलायी जाती हैं; तो ऐसा नहीं कह सकते हैं ; क्योंकि श्रुतियों और प्रत्यक्षादि प्रमाणों के द्वारा तो कार्य की भी सत्यता सिद्ध होती है । यदि आपको कारण की सत्यता का प्रतिपादन करने वाली श्रुतियों का आपके मत से विरोध होगा । इस तरह से स्पष्ट है कि कारण सामान्य और विशेष कारण का खण्डन करने वाले अद्वैती वेदबाह्य है । अद्वैतमत के विशेष दूषणों को तो तत्-तत् प्रकरणों में ही देखना चाहिए ।

अनाशीत्यादि । निर्मूला—सदसद्व्यावृत्तविनाशयोगान्मिथ्येति न त्वदुक्तन्यायमूलेत्यर्थः । अनाशीत्यादिस्मृतिश्च प्राज्ञानां परमार्थशब्दप्रयोगनिमित्तप्रदर्शनपरा, तत्प्रदर्शनं च अयसामल्पकालतया तदभावकालस्यैव भूयस्त्वात् मध्याल्पकालसत्त्वम् तिरस्कृत्य तस्यास कल्पतया हेयत्वम् परमात्मनः सर्वदा सत्यतया उपादेयत्वम् च प्रदर्शयितुम् । अयम् चार्थस्तत्प्रकरणे स्पष्टः ॥

तत्तु नाशि न सन्देह इत्यस्यायमर्थः—नाश्युपपादितस्य नाशित्वे उपासनस्यापि नाशित्वात्तदुपपादितस्य मोक्षस्यापि नाशिता स्यादित्यत उक्त 'द्रव्ये' ति । द्रव्य शब्दो हेयद्रव्यपरः, नश्वरद्रव्यप्रदानेन देवताभ्यः प्राप्यं फलं स्वप्रदत्तद्रव्यानुगुण्येन नश्वरमेव भवति, उपासनस्य नश्वरत्वेऽपि तस्य स्नेहरूपत्वात्तेन स्निग्धेन परमपुरुषेणात्युदारेण सर्वशक्तेन दीयमानस्य पुरुषार्थस्य तादृशशक्त्यानुगुण्यमेव भवतीति नित्यपुरुषार्थदानमुपपद्यत इति भावः । अतएवेति । घटादेर्मृत्तिकात्वेनैव सत्यता न तु तद्व्यतिरेकेणेत्यवयविनिराकरणपरत्वेन प्रपञ्चमिथ्यात्वतात्पर्याभावात् पारमार्थिकसत्यत्वेनैवोच्यत इत्यर्थः । आदिशब्देन "प्राणा वै सत्य" मित्यादि विवक्षितम । प्राणशब्देन साहचर्यात् जीवा उच्यन्ते, ते सत्यम् ; स्वरूपान्यथाभावराहित्यात् । इदं जीवब्रह्म साधारणम् , जीववत्कर्मकृतस्वभावविकाराभावात् परमात्मा सतोऽपि सत्य इत्युच्यते , कर्मकृतविकारो हि साक्षाज्जीवे स्वनिष्ठत्वभ्रम योग्यः, परमात्मनस्तु स्वभावविकारो न तथेतीदं वैषम्यमाश्रित्य 'सत्यस्य सत्य' मित्युक्तम् । कारणमिति । मृदादिकमित्यर्थः । अत्यादरेणेति । "मृत्तिकेत्येव सत्यम्" "कार्ष्णायसमित्येव सत्यम्" "लोह इत्येव सत्य" मित्यभ्यासादादरावगतिः ॥

इति श्रीमद्बाचार्यापरनामधेयेन रामानुजदासेन विरचितायां शतदूषणीव्याख्यायां चण्ड मारुताख्यायां कार्यान्यथानुपपत्तिभङ्गो नाम पञ्चपञ्चाशः स्कन्धः ॥५५॥

******

८—यश्चासौ व्यामोहः-नश्वरत्वादेव विश्व (स्य) मिथ्यात्वमिति-स किं नाश-बाधविवेकाभावात् ; उत तयोर्व्याप्यव्यापकभावाभिमानात् ? न प्रथमः, उभयोरपि विवेकस्य सुप्रसिद्धत्वात् । स्वकाले सत एव ( र्थस्य ) स्वोत्तरकालासत्त्वं नाशः ; बाध्यत्वं तु स्वप्रतीतिकालेऽप्यसत्त्वलक्षणमिति ॥ असत्त्वमेव नाश इत्येतावता पर्याप्तो किं विशेष्यत इति चेन्न, प्रागभावेऽपि विनाशशब्दप्रयोगप्रसङ्गात् ॥ तत्राऽप्युत्तरकालासत्त्वमित्येतावताऽलमिति चेत् [न], गगनकुसुमादावपि प्रसङ्गात् । स्वकाले सत एवार्थस्यान्यापेक्षयोत्तरकाले स्वप्रागभावकालेऽप्यसत्त्वसम्भवात् तद्व्यवच्छेदार्थं स्वोत्तरकालासत्त्वमिति विशेष्यते / एतावदेव निष्कृष्ट (निष्कर्ष) लक्षणम्, पूर्वं तु वैशद्यार्थम् । यदि वस्तुनो यथाकथञ्चिदसत्त्वं (स्वमात्रं) मिथ्यात्वमिति विवक्षितम् ; तद.ऽ [सद्] स्माकमिष्टापादनम् परस्पराभावादिरूपतया (रूपतया) केनचिदाकारेण सर्वेषामसत्त्वाभ्युपगमात्, कार्याणां च विनाशाभ्युपगमात् । तावन्मात्रमेव मिथ्यात्वशब्देनोपचर्य (नोच्यर्थं) माणमपि नास्माकमनिष्टमापादयति । नापि द्वितीयः, व्याप्तेरभावात् ॥ रज्जुसर्पादिषु व्याप्तिस्सिध्यतीति चेन्न ; तत्र विनाशस्यानभ्युपगमात् । अर्थबाध एव हि तत्र व्यक्तः । गन्धर्वनगरादिषु विनाशोऽपि प्रत्यक्षसिद्ध इति चेन्न ; तत्रापि मिथ्यात्वपक्षे बाध एव । विनाशभ्रमस्तु स्यात्, सत्यत्वभ्रमवत् । तत्सत्यत्वपक्षे तु कथं तत्र विनाशमिथ्यात्वयोः व्याप्तिर्ग्राह्या ? अतः उत्पत्तिविनाशयोरपि [ उत्पत्तिविनाशयोगि ? ] [ सर्वं ] कार्यम् सदेवेति सिद्धम् ॥

॥ इति शतदूषण्यां कार्यानुपपत्तिभङ्गवादः पञ्चपञ्चाशः ॥५५॥

❀-❀-❀

प्रसाद—अद्वैती विद्वानों को यह जो अज्ञान है कि—विश्वमिथ्या है, क्योंकि वह नश्वर है, उनका यह अज्ञान नाश और बाध का ठीक-ठीक ज्ञान न हो सकने के कारण है; अथवा नाश और बाध में व्याप्य एवं व्यापक भाव सभी वस्तुओं का किसी न किसी प्रकार से अभाव तो हम मानते ही हैं इतने ही मात्र से यदि आप वस्तुओं को मिथ्या मानते हो तो इससे हमारे सिद्धान्त की कोई भी क्षति नहीं है। नापि द्वितीयः इत्यादि—नाश और बाध में व्याप्य व्यापक भाव के अभिमान के कारण भी आप वस्तुओं को मिथ्या नहीं कह सकते हैं, क्योंकि इस व्याप्ति की सिद्धि ही नहीं हो सकती है। यदि कहें कि रज्जू और सर्प की व्याप्ति देखी जाती है; तो ऐसा भी नहीं कह सकते है। क्योंकि रस्सी प्रतीयमान सर्प का विनाश नहीं माना जाता है; क्योंकि सर्प का बाध ही स्वीकारा जाता है। यदि कहें कि गन्धर्व नगर आदि में विनाशः प्रत्यक्षतः सिद्ध है, ऐसा नहीं कह सकते हैं, क्योंकि-गन्धर्वनगर को मिथ्या मानने वालों के मत में गन्धर्वनगर का बाध ही माना जाता है उसका विनाश भ्रम तो गन्धर्वनगर के सत्यत्व भ्रम के समान है। गन्धर्वनगर को सत्य मानने वालो के मत में तो विनाश और मिथ्यात्व की व्याप्ति बिल्कुल असम्भव है। अतएव वस्तुओं की उत्पति तथा उनका विनाश होने पर भी, यही सिद्ध होता हैं कि सभी वस्तुएं अपने वर्तमान काल में सत्य हैं।

इस तरह शतदूषणी के पञ्चावनवें 'कार्यानुपपत्ति भङ्ग वाद' का प्रसाद समाप्त हुआ॥



## ❀ अथ आनन्त्यनिरूपणवादः षट्पञ्चाशः ॥ ५६ ॥ ❀

देशानामपि देशतामुपगतं स्वाभाविकात् वैभवात्
काल्स्यापि कलाद्युपाधिकलनात् काल्यत्वहेतुं स्तुमः।
निश्शेषेऽपि विभूतिकोटिघटिते निम्नोन्नते वस्तुनि
स्वाच्छन्द्येन जहत्समाधिककथासम्भावनं तन्महः॥

प्रसाद—श्रीभगवान् का वर्णन करती हुई तैत्तिरीय श्रुति उन्हें अनन्त पद से अभिहित करती है। अनन्त पद का अर्थ देश काल एवम् वस्तु की सीमा से राहित्य रूप है। श्रीभगवान् सम्पूर्ण देशोंमें व्यापक रहकर सम्पूर्ण देशों से भी बाहर विद्यमान हैं, इस अर्थ का वर्णन 'सभूमिं सर्वतः स्पृत्वा अत्यतिष्ठद् दशाङ्गुलम्' श्रुति करती है। अतः सम्पूर्ण देश भगवद् व्याप्ति के अन्तर्गत ही हैं। काल की कला आदि सभी उपाधियों में श्रीभगवान् की व्यापकता है। अतएव काल उनका व्याप्य है। अतएव वे सभी कालों के भी कालयत्व के कारण हैं। नित्यविभूति तथा लीला विभूति की सभी छोटी बड़ी वस्तुओं में व्यापक होने के कारण वे सबों से महान् हैं; उनके सदृश ही कोई नहीं है। श्रुति कहती है—परम ब्रह्म के न तो कोई सदृश है और न तो उससे महान् ही। अर्जुन भी गीता में कहते हैं 'नत्वत् समोऽस्त्यभ्यधिकः कुतोन्यः।' इस तरह श्री भगवान् में त्रिविध परिच्छेद राहित्य रूप श्रौत आनन्त्य पूर्ण रूप से समन्वित होता है।

देशानामपीति । देशकालवस्तुपरिच्छेदाभावाः क्रमेण संगृह्यन्ते । निश्शेषे वस्तुनि जहत्समाधिककथासम्भावनमित्यन्वयः । सप्तमी च निर्धारणे । समाधिकवस्तुनी निर्धार्ये। विभूतिकोटिघटित इति हेतुगर्भविशेषणम् । निम्नोन्नत इति यथा निम्नम् स्तम्बादि तथा हिरण्य गर्भाद्युन्नतमपि सर्वेश्वरापेक्षयेत्यभिप्रायम् । स्वाच्छन्द्येनेति । उपगतत्वादिना सम्बध्यत । जहती समाधिक कथासम्भावना यदिति विग्रहः ।

यत्पुनः परिभाषन्ते—अनन्तपदसामर्थ्यादेव ब्रह्मव्यतिरिक्तानन्तवस्तुमिथ्यात्वं सिध्यति । तथाहि—अनन्तशब्देन असङ्कोचात् सर्वविधपरिच्छेदाभावोऽप्युच्यते, परिच्छेदश्चतुर्धा—देशतः, कालतः, वस्तुतः, स्वरूपतश्चेति । तत्र गगनकुसुमादिवत् स्वरूपपरिच्छेदः सद्रूपत्वेन प्रतिक्षिप्यते । तच्च सत्यपदेनैव सिद्धमित्यनन्तपदेन तद्विवक्षा भवतु वा म, वा त्रिविधपरिच्छेदाभावस्तावद्विवक्षित एव । तत्र सर्वदेशसर्वकालव्यापित्वात् , अत्र देशे नास्ति ; अत्र काले नास्तीत्येवंरूपयोर्देशकालपरिच्छेदयोरभावः सिद्धः । वस्तुपरिच्छेदस्तु इदमिदं न भवतीत्येवंरूपः । आश्रयप्रतियोगिविशिष्टस्य भेदस्याभावो [ भवन् ] भेद—तत्प्रतियोगितदाश्रयाणां सर्वेषाभावाद्वा , अन्यतमाभावाद्वा ? आद्ये शून्यवादावतारः । द्वितीयेऽपि सर्ववस्तुतादात्म्याद्वा , स्वव्यतिरिक्तसमस्तमिथ्यात्वाद्वा , स्वस्य तुच्छत्वाद्वा सम्भवति , तत्राद्यः पक्षोऽभ्यर्हितविरोधानामहन्ताहार्णां भास्करादीनामेव युज्यते । अन्तिमस्त्वर्थो लोकायतिकानां निरीश्वरमीमांसकादीनाम् । अतो मध्यमः पक्षः परिशिष्यते । न च वाच्यं वस्त्वन्तराभावे तन्निरूपितपरिच्छेदाभावेन तन्निरूपणीयवस्तु, परिच्छेदाभावो दुर्वच इति ; वस्तुपरिच्छेदाभावेन वस्तुपरिच्छेदाभावो दुर्वच इति स्ववनव्याघातात् ।

प्रसाद—अद्वैती विद्वान् यह जो उद्घोष करते हैं कि—' सत्यं ज्ञानमनन्तम् ब्रह्म ' श्रुति के अनन्त पद के सामर्थ्य से ही ब्रह्मव्यतिरिक्त अनन्त प्रापञ्चिक वस्तुओं के मिथ्यात्व की सिद्धि हो जाती है । क्योंकि अनन्त पद अपने विस्तृत अर्थ में ब्रह्म के सभी प्रकार की सीमाओं का अभाव बतलाया है । सीमाएँ चार प्रकार की होती हैं-देश , काल ; वस्तु एवम् स्वरूप की सीमाएँ । ब्रह्म सत् स्वरूप है । उसके स्वरूप का परिच्छेद आकाश कुसुम के समान ( तुच्छ) है । ब्रह्म के स्वरूप की सद्रूपता श्रुति के सत्य पद से ही सिद्ध है वह अनन्त पद से विवक्षित हो या न हो कोई भी आपत्ति नहीं है । अथवा अनन्तपद से तीन प्रकार का परिच्छेद मानना चाहिए । ब्रह्म सभी देशों तथा सभी कालों में है , अतएव यह नहीं कहा जा सकता है कि ब्रह्म इस देश अथवा काल में नहीं है । इस तरह ब्रह्म के देश एवम् काल के परिच्छेदों का अभाव सिद्ध होता है । यह नहीं है , इसी तरह का वस्तु परिच्छेद है । यह वस्तु परिच्छेद आश्रय तथा प्रतियोगी से विशिष्ट का अभाव होते हुए, भेद, भेदप्रतियोगी तथा उसके

आश्रय इन सबों के अभाव के कारण होता है अथवा इनमें से किसी एक के अभाव के कारण होता है, सबों के अभाव के कारण मानें तो फिर शून्यवाद के अवतार का प्रसङ्ग होगा। यदि किसी एक के अभाव के कारण मानें तो प्रश्न है कि यह आप ब्रह्म से सभी वस्तुओं के अभेद के कारण मानते हैं? या ब्रह्म व्यतिरिक्त सभी वस्तुओं के मिथ्या होने के कारण मानते है? या ब्रह्म के तुच्छ होने के कारण इनमें से पहला पक्ष तो जैनों के ही समान सप्तभङ्गीवाद के ही समान अनेक विरोधों को मानने वाले भास्कर आदि का ही हो सकता है और अन्तिम मत चार्वाकों तथा निरीश्वर मीमांसकों का हो सकता है। अतएव मध्यम मत ही बचता है। अतएव ब्रह्म व्यतिरिक्त सभी वस्तुओं श मिथ्या होने से ही ब्रह्म के वस्तु परिच्छेद की सिद्धि सम्भव है। यहाँ पर यह नहीं कहा जा सकता है कि ब्रह्म व्यतिरिक्त वस्तु का अभाव मानने पर वस्तु निरुपित परिच्छेद (वस्तु परिच्छेद) के अभाव के द्वारा ब्रह्म के वस्तु परिच्छेद का अभाव नहीं प्रतिपादित किया जा सकता है; क्योंकि वस्तु परिच्छेद के अभाव के विना ब्रह्म में वस्तु परिच्छेद की सिद्धि नहीं हो सकती। फलतः ब्रह्म के वस्तु हरिच्छेद को मानने वाले सिद्धान्ती के मत में स्ववचन विरोध नामक दोष होगा।

परिभाषन्त इति। अनेन युक्तिशून्यत्वं विवक्षितम्। वस्त्वन्तरभेदाभावो वस्त्वपरिच्छेदः, अयं च वस्त्वन्तरमिथ्यात्वेनैव निर्वाह्य इत्यभिप्रायेण सामर्थ्यादिति। वस्तुपरिच्छेद—श्चेति। इदमिदं तु भवतीत्येवं रूप एव प्रतीयमानो भेद इत्यर्थः; सर्ववस्त्विति। भेदाभावप्रयुक्त विशिष्टाभावकोटयभिप्रायेणोक्तम्। अभ्यर्हितेति। तादात्म्यं हि भेदसहिष्ण्वेव भेदः, स च सप्तभङ्गीवादिवद्विरोध बहुमन्यमानानां भास्करादीनानेव युज्यत इत्यर्थः।

भावाभावसमावेशप्रसङ्गो विरोधः, स च चतंरिष्टप्रसङ्गत्वेन स्वीक्रियत इति तस्य तैर्बहुमतत्वम्। अत्यन्ताभेदपक्षस्तु स्वप्रवृत्तिव्याघातेन सयौक्तिकाभासैरप्यनभ्युपगत इति वक्ष्यमाणत्वाच्छङ्कानर्ह एवेति भावः। असद्व्यावृत्तस्वरूपाङ्गीकारात् तत एव परिच्छेदतदभावौ सुनिरूपावित्यभिप्रायेण परिहरति वस्तुपरिच्छेदाभावेनेति।

ननु प्रत्यक्षाद्यविरोधेन वस्तुपरिच्छेदाभावो वर्णनीयः, अन्यथा प्रागुक्तपक्षयोरपि प्रतिक्षेपायोगात् ’ शक्यते चाविरोधेन निर्वहणम्, तथाहि—वस्तुना परिच्छेदो वस्तुपरिच्छेदः, यथा कुड्यादिभिरालोकादेः। स चास्य नास्तीति वस्तुपरिच्छेदरहितम् ब्रह्मेति॥ तदसत्, देशपरिच्छेदात् ईदृशस्य वस्तुपरिच्छेदस्य विशेषाभावात्॥ स्वतः परिमितदेशा घटादयः। आलोकादयस्तु प्रसृमरतया स्वतोऽनेकदेशव्यापिनोऽपि कुड्यादिभिरुपाधिभिः परिच्छिद्यन्ते। इह तु कथं परिच्छेद इति चेन्न—तथाऽप्यदूराविप्रकर्षेण पृथक्प्रतिपादनप्रयोजनाभावात्। एतेन वस्तुपरिच्छेदो वस्तुनः परिमाणम्, देशपरिच्छेदस्तु तत्कार्यम् इति विभागोऽपि प्रत्युक्तः। न च वाच्यम्; इदमिदं न भवतीति प्रतिषेधो (परिच्छेदो) वस्तुपरिच्छेदः, स च सर्वशरीरिणो न सम्भवतीति—‘अस्थूलमनण्वह्रस्वम्’ इत्यादिनिषेधशतश्रवणात्। अन्यथा चिदचिदीश्वरस्वरूपविवेकाद्यनुपपत्तेश्च। न च सर्व-

स्तुसामानाधिकरण्ययोग्यत्वेन इदमिदं न भवतीति निषेधैकान्त्याभावात् वस्तुपरिच्छेदाभाव इति वाच्यम् ; अमुख्यसामानाधिकरण्य स्यान्यत्रापि सम्भवात् , 'आपो वा इदं सर्वं इत्यादिवत् ' मुख्यसामानाधिकरण्यस्य तु ब्रह्मणोऽपि सर्वत्रासम्भवात् । न हि शरीरम् ब्रह्मेत्यादिसामानाधिकरण्यं दृष्टमिष्टं श्रुतं वा । एवमूहान्तरेष्वपि दूषणमूहनीयम् । ततश्च स्वव्यतिरिक्तसमस्तवस्तुमिथ्यात्वादेव ब्रह्मणो वस्तुपरिच्छेदाभाव इति ॥

प्रसाद—यदि सिद्धान्ती कहें कि वस्तु परिच्छेद के अभाव का वर्णन प्रत्यक्षादि प्रमाणों के अनुकूल ही करना चाहिए , अन्यथा उपर्युक्त दोनों पक्षों के भी खण्डन का प्रसङ्ग होगा। और ब्रह्म के वस्तु परिच्छेद का निर्वाह प्रत्यक्षादि के अनुकुल भी किया ही जा सकता है । तथाहि- वस्तु से होनेवाले परिच्छेद को वस्तु परिच्छेद कहते हैं । जैसे कुडी आदि के द्वारा प्रकाश का परिच्छेद होता है । सर्व-व्यापक ब्रह्म का इस प्रकार के परिच्छेद का अभाव है, अतएव ब्रह्म में वस्तु परिच्छेद सिद्ध होता है । तो यह कथन उचित नहीं है । क्योंकि सिद्धान्ती प्रोक्त वस्तु परिच्छेद में कोई अन्तर नहीं है। घट आदि परिमित देश में रहने वाले हैं । आलोक आदि प्रसरणशील हैं। अतएव वे कुडी आदि के द्वारा परिच्छिन्न होते हैं । किन्तु घटादि का कुडी आदि से परिच्छेद कैसे सम्भव है ? तो यह भी नहीं कहा जा सकता है । कुड्यादि से घटादि का परिच्छेद न होने पर भी सन्निकटस्थ दूरी के द्वारा पृथक् प्रतिपादन का कोई भी प्रयोजन नहीं है । इसी प्रतिपादन के द्वारा सिद्धान्ती के इस कथन का भी खण्डन हो जाता है कि, वस्तु का परिमाण ही उसका परिच्छेद तथा उसका कार्य देशपरिच्छेद कहलाता है तो यह नहीं हो सकता इस प्रकार का वस्तु परिच्छेद ब्रह्म में इसलिए नहीं हो सकता है कि सम्पूर्ण जगत् ब्रह्म का शरीर है । यह भी नहीं कहा जा सकता है , क्योंकि 'अस्थूलमनणु बहस्वम्' इत्यादि अनेक श्रुतियाँ ब्रह्म के शरीर आदि सम्पूर्ण धर्मों का निषेध करती हैं । सम्पूर्ण जगत् को ब्रह्म का शरीर मानते हैं तो फिर आप के मत में चेतना चेतनों का विवेक भी नहीं उपपन्न होगा । सिद्धान्ती यह भी नहीं कह सकते हैं कि सभी वस्तुओं का ब्रह्म के सामानाधिकरण्येन निर्देश सम्भव है । यह वस्तु नहीं हो सकती है. यह सामानाधि-करण्य का निषेध ही वस्तु परिच्छेद है । ब्रह्म में यह निषेध ब्रह्म में असम्भव है। अतएव उसमें वस्तु परिच्छेद का अभाव है । क्योंकि अमुख्य सामानाधिकरण्य ब्रह्म व्यतिरिक्त स्थलों में भी देखा जाता है । जैसे जल ही यह सम्पूर्ण जगत् है । इत्यादि श्रुति में जल का सम्पूर्ण जगत् के सामानाधिकरण्येन निर्देश, सभी वस्तुओं का ब्रह्म के साथ भी सामानाधिकरण्य सम्भव नहीं है । शरीर के साथ ब्रह्म का सामाना-धिकरण्य न तो श्रुत है, न तो दृष्ट और न तो अभिप्रेत । इस तरह सिद्धान्ती के अन्य तर्क भी दोष पूर्ण हैं । अतएव ब्रह्मव्यतिरिक्त सभी वस्तुओं के मिथ्यात्व स्वीकार से ही उसका वस्तु परिच्छेद का अभाव सम्भव है ।

ननु प्रत्यक्षेति । सति सम्भव इति भावः । [शक्यते चेति-चस्त्वर्थः । विशेषाभावा-दिति । गूढाभिसन्ध्युत्तरम् । अभेदोक्तिभ्रमाभिसन्धिमजानानश्चोदयति स्वत इति । अभिसन्धिमु-दुघाटयति तथापीति । एतेनेति । द्रव्यस्य परिमाणाभाव एव विभुत्वमिति भावः । निषेधैका-न्त्यम्-इदमिदं नेति प्रतिषेधयोग्यत्वे सति सामानाधिकरण्यायोग्यत्वम् , स एव वस्तुपरिच्छेदः , तदभावोऽपरिच्छेदः , इदं च सामानाधिकरण्ययोग्यत्वे पर्यवसितमिति तदेव सामानाधिकरण्यं

किमगुख्यसाधारणं विवक्षितम् उत मुख्यमेवेति विकल्पमभिप्रेत्य दूषयति अमुख्येत्यादिना । असम्भवादिति । शरीरशरीरिभावस्य ब्रह्मणो देवादिशब्दवाच्यत्वस्य चासिद्धेरिति भावः । अभ्युपेत्याह नहीति । ऊहान्तरेणेति । स्वतन्त्रवस्त्वन्तरासम्भवः, उत्कृष्टवस्त्वन्तराभावः, असंख्यातगुणत्वमित्यादयः । लाघवाद्वस्त्वन्तरसद्भाव एव परिच्छेद इत्याद्ययोर्निरासः । असंख्यातवस्तु गुणगतमिति न ब्रह्मणोऽनन्तत्वसिद्धिः । तावतैव तदनन्तत्वव्यपदेश औपचारिकत्वप्रसङ्ग. ।

सिद्धान्तः-अत्रोच्यते । शास्त्रप्रत्यक्षयोर्विरोधे प्रत्यक्षप्राबल्यं तावत् स्थितमन्यत्र (२६) । अतएव अनन्तपदश्रुत्यन्यथानुपपत्त्योऽपि न प्रत्यक्षादिविरुद्धं प्रपञ्चमिथ्यात्वम् सुसाधम् । अतो भवदभिमतवस्तुपरिच्छेदाभावो दुरुपपादः । भास्करादिपक्षेऽपि सर्वंसत्त्वैक्ये सत्यपि भेदस्यापि विद्यमानत्वात् परिच्छेदनिषेधोऽनुपपन्नः, अन्यथा भेदाभेदस्यापि विलयप्रसङ्गात् । केवलाभेदपक्षस्तु सर्वव्यवहारविलोपप्रसंगेन यौक्तिकाभासैरपि नाभ्युपगम्यते । अभेदमात्रमस्तीत्येतावता वस्तुपरिच्छेदाभाववचनं त्वमुख्यम् । यत्तूक्तम् परिच्छेद इति पक्षे वस्तुपरिमाणपक्षे च देशपरिच्छेदात् पृथग्व्यपदेशप्रयोजनं नास्तीति, तदयुक्तम्, विरुद्धार्थप्रतिपादनादल्पप्रयोजनार्थप्रतिपादनस्यैव वरिष्ठत्वात् (वरीयस्त्वात् ?) भवत्पक्षेऽपि वस्तुपरिच्छेदात् देशकालपरिच्छेदयोरनतिभेदेन पृथग्व्यपदेशप्रयोजनाभावप्रसङ्गः; यदा हि स्वव्यतिरिक्तसमस्तवस्तुमिथ्यात्वेन वस्तुपरिच्छेदाभावः, तदा देशकालयोरेवाभावात् तदधीनपरिच्छेदस्याप्रसक्तत्वेन तन्निषेधो निरर्थकः। यदि पुनः त्रयाणां परिच्छेदानां स्वरूपभेदात्, घटादिषु च दृष्टेरत्र तन्निषेध इति, तत् परोक्तयोरप्यर्थयोः समानमेव ।

प्रसाद---उपर्युक्त पूर्वपक्षी का उत्तर यहाँ दिया जा रहा है-पीछे मैंने यह प्रतिपादित किया है कि शास्त्र और निर्दोष प्रत्यक्ष में विरोध होने पर प्रत्यक्ष ही प्रबल होता है; अतएव प्रपञ्च को मिथ्या माने बिना अनन्तपद के अनुपपन्न होने पर भी प्रत्यक्षादि प्रमाणों के विपरीत प्रत्यक्ष के मिथ्यात्व की सिद्धि नहीं की जा सकती है । अतएव अद्वैत्यभिमत वस्तु परिच्छेद के अभाव की सिद्धि नहीं की जा सकती है, भास्कर आदि के भी मत में सभी वस्तुओं का ऐक्य होने पर भी भेद को स्वीकार करने के कारण परिच्छेद का निषेध अनुपपन्न है। अन्यथा उनके मत में भेदाभेद की भी सिद्धि नहीं हो सकती है । केवल अभेद पक्ष तो सभी व्यवहारों के पूर्णरूप से लोप हो जाने के प्रसङ्ग के ही कारण तर्काभासों के द्वाराभी नहीं सिद्ध होता है अभेद मात्र होने के कारण वस्तु परिच्छेद का स्वीकार अमुख्य है । अद्वैती विद्वानों ने यह जो कहा है कि वस्तु के द्वारा परिच्छेद मानने वालों के पक्ष में तथा वस्तु परिणाम पक्ष में वस्तु परिच्छेद का देश परिच्छेद से पृथक् व्यपदेश का कोई प्रयोजन नहीं है । तो यह कथन ठीक नहीं है । क्योंकि विरुद्ध अर्थ के प्रतिपादन करने की अपेक्षा अल्पप्रयोजन वाले अर्थ का प्रतिपादन ही ठीक है ।

अद्वैत मतमें भी देशपरिच्छेद से देश एवम् काल का बहुत अधिक भेद नहीं हो सकने के कारण उनदोनों के वस्तु परिच्छेद से उन दोनों के पृथक् व्यपदेश का कोई प्रयोजन नहीं है। जब आपके मतमें स्वव्यतिरिक्त समस्त वस्तुओं के मिथ्या होने के कारण ब्रह्म में वस्तु परिच्छेद का अभाव है तब तो देश एवम् काल दोनों के ही अभाव के कारण ब्रह्म मे देश एवम् काल के परिच्छेद का कोई प्रसङ्ग न होने के कारण आपके मत में ब्रह्म में देश एवम् काल परिच्छेद का निषेध करना ही व्यर्थ है। यदि तीनों परिच्छेद के स्वरूप की भिन्नता के कारण तथा तीनों परिच्छेदों के घटादि में पाये जाने के कारण ब्रह्म में तीनों परिच्छेदों का निषेध किया जाता है। अतएव वस्तु परिच्छेद के ही समान देश और काल के परिच्छेदों का अभाव प्रतिपादन उचित ही है।

अत इति। मिथ्यात्वस्य स्वयमेव बाधितत्वान्न त्वदभिमतवस्तुपरिच्छेदाभावोपपादनं तेन शक्यमित्यर्थः।

ननु भास्करादिमते प्रपञ्चस्य मिथ्यात्वाभावान्न प्रत्यक्षादिविरोध इत्याकांक्षायामाह भास्करादीति। अन्यथेति। भेदस्याभावे। अपि शब्देन तदत्यन्ताभिमतिः सूच्यते।

ननु आनन्त्यश्रुतिसिद्ध्यर्थं विलयोऽप्यस्तु, तत्राह केवलेति। सर्वेति। नित्यब्रह्माभेदेन सर्वस्य नित्यत्वात् किञ्चित्प्रयोजनोद्देशेन प्रवृत्तिर्न स्यादित्यर्थः। यौक्तिकाभासैरप्यस्वीकृतं कथम् वैदिकाभासैः स्वीकार्यम्, आमुष्मिकप्रवृत्तेरपि विरोधादित्याशयेनापिशब्दः। ननु सत्यपि भेदे तदभावात्मकभेदस्य सत्त्वात् भेदस्य वस्तुपरिच्छेदाभाव इत्यत आह अभेदेति। भेदाभावमात्रान्नपरिच्छेदः-अन्यथा अपरिच्छिन्नब्रह्माभेदात् घटादेरप्यनन्तत्वप्रसङ्गात्, तत्र च पटभेदसहचरितत्वात् विद्यमानोऽप्यभेदो नापरिच्छेदः; भेदासहचरितस्यैव तस्यापरिच्छेदशब्दार्थत्वादिति वाच्यम्, तथाचाभेदमात्रं परिच्छेदाभाववचनम् अमुख्यमित्यर्थः। परिच्छेदयोरित्यनन्तरम् चकारोऽध्याहार्यः।

तदपीति। मुख्यसर्ववस्तुसामानाधिकरण्यार्हत्वं वस्त्वपरिच्छेदः, "यस्यात्मा शरीर" मित्यादिभिश्च सर्वस्य ब्रह्मशरीरत्वेन ब्रह्मप्रकारत्वात् प्रकारवाचिनां च प्रकारिपर्यन्तत्वस्याकृत्यधिकरणसिद्धत्वाच्च न तदसम्भवः, न च कैश्चित् शब्दैरसामानाधिकरण्यात्तदभावः अनिष्कर्षकैस्तद्वाचिशब्दैः सामानाधिकरण्यादित्याशयः। तदर्हत्वञ्च स्वतन्त्रवस्तुभेदाभाव इत्यभिप्रायेण परिच्छेदस्वरूपमाह ततश्चेति। भाष्यमुदाहरति भेदवादिनस्त्विति। स्वत इति वस्तुपरिच्छेदाभावो विवक्षितः; तत्र हेतुः सर्वप्रकारत्वादिति। अस्य हेतुत्वेनाभिधानात्, पृथक्सिद्धवस्तुभेदो वस्तुपरिच्छेद इत्युक्तं भवति। परत इति तत्कार्यभूतदेशकालपरिच्छेदाभावो विवक्षितः। तत इति। अनृत जडपरिच्छिन्नविवेकस्य परेणापि वाच्यत्वादित्यर्थः। नहि घटादीति। सजातीयत्वविशिष्टवेषेण ब्रह्मणोऽपि वस्तुत्वं नास्तीत्यर्थः।

ननु सजातीयनिष्ठवस्तुभेदप्रतियोगित्वरूपं सजातीयवस्त्वन्तरवत्त्वं परिच्छेदः, तस्य मिथ्यात्वात् ब्रह्मणः सत्यत्वात् ब्रह्मणि तदभावोऽस्ति, घटे तु तादृशप्रतियोगिमिथ्यात्वेऽपि घटस्यापि मिथ्यात्वान्न तत्र तदभावः; मिथ्याभूतस्य ह्यधिष्ठान एवाभावः, न तु स्वसमानसत्ताके स्वाश्रयेऽ-

पीति शङ्कते घटादीति । स्वरूपस्यापीति । भेदप्रतियोगित्ववदिति भावः । मिथ्यात्वेऽपि घटस्य तत्र पटत्वाभावस्य विरोध्यसन्निधानादेव, ततश्च सजातीयवस्तुनिष्ठ भेदप्रतियोगित्वस्य मिथ्यात्वेन तत्र पारमार्थिकाभावं प्रत्यविरोधित्वात, अभावोधिकरणत्वे च विरोध्यसन्निधानस्यैव प्रयोजकत्वात्पटत्वाभाववत्परिच्छेदाभावोपि स्यादित्यर्थः । अस्त्वेवमिति । यद्यपि त्वदुक्तरीत्या सत्यत्वमभाववत्त्वे न प्रयोजकम्, तथाप्यविरोधीत्यभिप्रायेणासत्यत्वकीर्तनम् ।

यच्चोक्तं सर्ववस्तुसामानाधिकरण्ये मुख्यामुख्यविकल्पेन दूषणम्–तदपि मन्दम्; स्वव्यतिरिक्तसमस्तद्रव्यशरीरिणः तद्द्रव्यवाचिभिरनिष्कर्षकैः शब्दैः प्रतिपादने विवक्षिते दोषकथाऽभावात । ततश्चात्र वस्तुपरिच्छेदो नाम स्वस्मात्पृथक्सिद्धाद्वस्तुनो भेदः । स च सर्वप्रकारस्य ब्रह्मणो न सम्भवतीति, 'स्वरूपभेदमात्रस्य निषेधो निषेधशतदुःस्थत्वादविवक्षित एव' इति विवेकानुपपत्तिचोद्यं नावतरति । अयं त्वर्थः प्रत्यक्षाद्यविरुद्धः श्रुतिस्मृतिसूत्रानुगृहीतश्चेत्ययमेव आरम्भणाधिकरणभाष्ये प्रदर्शितः । यथा, 'भेदवादिनस्तु सर्वचिदचिद्वस्तुशरीरत्वेन ब्रह्मणः सर्वप्रकारत्वात स्वतः परतः परिच्छेदोऽपि न विद्यत' इति ।

प्रसाद—अद्वैती विद्वानों ने ब्रह्म के सर्ववस्तु सामानाधिकरण्य के विषय में मुख्य एवं अमुख्य विकल्प के द्वारा दोष दिया है, वह भी अत्यन्त मन्द है । क्योंकि ब्रह्म स्वेतर समस्त वस्तु शरीरक है, उसका प्रतिपादन करने वाले निष्कर्षक शब्दों द्वारा उसका प्रतिपादन करने में कोई दोष नहीं है । अतएव अपने से पृथक सिद्ध वस्तुओं से होने वाले भेद का नाम वस्तु परिच्छेद है । सम्पूर्ण जगत् शरीरक ब्रह्म में वह वस्तुपरिच्छेद नहीं हो सकता । ब्रह्म में स्वरूप भेद मात्र का निषेध अनेक निषेधों के द्वारा बाधित होने के कारण यह मूर्खतापूर्ण अनुपपत्ति सम्भव ही नहीं है । सर्वशरीरक ब्रह्म में वस्तु परिच्छेदानुभाव प्रत्यक्षादि प्रमाणों के अनुकूल, तथा श्रुति, स्मृति एवम् सूत्रानुकूल है इस अर्थ का प्रतिपादन श्रीभाष्य के आरम्भणाधिकरण में किया गया है । तथाहि—भेदवादियों के मत में ब्रह्म के सम्पूर्ण चिदचिच्छरीरक होने के कारण सम्पूर्ण जगत् ब्रह्म का प्रकार है, अतएव ब्रह्म में स्वतः एवम् परतः भी परिच्छेद का अभाव है ।

नन्वेवमपि सर्वविधपरिच्छेदनिवृत्तिर्न सिध्यति, स्वरूपविवेकदशायामिदं इदं न भवतीति परिच्छेदस्य विद्यमानत्वादिति चेत्–सत्यम्, तथाविधवस्तुपरिच्छेदस्य श्रुतिभिरेव प्रतिपाद्यमानत्वात । विश्वमिथ्यात्वपक्षेऽपि ततः परिच्छेदोक्तेः त्वयाऽभ्युपेतत्वाच्च तन्निषेधो न शक्यः । यदि च वस्त्वन्तराभावात वस्तुपरिच्छेदाभाव उच्यते भवत्पक्षे घटादेरपि वस्त्वन्तराभावात तत्सिद्धिः स्यात ॥ ब्रह्माख्यं वस्त्वन्तरं तस्य विद्यत इति चेन्न; तत्स्वरूपसद्भावेऽपि तयोर्भेदस्य मिथ्यात्वेन तस्य वस्त्वन्तरत्वायोगात । व्यावहारिकं वस्त्वन्तरत्वं तस्य विद्यत इति चेत् तत् ब्रह्मापेक्षया घटादेरपि समानम् । न च तदपेक्षया

ब्रह्मणः परिच्छेदोऽपि मिथ्याभूतः, जडाजडैक्यप्रसङ्गादेरन्यत्रोक्तेः ।। स्वजातीयवस्त्वन्तरसद्भावो वस्तुपरिच्छेद इति विशेष इति चेन्न, यथाकथञ्चित्सजातीयत्वविवक्षायां प्रकाशमानत्वादिरूपेण ब्रह्मणः सजातीयस्याविद्यादेर्विद्यमानत्वात् । न चाविद्यादेवस्तुत्वेन परिहारः, घटादेरपि समानत्वस्योक्तत्वात् । न हि घटाद्यपेक्षया वस्तुतः सजातीयत्वादिकं ब्रह्मणः ।। घटादिस्वरूपस्यापि मिथ्यात्वाद्विशेष इति चेत्, किमतः ? मिथ्यात्वेऽपि घटादेः पटत्वाद्यभाववत् वस्तुपरिच्छेदाभावस्यापि सिद्धेः ।। अस्त्वेवम् ; तथाऽपि सत्यस्य ब्रह्मणोऽपि तत्सिद्धिरस्त्येवेति चेन्न—इतरव्यावर्तकयथार्थानि सत्यज्ञानानन्तपदानीति स्वसिद्धान्तभङ्गप्रसङ्गात् । सर्वथा; 'सजातीयवस्त्वन्तरसद्भावो वस्तुपरिच्छेदः' इति तदभावविवक्षायां प्रपञ्चसत्यत्वेऽपि न कश्चिद्दोषः । ब्रह्मणस्तद्विभूतिप्रपञ्चेन अत्यन्तसाजात्याभावस्य ब्रह्मलक्षणादिवशादेव सिद्धेः ।

प्रसाद—यदि कहें कि ऐसा मानने पर भी ब्रह्म में सभी प्रकार के परिच्छेदों के अभाव की सिद्धि नहीं हो सकती है ; क्योंकि स्वरूप विवेक की दशा में भी 'यह नहीं हो सकता' इस तरह के परिच्छेद के रहने के कारण । तो यह कहना इसलिए उचित नहीं है कि इस तरह का ब्रह्म में वस्तु परिच्छेद का प्रतिपादन श्रुतियाँ ही करती हैं । प्रपञ्चके मिथ्यात्व को स्वीकार करने वाले आप भी ब्रह्म में श्रौत वस्तु परिच्छेद मानते हैं । अतएव आप भी ब्रह्म में वस्तु परिच्छेद के अभाव का प्रतिपादन नहीं कर सकते हैं । यदि आप वस्त्वन्तर के अभाव के कारण वस्तु परिच्छेद का अभाव मानें तो आपके मत में वस्त्वन्तर का अभाव होने के कारण घटादि में भी वस्तु परिच्छेद का अभाव होगा । यदि कहें कि घटादि का वस्त्वन्तर तो ब्रह्म है ही, तो यह नहीं कह सकते हैं, ब्रह्म के स्वरूप का सद्भाव रहने पर भी, ब्रह्म और घटादि के भेद को आप मिथ्या मानते हैं, अतएव ब्रह्म घटादि का वस्त्वन्तर नहीं हो सकता है । यदि भेद की व्यावहारिक सत्यता मानें तो फिर ब्रह्म की अपेक्षा घटादि की भी तो व्यावहारिक सत्यता होने से वस्त्वन्तर सद्भाव के कारण आपके मत में ब्रह्म में वस्तु परिच्छेद का अभाव नहीं हो सकता है । ब्रह्म की अपेक्षा घटादि परिच्छेद को भी मिथ्या नहीं कहा जा सकता है , क्योंकि ऐसा मानने पर आप जड एवम् अजड का भेद नहीं कर सकते, यह मैं अन्यत्र कह चुका हूँ । आप स्वजातीय वस्तु के सद्भाव को वस्तु परिच्छेद मानकर सजातीय वस्तु के अभाव के कारण ब्रह्म में वस्तु परिच्छेद के अभाव का प्रतिपादन नहीं कर सकते हैं ; क्योंकि जिस किसी भी तरह की सजातीयता के विवक्षित होने पर तो प्रकाशमानता मात्र की ब्रह्म से सजातीयता अविद्या की भी है । और अवस्तुता तो अविद्या और घटादि में समान रूप से है । घटादि की अपेक्षा ब्रह्म की सजातीयता वास्तविक नहीं है । यदि कहें कि घटादि का स्वरूप भी मिथ्या है, यह अविद्या और घटादि में अन्तर है , तो यह कथन इसलिए उचित नहीं है कि जिस तरह मिथ्या होने परभी घटादि में पटादि का और पटादि में घटादि का अभाव है, उसी तरह घटादि में वस्तु परिच्छेद का भी अभाव है । यदि कहें कि घटादि में वस्तु परिच्छेद का अभाव होने पर भी सत्य ब्रह्म में भी वस्तु परिच्छेद का अभाव है ही ; तो ऐसा भी नहीं कह सकते , क्योंकि ऐसा होने पर ब्रह्म की स्वेतर भिन्नता के साधक सत्य, ज्ञान एवम्

नन्तपद के होने से आपके सिद्धान्त भङ्ग का प्रसङ्ग होगा। पूर्ण रूप से सजातीय वस्तु के सद्भाव को वस्तु परिच्छेद कहते हैं, उसके अभाव की विवक्षा होने से प्रपञ्च की सत्यता होने पर भी ब्रह्म में वस्तु परिच्छेद के अभाव में कोई दोष नहीं आता है। प्रपञ्च ब्रह्म की विभूति है, अतएव उसमें ब्रह्म के अत्यन्त साजात्य का अभाव है; इस बात की सिद्धि ब्रह्म के लक्षण से ही हो जाती है।

किंच देशकालपरिच्छेदाभावोऽपि न घटादिव्यावर्तकः; सत्यदेशकालपरिच्छेदस्य घटादावप्यभावात्, मिथ्यादेशकालपरिच्छेदस्य ब्रह्मण्यपि विद्यमानत्वस्य भवतैव स्वीकारात्। किंच देशकालपरिच्छेदाभावो न देशकालयोः स्वरूपनिषेधगर्भः; वस्तुपरिच्छेदाभावेनैव तत्सिद्धेः। तद्वत् वस्त्वन्तरस्वरूपे सत्येव तत्प्रयुक्तपरिच्छेदाभावो वर्णनीयः; अन्यथा वैरूप्यात्। सम्भवतश्चैकरूप्यस्य परित्यागायोगात्। सम्भवति तदस्मत्पक्षे सर्वेषु वस्तुषु यथाप्रमाणमवस्थितेष्वेव प्रतिघात-परिणाम-पृथक् सिद्ध्यादिलक्षणपरिच्छेदस्य प्रतिक्षेपात्।

प्रसाद—किञ्च ब्रह्म के देश एवम् काल के परिच्छेद का अभाव भी ब्रह्म से घटादि का व्यावर्तक नहीं है, क्योंकि सत्य देश एव सत्य काल के परिच्छेद का अभाव घटादि में भी है। किञ्च आप भी स्वीकारते हैं; कि ब्रह्ममें मिथ्या देश और मिथ्या काल का परिच्छेद है। किञ्च ब्रह्म में विद्यमान देश और काल के परिच्छेद के अभाव के द्वारा देश एवम् काल के स्वरूप का निषेध नहीं करते, क्योंकि उनके स्वरूप का निषेध तो वस्तु परिच्छेद के द्वारा ही सम्भव था। देश एवं काल के ही समान वस्त्वन्तरकी सत्यता को ही स्वीकार करके उसके कारण वस्तु परिच्छेद का अभाव ब्रह्म में सिद्ध करना चाहिए। अन्यथा परिच्छेदा भावों में वैरूप्य होगा। तीनों परिच्छेदाभावों में एकरूपता होने पर उसका परित्याग नहीं किया जा सकता है। हमारे सिद्धान्तानुसार प्रमाणानुकूल सभी वस्तुओं के बने रहने पर भी जब हमारे मत में समानरूपता सम्पन्न त्रिविध परिच्छेद उपपन्न हो जाता है, तो, उसीसे आपके अभिमत प्रतिघात, परिणाम तथा पृथक् सिद्ध्यादिरूप परिच्छेदों का खण्डन हो जाता है।

स्वीकारादिति। जीवस्य मिथ्यात्वस्वीकारात् तस्य च प्रतिबिम्बस्य ब्रह्माभिन्नत्वात् घटाद्यपरोक्षज्ञानस्य च वृत्त्यवच्छिन्नचैतन्यरूपस्योत्पत्तिविनाशस्वीकारादित्यर्थः। वस्तुपरिच्छेदाभावेनेति। तथा च देशकालयोः सतोरेव सर्वदेशकालसम्बन्धात् तत्कृतपरिच्छेदाभावाद्देशकाल परिच्छेदो वाच्यः, तद्वैरूप्यार्थं तद्वस्तुपरिच्छेदाभावोऽपि देशकालयोः सतोरेव वाच्य इत्यर्थः।

किञ्च अनन्यथासिद्धानेकश्रुतिगणप्रतिपन्नस्य ब्रह्मविभूत्यादेरनेकार्थसाधारणैकानन्तपदस्वारस्यानुरोधाय (धेन) बाधो न युक्तः। तदनुरोधेनैव त्वेकानन्तपदस्वारस्यं सङ्कोचनीयम्। ततश्च प्रत्यक्षाद्यविरुद्धत्रि (वि) विधपरिच्छेदाभाव एवात्र विवक्षित इत्यङ्गीक्रियताम्। अन्यथाऽनन्तपदश्रुत्यसङ्कोचाय संख्यातोऽपि परिच्छेदाभावस्वीकारेण ब्रह्मबहुत्वप्रसङ्गात्। एकत्वश्रुतिवशात् वस्तुपरिच्छेदाभावेनान्योन्यव्याघाताच्च तत्परित्याग इति चेत्

तर्हि प्रपञ्चसत्यत्वप्रतिपादकप्रत्यक्षश्रुत्यादिवशात् तत एव व्याघाताच्च देशवस्तुपरिच्छेदाभावोऽपि परित्यज्य एव । यदि च त्रिविधपरिच्छेदाभावो ( वे ? ) ऽवश्यमभिसन्धिः, तर्ह्यविरुद्धः परिच्छेदाभावोऽत्र स्वीक्रियताम् । सम्भवन्ति चान्येऽपि व्यवच्छेदभेदाः वस्त्वन्तरप्रतिघात–वस्तुपरिणामस्वतन्त्रवस्त्वन्तरसद्भावादयः । एवं वाऽस्तु वस्तुपरिच्छेदाभावः । उत्कृष्टेन वस्तुना उत्तरावधिभूतेन परिच्छिन्नं ह्यपकृष्टं वस्तु । तथाविधोऽपकर्षो ब्रह्मणो नास्तीति । अस्मिंश्चार्थे विवक्षिते तस्य सर्ववस्तुशरीरित्वेन सर्वात्मकत्वमप्यन्तर्गतं भवति । एवं सति, " उल्लङ्घितत्रिविधसीमसमातिशायिसम्भावनं तव परिब्रढिमस्वभावम् " इति भगवद्यामुनाचार्यवचनं गोबलीवर्दन्यायेन ; फलफलिनिर्देशेन वा नेतव्यम् । आरम्भणाधिकरणभाष्यमप्येतत्परमेव योजनीयम् । अतः सिद्धं सत्यैरेव देशकालवस्तुभिरपरिच्छिन्नम् सर्वदेशकालव्यापि सर्वान्तरात्मभूतं सर्वैर्मङ्गलगुणैः समस्तहेयप्रतिभटतया च सर्वस्मात्परम् ब्रह्म अनन्तपदनिर्दिष्टमिति नातः प्रपञ्चमिथ्यात्वसिद्धिरिति ॥

॥ इति शतदूषण्यां आनन्त्यनिरूपणवादः षट्पञ्चाशः ॥५६॥



प्रसाद--किञ्च ब्रह्म की विभूति आदि का प्रतिपादन अनेक अनन्यथा सिद्ध श्रुतियाँ करती है; उसका अनेकार्थक अनन्त पद के स्वारस्य के अनुरोध के चलते बाध मानना उचित नही है, अपितु उस श्रुति समुदाय के अनुसार ही अकेले अनन्त पद के अर्थ का सङ्कोच कर लेना चाहिए । अतएव आपयहीं यही मान लें कि प्रत्यक्ष आदि के अनुकूल ब्रह्म में अनेक परिच्छदों का अभाव बतलाया गया है । अन्यथा अनन्त श्रुतिमें सङ्कोच न करने के लिए आपके तीन प्रकारके परिच्छेद का अभाव स्वीकारने से ब्रह्म में बहुत्वापत्ति होगी । ब्रह्म की एकता का प्रतिपादन करने वाली श्रुति के कारण ब्रह्म में वस्तु परिच्छेद का अभाव होने से ; तथा परस्पर में व्याघात के कारण प्रपञ्च सत्यता का हम परित्याग करते हैं, तो यह भी नहीं कह सकते हैं, क्योंकि प्रपञ्च की सत्यता का प्रतिपादन करने वाले प्रत्यक्ष श्रुति आदि के द्वारा तथा अनन्त शब्दार्थ तथा वस्तु परिच्छेद के व्याघात के कारण ब्रह्म में वस्तु परिच्छेद के अभाव का त्याग कर देना चाहिए । यदि आप श्रुति की त्रिविध परिच्छेद के अभाव में अभिसन्धि आवश्यक मानें तो, फिर आपको श्रुत्यादि के अनुकूल परिच्छेदों का अभाव स्वीकारना चाहिए । वस्त्वन्तर प्रतिघात रूप, वस्त्वपरिणाम रूप तथा स्वतन्त्र वस्त्वन्तर सद्भाव आदि भी परिच्छेदों का अभाव ब्रह्म में प्रतिपादित करना चाहिए । इस तरह सिद्ध होता है कि-उत्तरावधिभूत (सबसे महान्) उत्कृष्ट वस्तु के द्वारा परिच्छिन्न वस्तु अपकृष्ट वस्तु कहलाती है । ब्रह्म से महान् किसी दूसरी वस्तु के न होने के कारण वस्तु

आह उपलम्भ इति । अदूरविप्रकर्षादिति । अभावस्य भावातिरिक्तत्वाङ्गीकारमात्रम् विप्रकर्ष इति भावः । उपाधिभेदपदेनोपाधिभेदाधीनाव्यवस्थोच्यते । अन्यात्मने त्वन्योन्याभावः ।

इति श्रीमहाचार्यापरनामधेयेन रामानुजदासेन विरचितायां शतदूषणीव्याख्यायां चण्डमारुताख्यायां सत्त्वासत्त्वविवेक नाम षष्ठितमः स्कन्धः ॥६०॥



॥ अथ जीवैक्यभङ्गवादः एकषष्टितमः॥६१॥

पयोधितनयान्वितं परमधाम्नि यद् वर्तते सदा यदवलोकनं विदधते फणीन्द्रादयः ।
अकृत्रिमसरस्वतीवदन सन्ततास्वादितैर्गुणैरधिगुणं महः स्वयमनन्तमालक्ष्यते ॥

प्रसाद—वेदान्तों में श्री भगवान् को परम मह, परम ज्योति,आदि शब्दों से अभिहित किया गया है । 'श्रीश्चते' इत्यादि श्रुतियाँ श्रीदेवी को भगवान् की पत्नी बतलाती हैं । श्रीभगवान् श्रीदेवी तथा मुक्त जीवों के साथ वैकुण्ठ लोक में विराजमान रहते हैं । वैकुण्ठलोक को ही परमधाम; परमाकाश; परमव्योम आदि शब्दों से अभिहित किया जाता है । 'सदा पश्यन्ति सूरयः' इत्यादि श्रुतियों के अनुसार शेष शेषाशन आदि नित्य एवम् मुक्तजीव उन श्रीपति भगवान् का सदा साक्षात्कार किया करते हैं । अकृत्रिम सरस्वती वेदों को कहते हैं । वेदों का मुख (प्रमुख) भाग वेदान्त कहलाता है । वेदान्त वाक्य श्रीभगवान् के कल्याणकारी अनन्तगुणों का प्रेमपूर्वक आम्नान किया करते हैं। अतएव श्रीभगवान अनवधिकातिशय कल्याण गुणों के एक मात्र आश्रय हैं । 'सत्यम् ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' श्रुति श्रीभगवान् को अनन्त बतलाकर त्रिविध परिच्छेदों से रहित बतलाती है ।

'विगीतं मदविद्याकल्पितम्' 'विवादाध्यासितं चेतनजातमहम्' इत्यादिषु किं सर्वत्राहमर्थैक्यं सिषाधयिषितम , उत तद्धर्मसंविदेक्यम , यद्वा तदुपलक्षितसन्मात्रैक्यम् ? न प्रथमः , अपसिद्धान्तप्रत्यक्षादिविरोधप्रसङ्गात । न ह्यहमर्थं सत्यमात्मानमनुमन्यसे । न चाहङ्काराणां स्वरूपैक्यम् । न च परदुःखादेः स्वदुःखादित्वमभिमन्यसे । 'एको बहूनाम्' इत्यादि च न स्मरसि । अतएव न द्वितीयः , सर्वेषां सर्वदा सर्वज्ञत्वस्यासर्वज्ञत्वस्य वा प्रसङ्गाच्च । न तृतीयः ; सर्वानुयायिसदैक्येऽप्यात्मैक्यासिद्धेः । न हि कस्यचित्सद्बुद्धिविषयमात्रे स्वात्माभिमानः , आत्माभिमानमात्रं वा , तथा सति देहात्मभ्रमादेर्विशेषत परिहारे निदानाभावात ॥ आत्मनः सत्त्वं त्वयापीष्यत इति चेत्–सत्यमेतत , न तु सतः सर्वस्यात्मत्वम् ॥ आत्मव्यतिरिक्तस्य न सत्त्वमिति चेन्न ; 'तदनुप्रविश्य ,

सच्च त्यच्चा भवत्;' 'कथमसतः सज्जायेत' इत्यादिविरोधात् । किञ्च सता मैक्यं तु जात्यैक्यमात्रं स्यात् । सत्तैव महानात्मेति चेन्न, तस्यान्यधर्मत्वायोगात् । सतां हि भावः सत्ता; न तु सा स्वतन्त्रा । उक्तं च संवित्सिद्धौ, स्वैः स्वैर्व्यवस्थितैः रूपैः पदार्थानां तु या स्थितिः । सा सत्ता न स्वतन्त्रा स्यात् तत्राद्वैतकथा कथम् ॥" इति । पारतन्त्र्यभ्रमोऽयमिति चेत्—स किं सत्तायाः, उत सतः ? आद्ये विरोधः ; सतां हि भावः सत्ता । द्वितीयेऽपि विरोधः । न हि सतां स्वधर्मभूता धीरस्ति । न चैतावता तेषामैक्यसिद्धिः ।

प्रसाद—अद्वैती विद्वान् अपने अनुमान वाक्यों में कहा करते हैं—'विवादास्पद जगत् मेरी अविद्या से कल्पित है ।' 'विवादास्पद जीवसमुदाय मैं हूं' प्रश्न है कि क्या वे इन अनुमान वाक्यों के द्वारा अहमर्थ की एकता सिद्ध करना चाहते हैं ? अथवा अहमर्थ के धर्मभूत संवित् की एकता सिद्ध करना चाहते हैं ? या अहमर्थोपलक्षित सन्मात्र की एकता सिद्ध करना चाहते हैं ? अहमर्थ की एकता को वे सिसाधयिषित इसलिए नहीं कह सकते हैं कि अपसिद्धान्त तथा प्रत्यक्षादि प्रमाणों से विरोध का प्रसङ्ग होगा । अद्वैत सिद्धान्त में अहमर्थ को सत्य तथा आत्मा नहीं माना जाता है । अहङ्कारों के स्वरूप की एकता भी आपको अभिप्रेत नहीं है । आप दूसरों के दुःख आदि को अपना दुःख आदि भी नहीं मानते हैं । आपको—'एको बहूनां यो विदधाति कामान्' अर्थात् अकेला परमात्मा अनेक जीवों की कामनाओं को पूर्ण करता है ।' इत्यादि श्रुतियां भी स्मरण नहीं आती । अतएव दूसरा पक्ष भी नहीं स्वीकारा जा सकता है, क्योंकि इस पक्ष में प्रथम पक्ष के सभी दोषों के साथ ही यह अधिक दोष है कि सबों के सर्वदा सर्वज्ञ अथवा असर्वज्ञ होने का प्रसङ्ग होगा । तीसरा पक्ष इसलिए नहीं स्वीकारा जा सकता कि सबों में अनुवर्तित होने वाले सन्मात्र की एकता होने पर भी आत्मा की एकता की सिद्धि नहीं हो सकती है, क्योंकि कोई भी सन्मात्र को कोई भी आत्मा नहीं मानता है । अथवा आत्माभिमान मात्र को भी कोई आत्मा नहीं मानता है । अन्यथा किसी भी प्रकार देहात्मभ्रम आदि को दूर नहीं कर सकते, क्योंकि देहादि में भी आत्माभिमान होता है । यदि कहें कि आप भी आत्माको सत् स्वरूप मानते है, तो इसका उत्तर है आत्मा को सद्रूप मानकर भी सन्मात्र को सबकी आत्मा हम नहीं मानते हैं । यदि कहें कि आत्मा से भिन्न कोई नहीं है तो ऐसा मानने पर वह'पृथिवी आदि के भीतर प्रवेश कर जड़ चेतनरूप हो गया ।' हे सोम्य असत् से सत् की उत्पत्ति कैसे हो सकती है ।' इत्यादि श्रुतियों से विरोध होगा । किञ्च सत् पदार्थों की एकता का अभिप्राय सत्ता जाति की एकता से है । सत्ता को ही महान् तथा आत्मा नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि सत्ता को आत्मा मानने पर वह दूसरे का धर्म नहीं हो सकती है । सत् पदार्थों के भाव को सत्ता कहते हैं । अतएव सत्ता स्वतन्त्र नहीं है । संवित्सिद्धि में कहा भी गया है कि-अपने-अपने व्यवस्थित रूपों में जो पदार्थों की स्थिति है; वह सत्ता कहलाती है, वह स्वतन्त्र नहीं हो सकती है । धर्म अपने धर्मी के परतन्त्र होता है । अतएव सत्ता के विषय में अभेद की चर्चा की ही नहीं जा सकती है । यदि कहें कि सत्ता के विषय में परतन्त्रता का यह भ्रम मात्र है । तो प्रश्न है कि यह भ्रम किसका है सत्ता का या सत् पदार्थ का । प्रथम पक्ष इसलिए नहीं स्वीकारा जा सकता है कि वह सत् पदार्थों का भाव रूप है । उसको भ्रम सम्भव नहीं है । दूसरा पक्ष मानने में

यह विरोध है कि आपके मत में सत् पदार्थों को अपना धर्म भूत ज्ञान नहीं स्वीकार जाता हैं। अतएव उसको भी भ्रम नहीं हो सकता है। किञ्च भ्रम स्वीकारने मात्र से आत्मा की एकता की सिद्धि भी नहीं हो सकती है।

अपि च जीवैक्यं सत्यम्; मिथ्या वा? पूर्वत्रापसिद्धान्तः, अविद्यातत्संबन्धिजीवभावतदेकत्वादीनां मिथ्यात्वाभ्युपगमात्। उत्तरत्र जीवबहुत्वमपि तथैवेति किमन्यतरपक्षपातेन? तत्साधनेन वा? प्रतीत्यनुसारेण जीवभेदपक्षे वा किं न पतसि? न च जीवैक्यं प्रातिभासिकम्, सर्वधीव्यवहारविरोधात्। नापि यौक्तिकम्, [विरुद्ध] धर्मधीविरोधात्। प्रवृत्त्यादिभेदैर्हि परानुमानम्। न च स्वात्म (स्वाप्न ?) पर त्मधीन्यायः 'वैधर्म्याच्च न स्वप्नादिवत्' इति सूत्रोक्तन्यायविरोधात्। स्वात्मनश्च ते तथैव प्रसङ्गात्। स्वात्मनश्च परं प्रति परात्मत्वात्। न हि दृश्यवत् द्रष्टाऽपि ते मिथ्याभूतः॥ व्यावहारिकं सत्यत्वं तस्यास्तीति चेत्—स्वीकृतं तर्हि व्यावहारिकजीवबहुत्वं तदैक्यं चेति नैकत्र पक्षपातो युक्तः। यथा दृष्टवह्नेर्लिङ्गतो वह्न्यन्तरानुमितिः तथैव ह्यत्र आत्मान्तरानुमितिः। यदि अत्रैक्यं साध्यते; तर्हि वह्न्याद्यैक्यमपि किं न साध्यते। विरुद्धधर्मविहतेरिति चेत्, तुल्यम्। नैकाश्रयतया सर्वदुःखादीनां प्रतिसन्धानमस्ति॥ अन्तःकरणाद्युपाधिभेदादप्रतिसन्धानमिति चेन्न, देहावयवबाह्येन्द्रियभेदेऽपि प्रसङ्गात्। स्वेच्छया विशेषवर्णनेऽत्यतिप्रसंगात्। महाप्रलयान्तर (लयानन्तर ?) भाविनां महात्मनां केषाञ्चिदन्तःकरणभेदेऽपि पूर्वकल्पानुभूतप्रतिसन्धानदर्शनाच्च॥ अद्यतनाना प्राग्भवीयाननुसन्धानवत् स्यादिति चेन्न, प्रायेण (प्रायण ?) नरकक्लेश-प्रसूति-गर्भ-क्रान्तिप्रकारादिभिः संस्कारविलयात्। न चेह तथा स्वस्याप्यस्मरणापातादिति॥

॥ इति शतदूषण्यां जीवैक्यभङ्गवादः एकषष्टितमः ॥६१॥



प्रसाद—किञ्च आपको अभिमत जीवों की एकता सत्य है या मिथ्या? यदि सत्य मानें तो अपसिद्धान्त होगा, क्योंकि आप अविद्या, अविद्या सम्बन्धी जीवभाव, तथा जीवों के एकत्व आदि को मिथ्या मानते हैं। यदि जीवैक्य को मिथ्या ही मानें तो फिर आपको मिथ्या ही मानें तो फिर आपको मिथ्या जीवैक्य के समान मिथ्या जीव बहुत्व को स्वीकारने में क्या आपत्ति है? अतएव जीव के एकत्व का पक्षपात अथवा जीवैक्य के समर्थन से आप को कौन सा लाभ है? किञ्च प्रतीति के अनुसार जीव

भेद वाद को आप क्यों नहीं स्वीकारते हैं ? जीवैक्य को आप प्रतीतिसिद्ध इसलिए नहीं मान सकते हैं, क्योंकि ऐसा मानने पर जीवानैक्य को लेकर होने वाले सभी ज्ञानों तथा व्यवहारों का विरोध होगा। जीवैक्य को आप युक्ति सिद्ध भी नहीं मान सकते हैं; क्योंकि उन युक्तियों का भिन्न-भिन्न जीवों के भिन्न भिन्न प्रतीति होने वाले सुखित्व, दुःखित्व, उदासीनत्व आदि धर्मों का विरोध होगा। प्रवृत्ति आदि की भिन्नता को देखकर ही दूसरे जीवों का अनुमान है। किञ्च 'वैधर्म्याच्च न स्वप्नादिवत्' सूत्र के शाङ्कर भाष्य में बतलाया गया है कि जागरावस्था में प्रतीयमान वस्तुओं को मिथ्या अथवा प्रातिभासिक इस लिए नहीं माना जा सकता है कि वे स्वाप्नावस्था में प्रतीति मिथ्या अथवा प्रातिभासिक वस्तुओं के समान बाधित नहीं होते। इस शाङ्कर भाष्य के अनुसार भी भेद की सत्यता सिद्ध होती है। किञ्च जीव बहुत्व को मिथ्या मानने पर आपके अपने आत्मा के भी मिथ्यात्व का प्रसङ्ग होगा, क्योंकि आपकी अपनी आत्मा दूसरों से भिन्न है। किञ्च आपके मत में जिस पर दृश्य पदार्थ मिथ्या हैं उसी तरह आप द्रष्टा को भी मिथ्या नहीं मानते हैं। यदि कहें कि हम द्रष्टा की व्यावहारिक सत्यता मानते हैं; तो फिर आपने जीव बहुत्व की व्यावहारिक सत्यता स्वीकार ही कर ली, इस स्थिति में आपका जीवैक्यमात्र में कोई पक्षपात नहीं होना चाहिए। जिस तरह अग्नि सहचरित धूमलिङ्ग के द्वारा दृष्ट अग्नि के समान ही अग्न्यन्तर का अनुमान होता है, उसी तरह प्रवृत्ति निवृत्ति भेदलिङ्ग के द्वारा अपने सदृश ही आत्मान्तर का अनुमान होता है। यदि आप आत्मैक्य की सिद्धि करते हैं तो फिर आपको दृष्ट अग्नि से अनुमित अग्नि के भी ऐक्य की सिद्धि करनी चाहिए। यदि विरुद्ध धर्म के कारण वह्न्यन्तर मानें अनुमित वह्नि को; तो फिर आप को धर्मभेद के कारण आत्मभेद को स्वीकारना चाहिए। सभी सुख-दुख आदि एक ही आत्मा को हो रहे हैं, इस तरह की प्रतीति किसी को नहीं होती है। यदि कहेंकि अन्तःकरण आदि उपाधियों की भिन्नता के कारण यह सुखित्व दुखित्व आदि की भिन्नता प्रतीत होती है; तो फिर आपको प्रतीत होने वाले आभ्यन्तरेन्द्रिय, बाह्येन्द्रिय, सभी अङ्ग, सभी शरीर आदि को भी अन्तःकरण का धर्म मानना होगा। यदि आप इन विशेषों को स्वेच्छया मानें तो अति प्रसङ्ग होगा। किञ्च महाप्रलय के पश्चात होने वाले भी कुछ महान पुरुषों को; अन्तःकरण के बदल जाने पर भी अपने पूर्व जन्म के वृत्तान्तों का स्मरण देखा जाता है। यदि कहेंकि जिस तरह आधुनिक लोग पूर्वजन्म के वृतान्तों को नहीं स्मरण कर पाते उसी तरह उनको स्मरण होता है, तो यह भी नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि अनुभूत विषयों के संस्कारों के प्रमोषक मरण, नारकीय क्लेश, जन्मकालीन क्लेश आदि हैं। इन्हीं कारणों से प्राग्जन्मों के वृतान्त स्मृतिपथ में नहीं आते। यदि ऐसा नहीं होता तो फिर सोकर जगने के पश्चात् भी शयन के पूर्व अनुभव का स्मरण नहीं होता। अतएव सुखित्व दुःखित्व आदि धर्म भेदों के कारण आत्माओं की भिन्नता स्वीकारनी चाहिए। आत्मैक्य का प्रतिपादन दुराग्रहमात्र है।

इस तरह शतदूषणी के एकसठवें 'जीवैक्यभङ्गवाद' का प्रसाद समाप्त हुआ।



## ❀ अथ परमते अपशूद्राधिकरणविरोधवादः द्विषष्ठितमः ॥६२॥❀

स्वे स्वे कर्मणि युञ्जानो मुखबाहूरुपादजान् ।
स्वयं नस्संप्रकाशेत स्वान्ते स्वच्छन्दसारथिः ॥

प्रसाद—भगवान् के अनन्तानन्त कल्याणकारी गुणों में स्वाश्रितवात्सल्य नामक गुण भक्तों के लिए भोग्यतम है। भगवान् सर्वदा अपने अश्रित जीवों का कल्याण करते रहते हैं। भगवान् अपने आश्रित भक्त अर्जुन का कल्याण करने के लिए अर्जुन के सारथि बन गये थे। त्रैलोक्य स्वामी का तोत्रवेत्रैक-पाणि होकर अर्जुन के सारथ्य का सम्पादन उनकी एक मात्र इच्छा पर निर्भर था। क्योंकि वे तो सम्पूर्ण जगत् के नियामक हैं। वे ही मर्यादापालक जनता को उसके वर्णों एवं आश्रमों के अनुसार शास्त्रविहित कर्मों में नियुक्त किया करते हैं। श्रीभगवान् ने स्वयम् गीता में ब्राह्मण; क्षत्रिय, वैश्य तथा शुद्रों के कर्मों का निर्देश किया है और अन्तर्यामी रूप से वे उन्हें शास्त्रोचित कर्मों में लगा भी देते हैं; तथा उनके उस शास्त्रोचित कर्मानुष्ठान से प्रसन्न होकर उनके स्वच्छ अन्तःकरण में अपने स्वरूप को प्रकाशित भी कर देते हैं। इस मङ्गलश्लोक में उन्हीं भगवान् से उपासकों के अन्तःकरण में अपने स्वरूप के प्रकाश की प्रार्थना की गयी है।

स्वे स्वे कर्मणीति। स्वे स्व इत्यनेन ब्राह्मणाद्यधिकारिभेदेन कर्मणां व्यवस्था सूच्यते अनेन परपक्षे स्वे स्वे कर्मणि नियोजनं न सम्भवति; शूद्रस्यापि उपासनप्रसङ्गादिति सूच्यते। सूत्रितमिति। "शुगस्य तदनादरश्रवणात्तदाद्रवणात् सूच्यते हि" इत्यादिभिरित्यर्थः सूत्रति। वेदे च शूद्राणामनधिकारादिति भावः।

यत्तु भगवता बादरायणेन सूत्रितं ब्रह्मविद्यायामनधिकारित्वम्, तत् भवन्तः कथं निवहन्ति? किं शूद्रैर्निर्विशेषज्ञानस्य दुःसम्पादत्वात्, तत्सम्पत्तिसद्भावेऽपि सा ततः तेषामविद्यानिवृत्त्यसम्भवादिति। न प्रथमः। स हि, [१] तथाविधस्य ज्ञानस्य वेदैकजन्यत्वाद्वा, [२] अवेदजन्यत्वेऽपि वेदसापेक्षत्वाद्वा, [३] वेदावेदयोः शूद्रादिषु ज्ञानजनकत्वाशक्तेर्वेति?

आद्यस्तावत् अधिगतत्वत्सिद्धान्तेन त्वया नांगीकर्तव्यः, आत्मघातुकतर्कानुगृहीतानुमानादिनाऽपि निर्विशेषत्वस्य प्रपञ्चमिथ्यात्वादेश्च भवद्भिः साध्यमानत्वात्। न च निर्विशेषे श्रुतिसमधिगम्यं विशेषान्तरं सम्भवति। श्रुतेरपि भवद्भिरध्यस्ताततद्रूपनिवृत्तिमात्रपरत्ववर्णनात्। आनन्दत्वादेरपि स्वरूपानुप्रवेशनिर्णयात्। न चानुमानादिषु सर्वत्र शूद्रस्यानधिकारः शंक्यः; लोकसिद्धान्वयव्यतिरेकमूलेषु त्वदुक्तेष्वाचण्डालमधिकारात्। यत्र

च तिरश्चामप्यधिकारः, तत्र द्विपदां कः परिपन्थी / अन्यथा तेषां सर्वलौकिकव्यवहारोच्छेदप्रसंगात् । निर्विशेषं तत्त्वमित्यादिलौकिकवाक्येन च तेषां तत्त्वज्ञानं सुलभमेव । न च ततस्तेषां निवर्तकं ज्ञानं नोपलभ्यत इति वाच्यम्; त्रैवर्णिकानां वैदिकवाक्येनापि तुल्यत्वात् । श्रवणमनननिदिध्यासनजनितविकल्पवैमुख्यानां दृश्यत इति चेत्–एवं लौकिकवाक्येऽपि तान्येव सहकारीकृत्य तत्सिद्धिं पश्य । न च सामग्र्यां सत्याम्, क्वचित् ज्ञानम् क्वचिन्नेति नियन्तु शक्यम्, अनीश्वरेच्छया तन्नियमासिद्धेः । भवतु वा वेदैकमूलत्वम्, तथापि न शूद्रादेस्तत्रानधिकारः, व्युत्पन्नपदपदार्थानां तेषां ततोऽपि ज्ञानसम्भवात् । उत्पन्नेऽपि तत्त्वज्ञाने वेदश्रवणतदर्थानुसन्धानादिमूलप्रत्यवायस्य भवन्मते प्रसंगाभावात् । यदा विश्वभ्रमोन्मूलनं ज्ञानमुदेष्यति, तदा तदन्तःपातिनः कस्यचित् प्रत्यवायभ्रमस्य का वार्ता ? न चानुपनीतस्यानधीतवेदस्याश्रुतवेदान्तवाक्यस्य, 'न शूद्राय मतिं दद्यात्' इति वचनबलान्निषिद्धाचार्यलाभस्य शूद्रादेः कथं ततो ज्ञानमिति वाच्यम्, दग्धाधिकतया वेदशिरसि वर्तमानैर्भवद्भिर्वेदान्तानां तदर्थस्य च तेभ्योऽपि यथावदुपदेशसम्भवात् । न हि वो विधिनिषेधकिङ्करता । यथा ब्रूथ–, दग्धाखिलाधिकारत्वात् ब्रह्मज्ञानाग्निना मुनिः । वर्तमानः श्रुतेर्मूर्ध्नि नैव स्यात् वेदकिङ्करः ॥" इति । यद्यपि, 'त्यजधर्ममधर्मं च' इत्यादिबलात् दुर्बलबुद्धिभिर्मुमुक्षुभिस्तस्यूर्थ्यैर्निषिद्धवर्जनमनुज्ञायते, तथाऽप्यन्यैः कैश्चिदुन्मर्यादैरर्थादिलिप्सया तेभ्यस्तदुपदेशः सम्भवत्येव । न चैवमस्मन्मते प्रसङ्गः; वक्तुरिव श्रोतुरपि प्रत्यवायेन तन्मूलोपासनादेः तेष्वसम्भवात् । उपासनविधीनां च उपनयनाद्यङ्गकाध्ययनविधिभिस्स्वाध्यायसम्पन्नज्ञानत्रैवर्णिकाधिकारिलाभेन कर्मविधीनामिव तदितरेषु स्वसिद्ध्यर्थं ज्ञानान्तरकल्पनौदासीन्यात् । तत एवो बृंहणभूतेतिहासपुराणजन्यज्ञानस्यापि विधिभिरनादृतत्वात् । तच्छ्रवणानुज्ञानस्य पापक्षयादिमात्र फलत्वात् । उपास्यस्य च ब्रह्मणोऽनन्तविशेषस्यानुमानाद्यगोचरत्वात् । उपासनस्यैव वाक्यार्थज्ञानातिरिक्तस्य बन्धनिवर्तकत्वात् । बन्धस्य च सत्यत्वेनादृष्टद्वारा तन्निवृत्त्युपपत्तेरिति ।

प्रसाद—प्रश्न उठता है कि भगवान् बादरायण ने शारीरक मीमांसा के अपशूद्राधिकरण में कहा है कि शूद्रों का ब्रह्म विद्या में अधिकार नहीं है, अद्वैती विद्वान् बादरयण के इस कथन का कैसे निर्वाह करते हैं ? क्या यह कहकर कि शूद्रों द्वारा निर्विशेष ज्ञान का सम्पादन कठिन है ? या यह कह कर कि निर्विशेषज्ञान का सम्पादन कर लेने पर भी, उस ज्ञान के द्वारा शूद्रों की अविद्या की निवृत्ति नहीं सम्भव है । इनमें यदि प्रथम पक्ष मानें तो प्रश्न है कि शूद्रों द्वारा निर्विशेषज्ञान दुःसम्पाद्य क्यों है ?

क्या इसलिए कि निर्विशेषज्ञान वेदैकजन्य है ? या इसलिए कि अवेद जन्य होने पर भी निर्विशेषज्ञान वेदसापेक्ष है ? या इसलिए कि वेद तथा वेदेतर को शूद्रों में निर्विशेष ज्ञानोत्पन्न करने की शक्ति है ही नहीं ? आप तो अपने सिद्धान्त के जानकार है । अतएव आपको प्रथम पक्ष नहीं स्वीकारना चाहिए। क्योंकि आत्मा का खण्डन करने वाले तर्कों से सहकृत अनुमान तथा प्रत्यक्ष प्रमाणो के द्वारा भी आप निर्विशेषत्व की सिद्धि तथा प्रपञ्च मिथ्यात्व को सिद्ध करते हैं ; अतएव निर्विशेष ज्ञान को वेदैक जन्य नहीं माना जा सकता है । यह भी नहीं कह सकते हैं कि निर्विशेषज्ञान में भी वही ज्ञान मोक्षप्रद होता है, जो श्रौत विशेषताओं से विशिष्ट हो, क्योंकि आप तो मानते हैं कि श्रुति भी अध्यस्त तथा निर्विशेषज्ञान निवर्त्य है । आपके मत में आनन्द भी स्वरूपानुप्रविष्ट है । अनुमान और प्रत्यक्ष में भी शूद्रका अधिकार नहीं माना जा सकता है । आप जिन बातों का प्रतिपादन करते हैं, वे यदि लोक सिद्ध हैं तो फिर उन अर्थों में सबों का अधिकार होगा । जिन विषयों में तिर्यग्योनि के जीवों का भी अधिकार है उन विषयों में मनुष्यों के अधिकार को कौन रोक सकता है ? उन अनुमानादिगम्य विषयों का सार्वलौकिक व्यवहार ही समाप्त हो जायेगा । निर्विशेष ही तत्व है, इस लौकिक वाक्य से भी उनको निर्विशेषज्ञ न सुलभ है । यदि कहेंकि लौकिक वाक्यों से शूद्रों को निवर्तक ज्ञान नहीं होता है, तो यह नहीं कह सकते, क्योंकि त्रिवर्गों को वैदिक वाक्य द्वारा भी निवर्तक ज्ञान नही उत्पन्न होते नहीं देखा गया है । यदि कहें कि श्रवण, मनन एवम् निदिध्यासन जन्य विकल्पों से पराङ्मुख त्रैवर्णिकों को भी वैदिक वाक्यों से निवर्तक ज्ञान नही उत्पन्न होता है; यह देखा जाता है । तो फिर श्रवण, मनन, निदिध्यासन सहकृत लौकिक वाक्यों से भी निवर्तक ज्ञानों की उत्पत्ति माननी चाहिए । सामग्री के रहने पर किसी को ज्ञान हो तथा किसी को न हो ऐसा तो कहा नहीं जा सकता है । क्योंकि इस तरह का कादाचित्क एवम् क्वाचित्क का नियम तो कोई ईश्वर ही कर सकता है । श्रवण, मनन, एवम् निदिध्यासन ही सामग्री है । निर्विशेषज्ञान के वेदैक मूल होने पर भी उसमे आप शूद्रों का अनधिकार नहीं कह सकते हैं, क्योंकि पदों एवम् पदार्थों का जानने वाले शूद्रों को भी वेद वाक्यों से ज्ञान हो सकता है । आपके मतानुसार यह तो कहा नहीं जा सकता है कि तत्वज्ञान हो जाने पर शूद्रों को वेद श्रवण तथा वेदार्थानुसन्धान जन्य विघ्न हो जाने के कारण उनको निवर्तकज्ञान नही होता है । क्योंकि जब विश्वभ्रम का विनाशक निर्विशेषज्ञान उत्पन्न हो जायेगा तो फिर विश्वभ्रमान्तर्गत प्रत्यवायभ्रम कैसे बच सकता है ? आप यह भी नही कह सकते है कि; अनुपनीत, अनधीतवेद; अश्रुत वेदान्त वाक्य शूद्रों को 'शूद्र को तत्वोपदेश न करे' इस नियमानुसार आचार्य लाभ ही सम्भव नही है, अतएव उनको कैसे वेदवाक्यों से तत्वज्ञान हो पायेगा, क्योंकि आप तो दग्धाधिकार पुरुष है , आप वेदों के शिर पर हैं, अतएव आप वेदान्तों तथा उनके अर्थों का शूद्रों को भी यथावत् उपदेश कर सकते हैं । आप (अद्वैती विद्वान्) वेदों के विधि निषेध वाक्यों के परतन्त्र नही हैं । जैसा कि आप लोग कहते हैं–दग्धाखिलाधिकारत्वात्० इत्यादि । अर्थात् ब्रह्मज्ञान रूपी अग्नि के द्वारा सभी कर्मोंके अधिकारों के दग्ध हो जाने के कारण, श्रुति से ऊपर उठा हुआ मुनि (ब्रह्मनिष्ठ) वेदों के परतन्त्र हो ही नही सकता है ।

यद्यपि 'धर्म एवम् अधर्म दोनों का त्याग करो' इत्यादि वाक्यों के अनुसार कमजोर बुद्धि वाले आपके साथी निषिद्ध का त्याग मानते; फिर भी कुछ मर्यादा का उल्लघन करने वालों द्वारा धनादि के लोभ में शूद्रों को तत्वोपदेश सम्भव ही है । इस प्रकार की बात विशिष्टाद्वैत मत मे नही है । क्योंकि हमारे मत में वक्ता की तरह श्रोता का भी प्रत्यवाय सम्भव होने से श्रोता शूद्रादि वेदमूलक उपासना नहीं कर सकते । किञ्च हम मानते है कि उपासन विधियो में भी उपनयन आदि के अङ्गभूत

वेदाध्ययन विधि वाक्यों से सिद्ध स्वाध्याय जन्य ज्ञानवान त्रैवर्णिक अधिकार ही का ही अधिकार है; कर्म विधि वाक्यों के ही समान उनसे भिन्न विधियों के विषय में कर्मविधि की सिद्धि के लिए आक्षेप किया जाता है। उनसे भिन्न ज्ञानान्तर की कल्पना हम स्वतन्त्ररूप से नही करते हैं। इसीलिए वेदार्थोपबृंहण भूत इतिहास पुरादिज्ञान विषयक विधि वाक्यों द्वारा शूद्रा का अनादर सुने जाने के कारण इतिहासपुराणों में भी शूद्रों का अधिकार नही माना जाता है। यह जो कहा गया कि ब्राह्मणों को आगे करके सभी वर्णों को इतिहास पुराण आदि सुनाए उसका तात्पर्य है कि उस प्रकार से श्रवण करने से शूद्रादिकों का पाप क्षय होता है। उपास्य ब्रह्म की अनन्त विशेषताएँ अनुमान इत्यादि का विषय नहीं हो सकती है। किञ्च वाक्यार्थज्ञान से भिन्न ब्रह्मोपासना को ही बन्ध का निवर्तक बतलाया गया है। वह बन्ध भी सत्य है अतएव उसकी निवृत्ति हम अदृष्ट द्वारा मानते हैं।

अवेदेति। वेदाकरणकत्वेपीत्यर्थः। अनुमानादिनेति। आदिशब्देन प्रत्यक्षम् विवक्षितम्। तस्य तर्कसहकृतस्य सन्मात्रे प्रामाण्याभिधानात्। ननु निर्विशेषज्ञानमात्रं सुसम्पादमस्तु तथापि निर्विशेषस्य आकारविशेषेण ज्ञानं मोक्षहेतुः; स चाकारः श्रुत्येकसमधिगम्य इत्यत्राह न चेति। श्रुत्या विशेष प्रतिपत्तिश्च न त्वयाभ्युपगता, स्वरूपाभिन्नानृतादिव्यावृत्तिपरत्ववर्णनादित्याह-श्रुतेरपीति। स्वरूपेति। एतेन ब्रह्मणो निर्धर्मकसदात्मस्वरूपमागमं विना न केनचित् निश्चेतुं शक्यमिति नवीनोक्तम् प्रत्युक्तम्, निश्चितस्वरूपानतिरेकात्। ननु माभून्निर्विशेषज्ञानं वेदैकजन्यम्, अथापि शूद्रैस्तद्दुस्सम्पादम्, अनुमाने प्यनधिकारादित्याशङ्क्याह नचेति। ननु शूद्रादीनां लोकतः सविशेषस्यैव ग्रहान्निर्विशेषव्याप्तिग्रहाभावाद्वस्तुमात्रे सविशेषत्वभ्रमादेव व्यतिरेकिणाप्यनुदयान्नानुमानमित्यत आह निर्विशेषत्वं स्वमितीति। नन्वद्वैततत्वसाक्षात्कारो हि भ्रमविरोधी; सचेदानीं शूद्रादीनां ततो न जायते, वाक्यश्रवणेप्यविद्यानिवृत्त्यदर्शनादित्य आह न च तत इति। तुल्यत्वादिति। ज्ञानानुत्पादस्येति शेषः। श्रवणेति। श्रवणादिनिरस्तभेदवासनानामित्यर्थः। ननु "श्रोतव्यः श्रुतिवाक्येभ्य" इति श्रुतिवाक्यैरेव श्रवणनियमात् सामग्र्यभावादेव ज्ञानानुत्पाद इत्यत आह भवतुवेति। वेदेऽनधिकारः किं शूद्रादीनां ततो ज्ञानस्यैवानुत्पत्तेः? प्रत्यवाययोगाद्वा? नाद्य इत्याह व्युत्पन्नेति। द्वितीय आह उत्पन्न इति। अतो न प्रत्यवायेन मोक्षप्रतिबन्ध इति भावः। तदेवोपपादयति यदेति। किञ्च प्रत्यवायस्य प्रायश्चित्तेन नाशे मोक्षः कुतो न स्यादित्यपि विवक्षितम्। ननु निषेधोल्लंघनेन लोभादिना उपदेशसम्भवात् श्रोतुश्च प्रायश्चित्तेन प्रत्यवायपरिहारसम्भवात् त्वन्मतेपि शूद्रस्य मोक्षः स्यात्, लौकिकवाक्यैरनुमानैर्वा तज्ज्ञानसम्भवाच्चेत्यत्राह उपासनेति। पूर्वकाण्डे ह्यपशूद्राधिकरणे क्रतुविधयो ह्यन्यथानुपपत्त्या विद्यार्जनमाक्षिपन्ति, यदा तु स्वाध्यायविधिविहिताध्ययनोपात्तविद्यान् द्विजन्मनो लभन्ते, तदा तैरेव लब्धात्मानोनुपपत्तिक्षयात् न चतुर्थस्य विद्यामाक्षिपन्तीति शूद्रस्यानधिकारो निर्णीतः; तेनैव न्यायेन इहापि तादृशाधिकारलाभात् न शूद्रस्य स्वच्छन्दार्जितज्ञानस्याप्यधिकार इति न तत्कृतोपासनस्य मोक्षसाधनत्वमित्यर्थः। ननु यदीतिहासादिजन्यज्ञानं विधिभिरनादृतम् तर्हि "श्रावयेच्चतुरो वर्णान् कृत्वा ब्राह्मणमग्रत" इति श्रवणानुज्ञानं किमर्थमित्यत्राह तच्छ्रवणेति अनुमानात् ज्ञानासम्भवे हेत्वन्तरमप्याह उपास्यस्येति।

ननु अद्वैतिमते मोक्षसाधनीभूतज्ञानोद्देशेन श्रवणादिविधानात्तेषां च त्वदुक्तन्यायेन त्रैवर्णिकाधिकारकत्वात् शूद्रस्य श्रवणाद्यभावान्मोक्षसाधनं ज्ञानमेव नास्तीति चेत्; उच्यते, त्वन्मते मनननिदिध्यासनाङ्गकश्रवणविधेर्नियमविधित्वाङ्गीकारात् तस्य त्रैवर्णिकाधिकारित्वेपि मुमुक्षुशूद्रस्य विध्यतिलविगुरुमुखाधीताद्वेदान्ताद्वा तदर्थप्रतिपादकभावादिभिर्वा जायमानम् ज्ञानं ततो मोक्षश्च केन वार्यते? न हि प्रतिग्रहादिना ब्राह्मणो धनमार्जयेदिति ब्राह्मणविषयको नियमः साधनान्तरेण धनार्जनमन्येषां निरुणद्धि।

ननु यद्यप्युक्तरीत्या शूद्रस्य अद्वैतविद्या सम्भाव्यते, तथापि सा न बन्धमोचनाय प्रभवति; यतः-'श्रवणादिक्रमोन्निद्रवाक्यजा धीर्विमोचिका'; श्रवणं च वेदान्तवाक्यानामद्वितीये ब्रह्मणि तात्पर्यावधारणम्; तच्च शूद्रस्य नेति न तस्य तादृशी विद्योत्पद्यत इति चेत्;-न तावन्नियमविधिबलाच्छ्रवणाभावः, तत्र तस्यासामर्थ्यात्, नापि श्रुतिनिषेधात्, प्रायश्चित्तेन तान्निष्कृतेः, तदुपदेष्टृसम्भवश्च ग्रन्थ एवोक्तः।

किञ्च काचैषा तादृशी विद्या? किमपरोक्षरूपा? किं वा अपरोक्षावधारणात्मिका? यद्वा अप्रतिबद्धापरोक्षवेषा? आद्या तावदपरोक्षविषयस्वाभाव्याद्वाक्येन प्रसूयत एव। त्वन्मते द्वितीयामपि त्वत्कुमतिकल्पितदुराग्रहाश्लिष्टा वा काचित् सामग्री सुखं प्रसूयते। न हि न्यायोपबृंहितेनाप्यनवधारणमेव जायत इत्यनुन्मत्तः कोऽपि ब्रूयात्। तृतीयापि अधिष्ठानयाथात्म्यविषयो विपरीतवासनां बन्धानुवृत्तिप्रतिबन्धकतयाविद्याभिमतामपि निवर्तयेदेवेति न केनापि प्रतिबन्धसम्भावनामर्हति।

ननु विद्या हि साक्षादविद्याविरोधिनी न तत्कार्यं प्रतीति भेदवासनया कथम् न प्रतिबन्धार्हा? नैवम्, शुक्तिसाक्षात्कारात् शुक्त्यज्ञाननिवृत्तौ रजतवासनायाः प्रतिबन्धकत्वादर्शनात्, किञ्च चरमसाक्षात्कारः किं भेदवासनायां सत्यामेवोत्पद्यते? उत निवृत्तायां? नाद्य, चरमवृत्तेरप्यध्यस्तत्वेन भेदवासनाजन्यत्वात्। नान्त्यः, तथासति प्रागेव प्रतिबन्धात् तन्निवृत्त्यनुपपत्तेः। न च निदिध्यासनेन भेदवासनानिवृत्तिकाल एव चरमसाक्षात्कारोत्पत्तिः, भेदवासना च विनश्यदवस्थासाक्षात्कारहेतुरिति वाच्यम्,-अद्वैतवाक्यप्रतिसन्धानपदार्थस्मरणादिसामग्रीविलम्बेन साक्षात्कारस्य निदिध्यासनस्यवधानात्। अतस्त्वदभिलक्षिताः तिस्रोऽपि विद्याः शूद्रादीनभिसरन्त्यो न केनापि वारयितुं शक्याः।

एतेन द्वितीयोऽपि पक्षो निरस्तः; वेदसापेक्षत्वेऽपि तेषां तदधिगमोपायस्योक्तत्वात्। कथं वा अनुमानादेर्वेदसापेक्षता? न तावत् तदङ्गतया तर्कादिवत्, क्वाश्चिदपि तयाऽनभ्युपगमात्। नापि कारणतया; वेदस्यैव व्युत्पत्त्यादावनुमानादिसापेक्षत्वेन वैपरीत्यात्! नापि नैसर्गिकलोकव्यवहारमूलतया तत्त्वबुभुत्साशून्यानां तद्भ्रान्तत्वसमर्पणमूलतत्त्वबुभुत्सोत्पादनद्वारेण, सांख्यसौगतादिभिः प्रत्यक्षादिवृत्तपरीक्षाप्रवृत्तैस्तदुत्पत्त्युपपत्तेः।

उत्पन्नायां च तस्यां भवदभिमतप्रत्यक्षानुमानादिभिर्निर्विशेषज्ञानसम्पादनोपपत्तेः। तिष्ठन्तु सांख्यादयः, त्वदभिमततत्त्ववित्संप्रदायागतलौकिकवाक्यादपि तद्‌बुभुत्सा जायत एव। पश्यामश्चैतदद्यतनेषु। न च वेदानुवचनस्य विविदिषासाधनत्वश्रुत्या तत्सापेक्षता; यज्ञादेरिव जन्मान्तरानुष्ठितस्यापि तस्यादृष्टद्वारा तद्धेतुत्वोपपत्तेः।

प्रसाद—उपर्युक्त विवेचन से ही 'अवेद जन्य होने पर भी निवर्तक ज्ञान वेद सापेक्ष है।' यह द्वितीय पक्ष निरस्त हो गया, क्योंकि वेद सापेक्ष होने पर भी उसके द्वारा उस निर्विशेषज्ञान की प्राप्ति के साधनों का हमने निर्देश किया है। किञ्च अनुमान आदि को आप वेद सापेक्ष कैसे कह सकते हैं? अनुमान को तर्क आदि के ही समान कोई वेदों का अङ्ग नहीं मानता है। वेद को अनुमानादि का कारण का भी नहीं माना जा सकता है, क्योंकि देखा जाता है कि वेदादि ज्ञान में अनुमानादि ही कारण हैं। यह भी नहीं कहा जा सकता है कि नैसर्गिक व्यवहार का मूल होने के कारण तत्त्वबुभुत्सा शून्यों के तत्त्वभ्रान्ति बोधक तत्त्वों की बुभुत्सा को उत्पन्नकर तत्त्वज्ञान को उत्पन्न करता है, यह प्रत्यक्षादि वृतों की परीक्षा करने वाले सांख्य तथा बौद्ध आदि मानते हैं। उस तत्त्वज्ञान के हो जाने पर आप के अभिमत प्रत्यक्ष तथा अनुमान आदि के द्वारा निर्विशेषज्ञान का सम्पादन सम्भव है। छोड़िये सांख्यादिकों को आपके अभिमत तत्त्ववेत्ताओं के सम्प्रदाय से प्राप्त लौकिक वाक्यों से भी तत्त्व बुभुत्सा उत्पन्न ही होती है। आधुनिक लोगों में यह देखा भी जाता है। यह भी नहीं कह सकते है कि-वेदानुवचन को विविदिषा का साधन श्रुति बतलाती है; अतएव लौकिक वाक्य वेद सापेक्ष हैं, जिस तरह आप मानते है कि जन्मान्तरानुष्ठित यज्ञादि के द्वारा निष्कल्मष अन्तःकरण में विविदिषा उत्पन्न होती है, उसी तरह जन्मान्तरानुष्ठित वेदानुवचनजन्य अदृष्ट संस्कृत अन्तकरण में लौकिक वाक्यों से विविदिषा होती है।

उक्तत्वादिति। भवतु वा वेदैकमूलत्वमित्यादिनेत्यर्थः। वेदस्यैवेति। शक्ततया ज्ञातपदस्य वाक्यार्थज्ञाने करणत्वादिति भावः। तत्त्वबुभुत्सायां ह्यनुमानादौ प्रवृत्तिः, सा चानादिसिद्धलौकिकव्यवहारजनितभेदसत्यत्वभ्रमस्य पुरुषस्य लोकव्यवहारस्य भ्रान्तत्वबोधनात् भवतीति भेदमिथ्यात्वं बोधयद्वेदस्तत्त्व बुभुत्सां जनयति, अतो वेदसापेक्षमनुमानादीत्याशंक्य निराकरोति नापीति। द्वारेणेत्यनन्तर वेदस्योपयोग इति शेषः। सांख्येति। सांख्यसौगतादीनां प्रत्यक्षादिषु परमार्थविषयत्वापरमार्थविषयत्वविप्रतिपत्तेः संशयात् बुभुत्सा भवतीति न वेदस्योपयोग इत्यर्थः। तस्यां-बुभुत्सायां। यज्ञादेरिवेति। यथा त्रैवर्णिकस्य वेदानुवचने सति बुभुत्सोत्पत्तिर्विविदिषासाधनत्वेन श्रुतजन्मान्तरानुष्ठितयज्ञादिभिरेवादृष्टद्वारेत्युच्यते तथा शूद्रस्यापि जन्मान्तरीयवेदानुवचनात् बुभुत्सा सुवचेत्यर्थः। अतएवेति। दुर्ज्ञानजनकत्वम हि वेदनसाधनत्वं यज्ञादीनामाश्रित्य शूद्रे तद्विरहाद्वाच्यम्, न च तत् सम्भवति, जन्मान्तरीययज्ञादीनामपि अदृष्टद्वारा विविदिषायामियोपयोगादित्यर्थः।

अतएव न तृतीयः; व्युत्पत्त्यन्वयव्यतिरेकादिशालिषु त्रैवर्णिकेषु शूद्रादिषु च प्रमाणानां पक्षपातविरहात्॥ भवतु वा शूद्रादीनां यतःकुतश्चित् तत्त्वज्ञानम्, त्रैवर्णि-

कानां तु वेदत एवेति नियमार्थमधिकरणमिति चेन्न; नियामकाभावात् ॥ अधीतवेदत्वमेव नियामकमिति चेत्; त्यज तर्हि अध्ययनक्लेशम् , शूद्रादिवत् लघीयसवोपायेन तत्प्रयोजनसिद्धेः । अतएव चान्ततो वेदान्तोच्छेदः प्रसज्येत । न चाधीतवेदैरन्यतस्तदर्थो ज्ञातुं न शक्यः [जातमपि वा ज्ञानं न कार्यक्षममिति । नाद्यः ?] तस्य तत्प्रतिबन्धकत्वाभावात् । नापि तेऽन्यतो न जानीयुरिति निषेधः । न च निषेधोल्लंघनेऽपि वः प्रत्यवाय इत्युक्तम् । नापि द्वितीयः; अन्यूनातिरिक्तविषयत्वे कस्यचिद्बाधकत्वं कस्यचिन्नेति नियामकाभावात् । न चादृष्टद्वारा वैषम्यम्; भवद्भिस्तथाऽनभ्युपगमात् । न च बाधे तत्त्वज्ञानातिरिक्तमपेक्ष्यते । नापि बाधातिरिक्ता निवृत्तिरिष्यते, यत्रादृष्टादिसापेक्षता स्यात् । अतएव हि ध्याननियोगवादिनोऽपि भवद्भिर्दूरीकृताः । न च प्रत्यक्षानुमानपुंवाक्यानां बाधकत्वमेव नास्ति, रज्जुसर्पादिभ्रमानुच्छेदप्रसङ्गात् । न च, तानि ब्राह्मणादेरेव रज्जुसर्पादिभ्रमबाधकानि, न पुनः शूद्रादेरिति नियमं पश्यामः । न च विश्वबाधकैस्तदन्यबाधकैरपि न दृश्यत इति वाच्यम्, वैदिकवाक्येष्वपि तथा प्रदर्शितत्वात् ॥ भवत्वेवं तत्त्वज्ञानतत्फलयोः सम्भवाच्छूद्राणामपि ब्रह्मविद्याधिकारः, तस्य मिथ्यात्वमात्रेण त्वनधिकारवाचोयुक्तिरिति चेत्—हन्तैवं त्रैवर्णिकानामप्यसौ मिथ्येति किं विशिष्याभिधीयत इति । तदेतत् सर्वं तत्रैवाधिकरणे प्रपञ्चितम् । शास्त्रोपक्रमेऽपि सन्मात्रस्य ब्रह्मणः प्रमाणान्तरगोचरत्वे तद्विषयस्यागमस्यानुवादत्वं प्रसञ्जयता सूचितम् ।

॥ इति शतदूषण्यां अपशूद्राधिकरणविरोधवादः द्विषष्टितमः ॥६२॥



प्रवादः—अतएव वेद तथा वेदव्यतिरिक्त वाक्य भी शूद्रादि में निर्विशेषज्ञान उत्पन्न करने की शक्ति नहीं है, यह तीसरा पक्ष भी नहीं माना जा सकता है; क्योंकि प्रमाण व्युत्पन्न त्रैवर्णिकों तथा शूद्रों में समान रूप से ज्ञान उत्पन्न करते हैं । इनका किसी के प्रति कोई भी पक्षपात नहीं है । किञ्च शूद्रों को किसी भी प्रकार तत्त्वज्ञान होए किन्तु त्रैवर्णिकों को तो वेद द्वारा हीं तत्त्व ज्ञान होता है, इस नियम को बतलाता है अपशूद्राधिकरण । तो यह भी नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि इस तरह का कोई भी नियामक नहीं है । यदि कहें कि त्रैवर्णिकों का अधीतवेद होना ही इस अर्थ का नियामक है, तो मैं कहता हूं कि तो फिर आप लोगों को अध्ययन रूपी विपति को त्याग देना चाहिए । क्योंकि अधीतवेद नहीं होने पर लोगों को भी बड़ी आसानी से ही शूद्रों के ही समान वेदाध्ययन के प्रयोजन रूप तत्त्वज्ञान

की प्राप्ति हो जायेगी । इस तरह आपका सिद्धान्त अन्त में वेदान्त के विनाश में ही परिणत हो जायेगा। यह भी नहीं कहा जा सकता है कि वेदाध्ययन करने वाले दूसरे प्रकार से तत्त्व ज्ञान को नहीं प्राप्त कर सकते हैं और न तो उत्पन्न ज्ञान प्रपञ्च का निवर्तक हीं हो सकता । क्योंकि प्रथम पक्ष के उत्तर में यह कहा जा सकता है कि वेदाध्ययन , अन्यत:तत्त्वज्ञान प्राप्ति का प्रति बन्धक नहीं है । अधीतवेद पुरुष दूसरे साधन से तत्त्वज्ञान न प्राप्त करें ऐसा कोई निषेध वाक्य भी नहीं है । किञ्च निषेध का उल्लांघन करने पर भी आप लोगों का कोई अनिष्ट नहीं होना है, यह मैं पहले कह चुका हूँ । दूसरा पक्ष भी इसलिए अनुपपन्न है कि—समान विषयकत्व रहने पर किसी को बाधक तथा किसी को अबाधक नहीं कहा जा सकता है । अतएव तर्कादि के माध्यम से भी उत्पन्न ज्ञान प्रपञ्च का बाधक होगा ही । अदृष्ट के द्वारा भी वेदान्त जन्य तथा अनुमानादि जन्य तत्त्वज्ञानों में कोई वैषम्य नहीं सिद्ध किया जा सकता है, क्योंकि आप इस तरह की बात स्वीकारते नहीं । प्रपञ्च के बाध के लिए तत्त्वज्ञान व्यतिरिक्त वस्तु की कोई अपेक्षा भी नहीं होती है । निवृत्ति के लिए तो आप को बाधमात्र अपेक्षित है ; अतएव उसके लिए अदृष्टादि की कोई अपेक्षा नहीं होती । अतएव आप लोगों (अद्वैतियों) को ध्यान नियोग—वादियों की भी बात मानने की कोई आवश्यकता नहीं है । आप यह भी नहीं कह सकते हैं कि प्रत्यक्ष अनुमान तथा पौरुषेय वाक्य जन्य ज्ञान बाधक नहीं होते, रज्जुसर्पस्थल में रस्सी का साक्षात्कार करके, ही सर्पभ्रम बाधित हो जाता है । ज्वालाभेदानुमान द्वारा ज्वालैक्य भ्रम का बाध होता है , आप्त पुरुष का यह सांप नहीं रस्सी है; यह वाक्य सुनकर भी सर्पभ्रम की निवृत्ति होती है । यह भी कोई नियम नहीं है कि उयुंपक्त प्रत्यक्ष, अनुमान तथा पौरुषेय वाक्य ब्राह्मणादिकों के ही भ्रमादि के निवर्तक हो , अपितु इनसे शूद्रादिकों को भी होने वाले भ्रम निवर्तित होते हैं । यह भी नहीं कहा जा सकता है कि निर्विशेषानुमान आदि के द्वारा शूद्रादिकों को विश्वबाध नहीं होता है , तथा उस अनुमान के पश्चात् भी उनको भ्रम बना ही रहता है, क्योंकि त्रैवर्णिक को भी वैदिक ज्ञान हो जाने पर भी यह भ्रम देखा जाता है ।

यदि कहें कि इस तरह से शूद्रों को भी तत्त्वज्ञान तथा तत्त्वज्ञान जन्य प्रपञ्च की निवृत्ति सम्भव होने पर उनका भी ब्रह्मविद्या में अधिकार सिद्ध हो जाने पर भी, यह अधिकार भी मिथ्या है, अतएव वह अधिकार भी अनाधिकार के रूप में परिणत हो जाता है । तो इसका उत्तर है कि त्रैवर्णिकों का भी ब्रह्मविद्या में अधिकार आपके सिद्धान्त में मिथ्या ही है । अतएव दोनों में क्या अन्तर हुआ ? इन सारी बातों की विस्तार से चर्चा अपशूद्राधिकरण के श्रीभाष्य में की गयी है। जिज्ञासाधिकरण में भी सन्मात्र ब्रह्म को प्रमाणान्तर का विषय मानने पर, ब्रह्म विषयक वेदान्त वाक्यों को प्रत्यक्षादि का अनुवादक मात्र मानना पड़ेगा; इस बात को बतलाकर श्रीभाष्यकार ने इन सारी बातों को सूचित कर दिया है ।

इस तरह शतदूषणी के बासठवें अपशूद्राधिकरणविरोधवाद का प्रसाद समाप्त हुआ ॥



ननु स्वभावादेव शूद्रे दुर्ज्ञानजनकत्वम् न सहकारिविरहादित्यत्राह व्युत्पत्तीति। अनुभवविरोधादिति भावः। अद्वैतप्रमाणानां तादृशसम्भवकल्पना च कल्पकाभावादेव निरस्ता नियामकाभावादिति। त्रैवर्णिकानां वेदत एवेति नियमे हेत्वभावान्न तत्परमधिकरणमित्यर्थः। सूत्राक्षरानानुगुण्यं च विवक्षितम्। अधीतवेदत्वमिति। अधीतस्य वेदस्य तत्प्रयोजनत्वार्थं तत एव ज्ञानस्य वाच्यत्वादित्यर्थः। त्यजेति। कृते ह्यध्ययने तस्य सप्रयोजनत्वाय अन्यतो ज्ञानम् न भवेत्; अध्ययनाभावे तु ज्ञानस्य अन्यतः सम्भवाल्लाघवचार्थमध्ययनमेवत्वया त्याज्यमितिभावः त्वयेव लाघवादन्येनापि वेदान्तानध्ययने वेदान्तस्वरूपमेवाच्छिद्यतेत्याह अत एवेति। किञ्च अधीतवेदान्तानां अन्यतो ज्ञानाभावोऽध्ययनप्रतिबद्धत्वाद्वा? उपायान्तरस्य साम्प्रत निषिद्धत्वेन सत्यप्रवृत्तेर्षा नाद्य इत्याह नचाधीतेति। द्वितीये नापीति। नचेति। यदि ज्ञानार्थमुपायान्तर-प्रवृत्तिर्दुरितहेतुः यदि च तज्जन्यं ज्ञानं दुरितहेतुः, उभयत्रापि विश्वभ्रमनिवर्तकज्ञानेन प्रत्यवाय-स्यापि निवृत्तिर्भवतीति "यदाधिश्वभ्रमोन्मूलन" मित्यादिवाक्ये उक्तमित्यर्थः। यथा भवतां शूद्रा यनुष्ठितोपासनं त्रैवर्णिकोपासनान्यूनानतिरिक्तविषयमपि न बन्धनिवर्तकं तथास्माकमपीत्यत्राह नचादृष्टेति। अदृष्टापेक्षा न सम्भवति चेत्याह नचेति। शुक्त्यादिज्ञानस्यानपेक्षस्यैव रजतादि-निवर्तकत्वादिति भावः। यदि तु बाधातिरिक्ता निवृत्तिरिष्यते, तदा मन्त्रादेरदृष्टसापेक्षत्ववत् अत्रापि सापेक्षत्वं स्यादपि, न चैवम्, बाधस्यैव निवृत्तित्वादित्याह नापीति। अस्तु वा क्वचि-ददृष्टद्वारत्वम्; तदपि वैदिकज्ञानस्यैव, नत्वन्यस्यापि प्रत्यक्षादेः, प्रत्यक्षादिकं च न भ्रमनिवर्त-कम्, अन्यथाऽनुभवविरोधात्, तच्च शूद्रस्यापि निवर्तकं, नियामकाभावात्, अतो निर्विशेषा-नुमानादिना शूद्रस्यापि अविद्यानिवृत्तिः स्यात, न च निर्विशेषानुमानादिः शूद्रस्य न विश्वबा-धकः, अनन्तरमपि भ्रमोपलम्भादिति वाच्यम्—त्रैवर्णिकस्य वैदिकज्ञानेऽपि तुल्यत्वादित्याह तच्चेत्यादिना। शास्त्रोपक्रमेपीति। प्रथमसूत्रे प्रत्यक्षस्य सन्मात्रग्राहित्वेन वेदान्तानामनुवादत्वम् प्रसञ्जयता पूर्वं समानविषयज्ञानान्तरस्य सत्वात्तस्य च शूद्रादावप्यविशेषात्, शूद्रस्यापि ब्रह्मवि-द्याधिकारादपशूद्रनयविरोधः सूचित इत्यर्थः।

इति श्रीमहाचार्यापरनामधेयेन रामानुजदासेन विरचितायां शतदूषणीव्याख्यायां चण्ड मारुताख्यायां अपशूद्राधिकरणविरोध नाम द्विषष्टितमः स्कन्धः ॥६२॥



## ॥ अथ अधिकारिविवेकवादः त्रिषष्ठितमः ॥६३॥

कर्मज्ञानादिनिष्ठासु कर्तृत्वं योगिनां यतः।
स सर्वकर्ता स्वमतं नित्यं कारयिताऽस्तु नः॥

प्रसाद—अद्वैती विद्वान् अपने को दग्धकर्माधिकार मानकर नित्यनैमित्तिक अनुष्ठानों का त्याग कर देते हैं। किन्तु उनका यह कार्य अशास्त्रीय है, इस बात को सूचित करते हुए श्रीमद् वेदान्त देशिक कहते हैं कि योगिजन भी नित्य नैमित्तिकादिकर्मो; ज्ञानों तथा भक्ति का अनुष्ठान करते हैं। इन सबों के भीतर भी प्रेरक श्रीभगवान् ही हैं, अतएव वे अपने अभिमत शास्त्रीय कर्मों में हम मुमुक्षु जीवों को प्रवृत्त करें।

कर्मज्ञानादिति। अत्र स्वमतं नित्यं कारयितास्तु न इत्यनेन—

"ये मे मतमिदम् नित्यमनुतिष्ठन्ति मानवाः।

श्रद्धावन्तोऽनसूयन्तो मुच्यन्ते सर्वकिल्वषैः॥"

इति गीतावचनम् स्मारितम्। न इत्यनेन ज्ञानिनामुपलक्षणात् ज्ञानिनामधिकारसूच नाद्वादार्थसंग्रहः। अनेन च—

"येत्वेतदभ्यसूयन्तो नानुतिष्ठन्ति मे मतम्।

सर्वज्ञानविमूढांस्तान्विद्धि नष्टानचेतसः॥"

इति तदनन्तरभगवद्वचननिन्दितत्वम् कर्मत्यागिनां सूचितम्। दीर्घकालनैरन्तर्य दरसेवितत्वं कर्मयोगस्य विशेषणम्।

अपशूद्राधिकरणप्रसङ्गात्, उत्पन्नतत्त्वज्ञानस्य कर्मयोगानधिकारो भगवद्गीतादीन् व्याचक्षाणैः परैः जल्पितः प्रतिक्षिप्यते। तत्र तावत् सम्यगात्मदर्शनेन निरस्यमिथ्याज्ञानस्य प्रव्रज्यां प्रविष्टस्यापि सांख्यसंज्ञस्य तदुक्ताधिकारिणः, 'शारीरं केवलं कर्म कुर्वन्नाप्नोति किल्बिषम्' इत्यादिभिः लौकिकवैदिक समस्तकर्मसंन्यासो नास्तीति त्वदुक्तवाक्यैरपि सुव्यक्तम्। अथापि ब्रूमः—उत्पन्नतत्त्वज्ञानस्य कर्मयोगेऽनधिकारः (१) किं तस्य कर्मयोगवेदनाभावात्, (२) तत्संभवेऽपि सामग्र्यसंभवात्, (३) तत्संभवेऽपि वा तस्य निष्फलत्वात्, (४) उत तत्सफलत्वेऽपि तत्फलनैरपेक्ष्यात्, (५) तत्सापेक्षत्वेऽपि वा अन्यतस्तत्सिद्धेः, (६) अन्यस्माद्वा कुतश्चिदिति।

प्रसाद—अद्वैती विद्वानों ने अपशूद्राधिकार में प्रसङ्गवशात् भगवद् गीता आदि के वाक्यों की व्याख्या करते हुए कहा है कि जिसको तत्त्वज्ञान उत्पन्न हो जाता है उसका कर्मयोग में अधिकार नहीं रह जाता है। उनके इसी कथन का खण्डन इस वाद में किया जा रहा है। यहाँ पर सर्वप्रथम मेरा कहना है कि अद्वैती विद्वानों के ही वाक्यों से यह स्पष्ट हो जाता है कि जिसे सम्यक् रूप से आत्म-दर्शन हो गया है, तथा सारा मिथ्या ज्ञान विनष्ट हो गया है, वह सन्यासाश्रम में प्रवेश कर जाता है। इस अधिकारी को अद्वैती विद्वान् सांख्य अधिकारी कहते हैं। उन अधिकारियों के भी 'शारीरं केवलम् कर्म कुर्वन्नाप्नोति किल्बिषम्' इस वाक्य के आलोक में सभी लौकिक वैदिक कर्मों का त्याग नहीं होता है। फिर भी मैं पूछता हूँ कि—जिसको तत्त्वज्ञान उत्पन्न हो गया है उसको कर्मयोग का ज्ञान नहीं होने के कारण उसमें अनधिकार है क्या? या कर्मयोग का ज्ञान होने पर भी उस अधिकारी के लिए कर्मयोग

निष्फल है, अतएव उसका कर्मयोग में अधिकार नहीं है ? या उसके सफल होने पर भी ज्ञानी को कर्मयोग के फलों की अपेक्षा नहीं होती है, इसलिए उसका कर्मयोग में अधिकार नहीं है ? या उसकी अपेक्षा होने पर भी दूसरे माध्यम से उस फल की प्राप्ति हो जाने के कारण उसका कर्मयोगमें अधिकार नहीं है ? या अन्य किसी कारण वश उसका कर्मयोग में अधिकार नहीं है ?

न प्रथमः, दीर्घकालनैरन्तर्याऽऽदरसेवितकर्मयोगलब्धज्ञानस्य प्रबलसन्निपाताद्यभावे झटिति तत्प्रमोषासंभवात् ॥ तीव्रतरात्मानुभवसुखसन्दोहेन स्यादिति चेन्न, निषिद्धपरिहारसंस्कारस्याप्युच्छेदप्रसंगेन त्वदुक्तधर्माधर्मत्यागसमुच्चयविरोधप्रसङ्गात् ॥ शास्त्रिकसंस्कारप्रध्वंसेऽपि स्वात्मानुभवानन्दमग्नतया निषिद्धेषु न कटाक्षोऽपि विक्षिप्यत इति चेत्–हन्तैवं तर्हि शारीरकर्मस्वपि न विक्षिप्येत, न चैवमिच्छसि। यस्तु तथाविधात्मानुभवेन शारीरस्यापि कर्मणः प्रस्मरति, न तस्य वयमपि सुषुप्तस्येव तदानीं कर्मानुष्ठानं ब्रूमः। न चासौ यावच्छरीरं तथाऽवतिष्ठत इति दृष्टं श्रुतमिष्टं वा।

प्रसाद—उपर्युक्त विकल्पों से प्रथम पक्ष को इसलिए नहीं स्वीकारा जा सकता है कि सुदीर्घ काल पर्यन्त आदरपूर्वक कर्म योग का सेवन करने के पश्चात् ही ज्ञान योग की उत्पत्ति होती है; ऐसी स्थिति में अनुभूत वस्तुओं के संस्कार के प्रबल प्रमोषक सन्निपात आदि के अभाव में केवल ज्ञानयोग की उत्पत्ति होने से कर्मयोग का ज्ञान समाप्त हो जाय, यह सम्भव नहीं है। यदि कहें कि तत्त्वज्ञानी को तीव्रतर आत्मानन्द की प्राप्ति हो जाने के कारण कर्मज्ञान के संस्कार प्रमृष्ट हो जाते है, तो यह भी नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि उसके द्वारा फिर निषिद्ध कर्मों के त्याग का भी संस्कार समाप्त हो जाने के कारण आपके अभिप्रेत धर्म एवम् अधर्म दोनों के त्याग के समुच्चय का विरोध होगा। यदि कहें कि शास्त्रीय संस्कारों के विनष्ट हो जाने पर भी ज्ञानी चूँकि आत्मानन्द में मग्न रहता है; अतएव उसका निषिद्धकर्मों की ओर ध्यान भी नहीं जाता, तो फिर आप उसी प्रकार यह स्वीकार करें कि आत्मज्ञ को शारीरिक कर्मों की ओर भी ध्यान नहीं जाता है। किन्तु आप ऐसा नहीं स्वीकारते हैं। जो आत्मज्ञ पुरुष, उपर्युक्त प्रकार से आत्मानुभव के द्वारा शारीरिक कर्म को भी भूल जाता है; उसके लिए तो हम भी उन कर्मों का अनुष्ठान अनावश्यक मानते हैं, जिस तरह सुषुप्त पुरुष कोई शारीरिक कर्म नहीं करता है। और न तो ऐसा सुना ही गया है, और न तो देखा गया है तथा न तो यह हमे अभिप्रेत ही है कि उस प्रकार का तत्त्वनिष्ठ पुरुष अपने शरीर काल पर्यन्त सुषुप्त पुरुष के समान रहता है।

धर्मेति। धर्माधर्मयोस्त्यागाविति विग्रहः। कर्मण इति। "अधीगर्थे" ति षष्ठी।

न द्वितीयः, दृष्टादृष्टविकल्पानुपपत्तेः, न ह्यन्धपंग्वादिवत् दृष्टसामग्र्यां कि(क ?) चिदस्योपघातं पश्यामः। न च तस्यां सत्यामदृष्टवैकल्यादशक्तिः शंक्या, दृष्टसामाग्र्यानयनार्थत्वात् सामान्यतोऽदृष्टस्य। अन्यथा सैव निष्फला स्यात्। सम्यक् प्रयुक्ता च सा तत्फलं नोत्पादयेत् ॥ इष्ट एवायं क्वचिदर्थः; 'सुरक्षितं दैवहतं विन-

स्पति' इत्यादिस्मरणादिति चेन्न, तत्रापि यत्किञ्चिद्वैकल्यमुत्पाद्यैव तथात्त्वस्थितेः। अन्यथाऽतिप्रसङ्गात्। ननु कर्तृत्वाभिमानमन्तरेण कर्मणि नाधिकारः, स चास्य निश्शेष-विनष्ट इति कथं सामर्थ्यमिति चेन्न; शारीरकर्मप्रतिबन्ध्यैव दत्तोत्तरत्वात्॥ तत्रापि नासौ कर्त्ता निष्क्रियत्वादात्मस्वरूपस्येति चेत्; कः कर्ता? प्रकृतिरेवेति चेत्, कः सांख्यावस्थस्य विशेषः? अभिमाननिरोध इति चेत्, एवं कर्मयोगेऽपि किं न स्यात्। तथैव हि फलसङ्गकर्तृत्वादित्यागेन तदनुष्ठानमनुशिष्यते।

प्रसाद—यह भी नहीं कहा जा सकता हैं कि आत्मज्ञ को कर्मयोग का ज्ञान रहने पर भी वह उसके लिए निष्फल होता है; क्योंकि इस मान्यता का खण्डन दृष्टादृष्टविकल्प के द्वारा हो जाता हैं जिस तरह देखने में समर्थ भी लगडा चलने में असमर्थ होता है तथा चलने में समर्थ भी अन्धा देख नही सकता, उसी तरह का कोई भी यहाँ बाधक नही प्रतीत होता है कि कर्माभिज्ञ ज्ञानीको कर्मों से कोई प्रयोजन न हो। कर्ममें अधिकार की सामग्री है ज्ञान और उस समग्री का उपघातक यहाँ कोई भी नही प्रतीत होता। सामग्री के रहने पर भी उसकी अदृष्टवशात् ज्ञानों की कर्मयोग में प्रवृत्त करने की शक्ति नही हैं; यह भी नही कहा जा सकता है। क्योंकि सामान्यतः यही माना जाता है कि अदृष्ट से प्रेरित होकर दृष्टसामग्री उपस्थित होती हैं, यदि ऐसा नही माना जाय तो दृष्टसामग्री ही निष्फल हो जायेगी। तथा उसका अच्छी प्रकार से प्रयोग करने पर भी वह फल की जनयित्री नही हो सकती है। यदि कहें कि कही यह कहा भी गया है कि—'सब प्रकार से सुरक्षित व्यक्ति भी अदृष्टवशात् मारा जाता है। तो इसके विषय में कहना है कि उस कार्य में भी अदृष्ट कुछ दृष्ट नैयून्य पहले ही उत्पन्न कर देता है। अन्यथा कार्यकारण का नियम ही टूट जायेगा। यदि कहें कि कर्मों में अधिकार उसी का होता है; जिसमें कर्तृत्व का अभिमान है। आत्मज्ञ का कर्तृत्वाभिमान पूर्ण रूप से विनष्ट हो जाता है; अतएव उसका कर्मानुष्ठान में सामर्थ्य नही है, तो इसका उत्तर है कि तो फिर उसे शारीरिक कर्म भी नही करना चाहिए। यदि कहें कि आत्मा तो निष्क्रिय है; अतएव सह शारीरिक क्रियाओं का भी कर्ता नही है, तो प्रश्न है कि आप किसको उन क्रियाओं का कर्ता मानते हैं? यदि प्रकृति को ही कहें तो प्रश्न है कि आत्मज्ञ का उससे क्या भेद होगा? यदि कहें कि उस अवस्था में कर्तत्वाभिमान का निरोध हो जाता है तो प्रश्न है कि कर्मयोग में भी कर्तृत्वाभिमान का निरोध मान लेने में क्या पड़ता है। शास्त्र कर्मयोग के अनुष्ठान को फलाभिसन्धि रहित तथा कर्तृत्वाभिमान रहित होकर करने का उपदेश देते हैं।

अन्यथेति। दृढदण्डनुवचक्रस्य कदाचिद्भ्रमप्रसङ्गादित्यर्थः। तथैवहीति।

यत्र चायमधिकरोति ज्ञानयोगे, स किंरूपः? किं निष्क्रियात्मस्वरूपमात्राव-स्थानलक्षणः; उत तस्मिन्नस्य सम्यग्दर्शनरूपवृत्तिज्ञानेनावस्थानमिति। पूर्वत्र ज्ञानयोगस्य सदातनत्वप्रसङ्गः। उत्तरत्र ज्ञानयोगेऽप्यनधिकारः, द्रष्टृत्वस्यापि कर्तृत्वविशेषत्वात्। दृशिक्रियाकर्तृत्वमेव द्रष्टृत्वमिति ज्ञातुरनात्मत्वं प्रतिपादयता त्वयाऽपीष्यते॥ द्रष्टृत्वम-प्यन्तःकरणधर्मत्वेन मिथ्यात्वेनैवानुसन्धीयमानमात्मविदं न लिम्पतीति चेत्-दर्शनादिकर्तृः

त्वेऽपि तथात्वे किं वैषम्यम् ?। बाह्याभ्यन्तरत्वाभ्यां वैषम्यमिति चेन्न, वैषम्यमात्रस्याप्रयोजकत्वात्। यागादेरपि च द्रव्यत्यागात्मकबुद्धिवृत्तिविशेषत्वात्। शरीरक्रियादिरूपेष्वपि कर्मसु प्रयत्नस्यैवाऽऽन्तरस्य पुरुषव्यापारत्वात्। तत्रैव तत्पर्यन्ते स्वव्यापारे तस्य नियोगात्। ननु न ज्ञानयोगः स्वेच्छयाऽनुष्ठीयते, अपितूच्छ्वासनिमेषोन्मेषादिवत् सांख्यस्यासौ स्वरसवाहीति चेन्न, युष्मद्गुरुवंशस्य सर्वकर्मपरित्यागरूपज्ञानस्य विधेयत्ववाचोयुक्तेरनर्थकत्वप्रसङ्गात्। शास्त्रजन्यज्ञानमात्रस्य अविधेयत्वात्। तथाचाभ्युपगमात्। तन्मूले तु सर्वकर्मसंन्यासलक्षणे ज्ञानयोगे कर्तव्ये विधेरवकाशात्। स्वरसवाहिस्वात्मदर्शनरूपमहाजागरस्य सुषुप्तावपि नाधिकारः। प्रबुद्धस्यापि न बहिर्मुखी दृष्टिरिति शारीरकर्मस्वपि नावकाशः॥ तथापि निष्क्रियमात्मानमात्मत्वेनाभिमन्यमानस्य कर्तृत्वाभिमानपुरस्सरक्रियात्मस्वरूपावस्थानरूपकर्मयोगे कथमधिकारः, कथं च विदितकर्ममिथ्यात्वस्तत्र प्रवर्तते इति चेन्न—उक्तोत्तरत्वात्। ज्ञानयोगो हि क्रियाविशेष एवेति दर्शितम्। न च तस्य मिथ्यात्वमविदितम्। सोऽपि स्वरूपभूतसंवित्तिमात्रादन्यः। तस्य च मिथ्यात्वम्, संवित्स्वरूपादन्यन्मिथ्यैवेति संमतप्रयोजकश्रवणवेलायामेव सिद्धम्। न चात्यन्तनिष्क्रियत्वमात्मनो वयमिच्छामः; आत्मन एव कर्तृत्वस्य; 'कर्ता शास्त्रार्थवत्त्वात्' इत्यादिभिः स्थापनात्। उत्पत्तिनाशादिलक्षणक्रियानिवृत्तेश्च सम्यग्ज्ञानशरीरप्रेरणादिक्रियावत्त्वेन सह विरोधाभावात्। भावेऽपि वा ज्ञानयोगेऽपि समत्वात्॥ भ्रान्तिलेशमुपजीव्यैव ज्ञानयोगेऽपि प्रवृत्तिरिष्यत इति चेत्, तथाऽन्यत्रापि किं नेष्यते? ननु भवत्येवमधिकारे युक्तिसाम्यम्, तथाऽपि शास्त्रेण पर्युदस्तत्वान्न सांख्यः कर्मयोगेऽधिकरोतीति चेत्—स्ववर्णाश्रमोचितेषु कर्मसु शास्त्रेण पर्युदासाभावात्, प्रत्युत तत्संग्रहणस्योक्तत्वात्, अतएव प्रव्राजितस्यापि यज्ञादिनिरपेक्षेषु प्राणायामादिकर्मयोगेष्वधिकारः सम्भवति, आदिश्यते च। अन्यथा 'कुर्याद्विद्वांस्तथाऽसक्तश्चिकीर्षुर्लोकसंग्रहम्' इत्युक्तलोकसंग्रहार्थकर्मण्यपि प्रवृत्तिनिषिद्धानुष्ठानम् स्यात्। अतो न कथंचित् ज्ञानयोगे शक्तस्य कर्मयोगे सामर्थ्यासम्भवः।

प्रसाद—किञ्च प्रश्न है कि अधिकारी जिस अवस्था में ज्ञानयोग का अधिकारी होता है? क्या उस समय वह निष्क्रिय आत्मा के स्वरूप में अवस्थित होता है? अथवा आत्मा में ज्ञानी का सम्यग् दर्शन रूप वृत्ति ज्ञान के द्वारा अवस्थिति होती है? पहली अवस्था में ज्ञानयोग के सार्वकालिक होने का प्रसङ्ग होगा यदि दूसरा पक्ष मानें तो ज्ञानयोग में भी आत्मनिष्ठ का अधिकार नहीं हो सकता है; क्योंकि द्रष्टृत्व भी कर्तृत्व विशेषरूप है। ज्ञाता को आत्मा से भिन्न मानकर भी आप यह तो अवश्य

मानते हैं कि दृशिक्रिया कर्तृत्व को ही द्रष्टृत्व कहते हैं। यदि कहें कि द्रष्टृत्व भी अन्तःकरण का धर्म है; उसका अनुसन्धान मिथ्या रूप से आत्मवेत्ता करता है, अतएव द्रष्टृत्व आत्मज्ञ के लिए बन्धनकारक नहीं बनता है। तो इसका उत्तर है कि दृशिक्रिया कर्तृत्व के ही समान यज्ञादि क्रियाकर्तृत्व भी आत्म वेत्ताओं का बन्धनकारक नहीं होता है; यह मान लेने में कौन सा दोष है ? यदि कहें कि दृशिक्रिया कर्तृत्व आभ्यन्तर क्रिया है तथा यज्ञादि क्रिया कर्तृत्व बाह्य क्रिया है। तो यह नहीं कह सकते हैं क्योंकि दोनों क्रियाओं में वैषम्य होने मात्र से कोई भी अन्तर नहीं आता। याग आदि भी एक प्रकार के बुद्धि विशेष रूप हैं जिसमें द्रव्यत्याग की रूप क्रिया होती हैं। बाह्य जो स्नान बुद्धि याग आदि शारीर क्रियाएँ हैं, उनमें भी आन्तर प्रयत्नात्मक पुरुष व्यापार में पुरुष का कर्तृत्व अवश्य रहता है, क्योंकि उसी व्यापार में पुरुष की प्रवृत्ति होती है; यदि कहें कि ज्ञाननिष्ठ ज्ञान योग का अनुष्ठान अपनी इच्छा से नहीं करता है; अपितु सांख्यनिष्ठ पुरुष के लिए वह उसी तरह स्वाभाविक होता है, जिस तरह, श्वास लेना और छोडना, पलक का गिरना और उठना। तो आप यह इसलिए नहीं कह सकते है कि सर्वकर्म परित्याग रूप ज्ञान आपको अपनी गुरुपरम्परा से प्राप्त है, अतएव उसका विहित होना अनावश्यक है; किञ्च सभी शास्त्र जन्य ज्ञान को आप विधि का विषय नहीं मानते हैं। संन्यास ज्ञान को अविधेय मानते हैं। सर्वकर्म संन्यास रूप ज्ञान योग को स्वरसवाही मानने पर उसे भी विधि का विषय मानना होगा। स्वरसवाही स्वाभाविक) स्वात्मदर्शनरूप महाजागर का सुषुप्ति में भी अधिकार नहीं है। आत्मज्ञ प्रबुद्ध व्यक्ति की भी बहिर्मुखी दृष्टि नहीं हो सकती है, अतएव उसकी शारीरिक कर्म में भी प्रवृत्ति नहीं हो सकती है। यदि कहें कि निष्क्रिय आत्मा को आत्मा रूप से मानने वाले आत्मज्ञ पुरुष की कर्तृत्वाभिमान पूर्वक क्रिया रूप आत्मा में अवस्थान रूप कर्मयोग में अधिकार कैसे हो सकता है, तथा कर्मों को मिथ्या जानने वाले आत्मज्ञ पुरुष की कर्मों में प्रवृत्ति कैसे हो सकती है ( तो आप के इस कथन क उत्तर ऊपर दिया जा चुका है। मैंने कहा है कि ज्ञान योग भी एक प्रकार की क्रिया ही है। उसका भी मिथ्यात्व आत्मज्ञ को ज्ञात ही है। वह ज्ञान योग भी स्वरूपभूत संवित् मात्र से भिन्न है। उसको मिथ्या तो आप संवित् स्वरूप आत्मा से भिन्न मिथ्या है इस प्रयोजक वाक्य के श्रवण काल में ही जान लिए हैं, विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में आत्मा को अत्यन्त निष्क्रिय नहीं माना जाता है। हम आत्मा का ही धर्म कर्तृत्व मानते है। भगवान बादरायण भी ब्रह्मसूत्र में कहते हैं—आत्मा ही कर्ता है, क्योंकि शास्त्र जीवों को तत्-तत् कर्मों में प्रवृत्त करता है। उत्पत्ति तथा विनाश रूप क्रिया की निवृत्ति रूप आत्मा तथा शरीर के सम्यक् ज्ञान होने पर शरीर की ही उत्पत्ति विनाश आदि होते हैं, आत्मा की नहीं, इसी प्रकार का आत्मा का निष्क्रियत्व है, सभी प्रकार का निष्क्रियत्व नहीं है। इस कथनमें यदि विरोध हो भी तो उस तरह का विरोध ज्ञानयोग में भी है। यदि कहें कि कुछ भ्रान्ति के कारण आत्मज्ञ की ज्ञानयोग में प्रवृत्ति होती है, तो फिर आप उस तरह की भ्रान्ति लेश के द्वारा सर्वत्र प्रवृत्ति क्यों नहीं मानते हैं। यदि कहें कि यद्यपि कर्मयोग तथा ज्ञानयोग दोनों के अधिकार में एक ही तरह की समता है फिर भी शास्त्र के द्वारा विरोध होने के कारण ज्ञाननिष्ठ की कर्मयोग में प्रवृत्ति नहीं होती है। तो इसका उत्तर है कि शास्त्र स्ववर्णाश्रमानुकूल कर्मों का निषेध नहीं करता है. अपितु वह उन कर्मों के अनुष्ठान का विधान हीं करता है, इसीलिए संन्यस्त व्यक्ति के लिए शास्त्र यज्ञादिनिरपेक्ष कर्मयोग में अधिकार का आदेश देता है। यदि ऐसी बात न हो तो ज्ञानी पुरुष को आसक्ति रहित होकर लोकसंग्रहार्थ कर्मों को करना चाहिए। इस सूक्ति के अनुसार लोक संग्रहार्थ किए जाने वाले कर्मों में प्रवृत्ति निषि-

ह्वानुष्ठानान्तर्गत होगा । अतएव सिद्ध हुआ कि ज्ञानयोग में समर्थ पुरुष की कर्मयोग में सामर्थ्य का अभाव होता है ।

'सङ्गन्त्यक्त्वे' त्यादिना । प्रतिबन्दीं वक्तुम् विकल्पयति यत्र चेति । ननु कर्तृत्वाभिमानः कर्मण्यधिकारो न तु ज्ञानयोगे, अत आह ।

द्रष्टृत्वस्येति । ज्ञातुरिति । ज्ञातुः ज्ञानक्रियाकर्तृत्वेन सविकारत्वाद्धि निर्विकारादात्मनोन्यत्वमहमर्थस्योच्यत इत्यर्थः ।

ननु कर्तृत्वाभिमानो न सांख्यस्य निश्शेषविनष्टः, अतो ज्ञानयोगकर्तृत्वोपपत्तिः, न च तदभिमानवत्वे लेपप्रसङ्गः, अन्तःकरणधर्मत्वेन मिथ्यात्वेन च तत्त्वतो ज्ञातस्य तस्य लेपायोगात् तत्त्वज्ञाने सत्यप्यभिमानस्तु वासनायाः प्राबल्याद्विदुषामपि देहात्मभ्रमाभासवदिति शङ्कते द्रष्टृत्वमपीति । कर्मणामपि न बाह्यत्वनियम इत्याह यागादेरिति । येषु च बाह्यत्वं होमदानादिषु, तेष्वपि आन्तरप्रयत्नात्मकपुरुषव्यापारे कर्तृत्वम्, तत्रैव पुरुषस्य नियोगात्, तत्र च बाह्यक्रियापर्यन्ते नियोगात् बाह्यक्रियापि सिद्ध्यतीत्याह शरीरेति । नन्विति । तथा च नाधिकाराभावप्रयुक्ता ज्ञानयोगानुपपत्तिः, कर्म तु न स्वरसवाहीति तत्र तत्प्रयुक्तानुपपत्तिः, बुद्धिपूर्वमिच्छयानुष्ठेयत्वादित्यर्थः । गुरुवंशस्येति । स्वरस वाहित्वे विनेयता न स्यादित्याशयः ।

ननु शास्त्रजन्यज्ञानमेव विधेयं न ज्ञानयोग इत्यत्राह शास्त्रेति । संन्यासलक्षणज्ञानस्य तु विधियोग्यत्वाविधेयता । ज्ञानयोगस्य स्वरसवाहिता न युक्तेत्याशयेनाह तन्मूल इति । ननुसन्न्यासलक्षणज्ञानस्य विधेयत्वेपि स न ज्ञानयोगः, किं त्वात्मदर्शनप्रवाहः, तथा च न गुरुवश्यवाचोयुक्तिविरोध इत्यत्राह स्वरसेति । स्वरसवाहिपदस्य बहुव्रीहिः । आत्मदर्शनस्य स्वरसवाहित्वे सुषुप्तिः इति न स्यादित्यर्थं । तत्सम्भवेपि प्रबोधे विषयान्तरसञ्चारो न स्यादित्याह प्रबुद्धस्येति । शङ्कते तथापीति । निष्क्रियत्वेन ज्ञाते आत्मनि सक्रियत्वकल्पनमयुक्तमित्यर्थः । किं सर्वक्रियाराहित्यमुच्यते ? उत्पत्तिनाशवृद्धिक्षयादिराहित्यम् वेति विकल्पाभिप्रायेणाह नचात्यन्तेत्यादिना ।

ननु सक्रियत्वभ्रान्तिमत एव ज्ञानयोग इत्याशङ्कते भ्रान्तीति ।

न च तृतीयः, परित्यक्तस्वर्गादिफलस्यापि पापक्षयादिफलसद्भावात् ; नित्यकाम्यज्योतिष्टोमादिवत् एकस्यैव विनियोगपृथक्त्वेन फलभेदोपपत्तेः । अन्यथा मुमुक्षुविषयकर्मयोगस्यैव अननुष्ठानप्रसङ्गात् ।

नापि चतुर्थः, कल्मषनिवृत्तेः सर्वदाऽपेक्षितत्वात् ॥ कर्मयोगफलभूतस्थिरप्रज्ञतासिद्धौ कर्मयोगादभ्युत्थानं त्वयाऽपीष्यत इति चेत्—सत्यम् ; तथाऽपि तत्रानधिकारम् न ब्रूमः । अतएव हि ज्ञानयोगयोग्यस्यापि अनुविधेयानुष्ठानस्य शिष्टतया व्यपदेश्यस्य सुकरनिष्प्रमादोपायशक्तस्य च कर्मनिष्ठैव श्रेयस्त्वेनानुशिष्यते । न च कर्मयोगाभ्युत्थित-

स्यापि ज्ञानयोगिनः स्ववर्णाश्रमकर्मनिवृत्तिं ब्रूमः । वर्णाश्रमधर्मा हि निष्ठासु इतिकर्तव्यतात्वेनावतिष्ठन्ते, न तु स्वयमेव कर्मयोगादिरूपाः । अत एव हि भक्तियोगावस्थस्यापि तदनुवृत्तिः । न च पूर्वकृतैः कर्मभिर्मृदितकषायस्य किमिदानीन्तनैरिति वाच्यम् , अमुक्तस्यात्यन्तमृदितकषायत्वाभावात् ॥ आत्मदर्शनसिद्धौ किं तदर्थेनेति चेन्न, अनिश्चितासद्भावपूर्वोत्तरज्ञानावरणहेतुविनिवारणाय तदुपादानोपपत्तेः । न ह्यसंभवदावरणं सांख्यस्य ज्ञानम् ; तथा सति तमः प्रयुक्तसुष्वापाद्यसम्भवप्रसङ्गात् । न च नास्ति सुष्वापः, 'युक्तस्वप्नावबोधस्य' इति वचनात् । अतः आत्मज्ञाने सिद्धेऽपि उत्तरोपचयसिद्ध्यर्थं अपचयपरिहारार्थं वा ज्ञाननिष्ठैरपि स्ववर्णाश्रमोचितं कर्मोपसंहर्तव्यम् ।

प्रसाद—तीसरा पक्ष इसलिए नहीं स्वीकारा जा सकता है कि कर्म जन्य स्वर्गादि फलों की प्राप्ति की अभिप्सा नहीं रहने पर भी आत्मज्ञ के पापक्षय आदि फलों का सद्भाव रहता ही है । जिस तरह एक ही ज्योतिष्टोम आदि यज्ञ विनियोग के भेद से नित्य एवम् काम्य दोनों प्रकार का होता है उसी तरह विनियोग के भेद से कर्मो के फल भी भिन्न-भिन्न होते हैं । अन्यथा आपके मुमुक्षु विषयक कर्मों के भी परित्याग का प्रसङ्ग होगा । चौथा पक्ष इसलिए नही स्वीकारा जा सकता है कि पापों की निवृत्ति सर्वदा अपेक्षित होती है । यदि कहें कि कर्मयोग के अनुष्ठान के फलस्वरूप स्थिरप्रज्ञाता की प्राप्ति हो जाने पर सिद्धान्ती भी कर्मयोग से अभ्युत्थान स्वीकारते हैं । तो आपका यह कथन ठीक है । क्योंकि हम स्थिर प्रज्ञ का कर्मयोग में अनधिकार नहीं स्वीकारते हैं । इसीलिए ज्ञानयोग के लिए योग्य तथा जो अनुष्ठानों को कर सकता है; जिसे शिष्ट कहा जा सकता है तथा जों निष्प्रमाद होकर साधन को असानी से कर सकता है , उसके लिए भी हम कर्मो का अनुष्ठान श्रेयस्कर मानते हैं । जिसका कर्म योग से अभ्युत्थान हो गया है उस ज्ञानी को भी हम कर्मयोग से निवृत्ति नहीं मानते हैं । सभी प्रकार के अधिकारियों के लिए वर्णाश्रमों के धर्म इति कर्तव्यता रूप से विहित होते हैं, कर्मयोग रूप से नहीं । अतएव भक्तियोगनिष्ठ भी कर्मो का अनुष्ठान करते हैं । यहाँ पर यह नहीं कहा जा सकता है कि प्रचीनजन्मों के कर्मानुष्ठान से जिनके मल विनष्ट हो गये हैं , उनको इस जन्म के कर्मो के अनुष्ठान से क्या लाभ होगा ? मुक्ति से पहले सम्पूर्ण कर्मों का अत्यन्ताभाव नहीं स्वीकारा जा सकता है । यदि कहें कि तत्त्व ज्ञान हो जाने से जब आत्मदर्शन हो ही गया तो फिर कलमषापनोदनार्थ कर्मानुष्ठान से क्या लाभ है ? तो इसका उत्तर है कि कर्मो का आत्मसाक्षात्कार का निश्चय न होने तथा कर्मो के अत्यन्ताभाव नहोने के कारण पूर्वकालिक तथा उत्तर कालिक ज्ञान को आवृत्त करने वाले अज्ञान को विनष्ट करने के लिए वर्णाश्रम धर्मो का अनुष्ठान उपपन्न होता है । ज्ञाननिष्ठ का ज्ञान आवृत नहीं हो सकता है; वह भी नही कहा जा सकता है, अन्यथा ज्ञाननिष्ठ को तमोगुण के कारण होने वाले सुषुप्ति आदि हो नहीं सकते । ज्ञान निष्ठ सुषुप्ति में नहीं जाता है; यह भी नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि भगवान् ज्ञानियों को भी युक्त स्वप्न वाले तथा युक्त जागरण वाले बतलाये हैं । अतएव आत्मज्ञान हो जाने पर भी ; उत्तर काल में उस ज्ञान की वृद्धि के लिए, अथवा ज्ञान को नही घटने देने के लिए, वर्णाश्रम धर्मो का अनुष्ठान करना चाहिए ।

न च पञ्चमः ; इतिकर्तव्यताभूतनित्यनैमित्तिकांशेषु तावत् अकरणनिमित्तप्रत्यवायपरिहारादेः करणमन्तरेणान्यतोऽसम्भवात् ॥ पवित्रतमं ज्ञानमेव तमपि प्रत्यवायं निरुन्ध्यादिति चेत्–इदमपि 'नाविरतो दुश्चरितात्' इत्यादिभिः प्रागेव दूषितम् । 'यत् सांख्यैः प्राप्यते स्थानं तद्योगैरपि गम्यते' इत्यादिभिः ज्ञानयोगशक्तस्यापि तदेकफलत्वेन विकल्पिते कर्मयोगेऽपि सुकरोपायलज्जादिवशादधिकारोपपत्तेश्च ।

षष्ठे तु चार्वाकादिसम्मतविस्रंभान् शिष्यान् एकान्ते शिक्षयत । तदेतदपि वर्णाश्रमधर्माणां यावज्जीवानुष्ठेयत्वप्रतिपादकेन भाष्येण व्यञ्जितम् ।

श्लो—आशरीरं प्रवृत्तत्वात् स्वभावप्राप्तकर्मणाम् ।
किमर्थं क्रियते द्वेषः शास्त्रप्राप्तेषु कर्मसु ॥इति ।

॥ इति शतदूषण्यां अधिकारिविवेकवादः त्रिषष्टितमः ॥६३॥



प्रसाद—सातवाँ पक्ष इसलिए नहीं स्वीकारा जा सकता है कि ज्ञानयोग के इति कर्तव्यताभूत नित्यनैमित्तिक अंशों में उनके अनुष्ठानाभाव प्रयुक्त होने वाले प्रत्यवायों का अपनोदन उनके अनुष्ठान के विना सम्भव नहीं है । उस प्रत्यवाय का अपनोदन पवित्रतम ज्ञान भी नहीं कर सकता है; क्योंकि मैं पहले कह चुका हूँ कि दुराचार पराङ्मुख हुए विना मुक्ति असम्भव है । किञ्च ज्ञाननिष्ठ तथा कर्म निष्ठ दोनों ही समान पद को प्राप्त करते है इस बात को भगवान 'यत्सांख्यैः प्राप्यते स्थान तद्योगैरपि गम्यते' इस सूक्ति में कहते हैं । अतएव दोनों के फल की एकता तथा कर्मयोग का सुकरानुष्ठान होनेसे ज्ञाननिष्ठ का भी कर्मयोग में अधिकार सिद्ध होता है ।

षष्ठ पक्ष के विषय में कहना है कि आप उसका उपदेश चार्वाकादिमत में निष्ठा रखने वाले अपने शिष्यों को एकान्त में बैठकर अच्छी तरह से कर सकते हैं, वैदिकों को नहीं । इस बात की सूचना श्रीभाष्यकार ने आजीवन वर्णाश्रम धर्मों के अनुष्ठान के प्रतिपादक भाष्य के द्वारा दी है ।

स्वभावतः शरीर पर्यन्त कर्म बनते रहते हैं, उनको कोई भी त्याग नहीं सकता है । अतएव आप शास्त्र विहित कर्मों से क्यों द्वेष करते हैं ? जब कि आप भी आजीवन शारीर कर्मों को करते ही रहते हैं ।

इस तरह शतदूषणी के तिरसठवें अधिकारीविवेक नामक वाद का प्रसाद समाप्त हुआ ।



नित्येति । एकस्यैव ज्योतिष्टोमस्य 'ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत' 'वसन्ते ज्योतिषा यजेते' ति विनियोगभेदाद्यथा नित्यकाम्योभयात्मकस्य स्वर्गप्रत्यवाय परिहाररूपफलभेदस्तथेत्यर्थः अन्यथा—पापक्षयादिफलाभावे । पवित्रतममिति । 'न हि ज्ञानेन सदृशम् पवित्र' मिति वचनकटाक्षेणोक्तम् ।

इति श्री महाचार्यापरनामधेयेन रामानुजदासेन विरचितायाम् शतदूषणीव्याख्यायां चण्डमारुताख्यायां अधिकारिविवेक नाम त्रिषष्ठितमः स्कन्धः ॥६३॥



## ❀ अथ परमते यतिलिङ्गभेदभङ्गवादः चतुषष्टितमः ॥६४॥ ❀

श्रितान् परमहंसतां परमहं स इत्युक्तितः त्रयीपथमसौ गतान् कपटसौगतान् खण्डयन् ।
मुनिर्जयति लक्ष्मणो मुदमुदञ्चयन्नञ्चतां मुकुन्दगुणमौक्तिकप्रकरशुक्तिभिः सूक्तिभिः ॥

प्रसाद—अद्वैती विद्वान् इस अर्थ का उद्घोष किया करते हैं कि मैं परमहंसता को प्राप्त करके ब्रह्म हो गया हैं, किन्तु वस्तुतः परमहंसता उनमें है नहीं । ये अद्वैती विद्वान् बौद्धों से भिन्न होकर भी वस्तुतः कपट बौद्ध हैं । ये अपने को वैदिक मतानुयायी बतलाते हैं, किन्तु ये प्रकारान्तर से वेदों का विरोध ही करते हैं । भगवान् रामानुजाचार्य ने उन अद्वैतियों के मत का खूब खण्डन किया है, तथा लौकिकैश्वर्य प्रदान पूर्वक परमनिःश्रेयस् प्रदान करने वाले श्रीभगवान् के गुण रूपी मोतियों को अपनी सूक्ति रूपी सीपियों का सेवन करने वाले भागवतों के आनन्दातिरेक को बढाते हैं ।

उक्तित इति । उक्तित एव पारमहंस्यतन्न त्वर्थत इति भावः । अनेन वादार्थसूचनं कृतम् । अञ्चतां-उपसेवमानानाम्, मुदमुदञ्चयन् उद्गमयन्नित्यर्थः ।

ये पुनः शङ्करादयोऽर्वाचीनपरमहंसाः, ते बाह्यवेषपरिग्रहमधिकृत्य पृच्छ्य ते—किमिति परमहंसैः ब्रह्मसूत्रमुत्सृज्यते, (१) किं तेषु तत्प्रापकाभावात, (२) उत सामान्यतः प्राप्तस्यापि विशेषतो बाधात ; (३) यद्वा दैवकहिदकतया परित्यागेऽपि प्रत्यवायविरहात, (४) उताङ्गिनिवृत्तेरेवार्थात् तदङ्गस्यापि निवृत्तेः, (५) अथवा पूर्वानुष्ठानमात्रादिति ।

प्रसादः—शङ्कराचार्य इत्यादि जो अर्वाचीन परमहंस हैं; उनके बाह्यवेष के विषय में प्रश्न उठता है कि आप परमहंस लोग यज्ञोपवीत का त्याग क्यों करते हैं ? क्या इसलिए कि वे यज्ञोपवीत के अधिकारी नहीं हैं ? या इसलिए कि सामान्यतः प्राप्त भी यज्ञोपवीत का परमहंसता में बाध हो जाता

है ? या इसलिए कि यज्ञोपवीत के वैकल्पिक होने के कारण उसके परित्याग में भी कोई प्रत्यवाय नहीं है ? या इसलिए कि वेदोक्त के निवृत्त हो जाने के कारण उसके अङ्ग भूत यज्ञोपवीत धारण की भी निवृत्ति हो जाने के कारण ? या इसलिए कि, यज्ञोपवीत उनके धारण पूर्वाश्रम मात्र का अनुष्ठान है ?

अधिकृत्य-विषयीकृत्य । तान्प्रति तदीयबाह्यवेषपरिग्रहविषयः प्रश्नः क्रियते । विशेषतइति । परमहंसरूपविशेषे बाधादित्यर्थः ।

न प्रथमः ; श्रुतिस्मृतिभिः सामान्यतो विशेषतश्च तत्प्राप्तेः । द्विजसामान्यतः प्राप्तिस्तावत् सहजा निर्विवादैव । परिव्राजकसामान्यतः प्राप्तिरतावदभिधीयते- यथाऽऽह वसिष्ठः ; 'यज्ञोपवीत्युदककमण्डलुहस्तः' इति । अङ्गिराः ; 'यतीनां त्रीणि शुक्लानि भवन्त्येतानि नित्यशः । यज्ञोपवीतं दन्ताश्च तथा जन्तुनिवारणम् ॥' इति । शौनकः , 'अथ युवा सुवासा' इति काषायवासः, 'सखा मे गोपयेति' त्रिदण्डं गृह्णाति, तच्छंयोरावृणीमह 'इति यज्ञोपवीतम् ॥' इति । दत्तात्रेयः , 'मोक्षाश्रमे स्मृतं वस्त्रं रक्तं यद्धातुरञ्जितम् । कार्यं यज्ञोपवीतं तु सितं नवगुणान्वितम् ॥' इति ।

सामान्यतः यज्ञोपवीतत्यागं निषेधन्ति—यथाऽऽह मेधातिथिः, 'गृहीतं यत् त्रिदण्डादेरविनष्टं तु न त्यजेत् । समुद्रं गच्छ स्वाहेति विनष्टं प्रक्षिपेज्जले ॥ प्रक्षिप्य चान्यदादद्याद्गायत्र्या प्रणवेन वा । तच्छंयोरित्युपवीतमब्लिङ्गाभिः कमण्डलुम् ॥' इति अंगिराश्च ; 'यतेर्लिंगं प्रवक्ष्यामि येनासौ लक्ष्यते यतिः । ब्रह्मसूत्रं त्रिदण्डं च वस्त्रम् जन्तुनिवारणम् ॥ शिक्यं पात्रं बृसीं चैव कौपीनं कटिवेष्टनम् । यस्यैतत् विद्यते लिङ्गम् स यतिर्नेतरो यतिः ॥' इति ।

प्रसाद—उपर्युक्त पक्षों में से प्रथम पक्ष को तो इस लिए नहीं स्वीकारा जा सकता है कि श्रुतियाँ तथा स्मृतियाँ सामान्य तथा विशेष दोनों प्रकार से परमहंस के द्वारा यज्ञोपवीत के धारण का विधान करती हैं । परमहंसों के द्विजान्तर्गत होने के कारण द्विज सामान्य के यज्ञोपवीत धारण के विधान से परमहंसों द्वारा यज्ञोपवीत धारण निर्विवाद सिद्ध होता है । सभी परिव्राजकों द्वारा यज्ञोपवीत धारण का विधान करने वाले वाक्यों को उद्धृत किया जाता है । जैसा कि वसिष्ठ ने कहा है—कि संन्यासी को यज्ञोपवीत धारण करना चाहिए तथा जल का कमण्डलु हाथ में लेना चाहिए । अङ्गिरा कहते हैं-यतियों के-यज्ञोपवीत, दाँत तथा नख सदा शुक्ल रहते हैं । शौनक कहते हैं कि-सन्यासी 'युवा सुवासा' इस मन्त्र से गेरुआ वस्त्र धारण करता है । 'सखा मे गोपाय' इस मन्त्र से वह त्रिदण्ड धारण करता है वह 'तच्छंयोरावृणीमहे' इस मन्त्र से यज्ञोपवीत धारण करता है । दत्तात्रेय कहते हैं-सन्यासाश्रम में गेरू रंजित वस्त्र धारण करना चाहिए तथा नव धागों वाला उजला यज्ञोपवीत धारण करना चाहिए । अनेक धर्मशास्त्रकार यज्ञोपवीतत्याग का निषेध करते हैं-मेधातिथि कहते हैं-त्रिदण्ड आदि जो संन्यासी द्वारा गृहीत किए जाते हैं, उन्हें विना विनष्ट हुए उनकी किसी भी वस्तु का त्याग नहीं करना चाहिए । उनके विनष्ट ही

जाने पर उन वस्तुओं को 'समुद्रं गच्छ' इत्यादि मन्त्र से जल में त्याग कर देना चाहिए । उन्हें जल में त्याग कर पुनः नवीनः वस्तु को गायत्री अथवा प्रणव पढकर ग्रहण करना चाहिए । 'तच्छंयोरा' इस मन्त्र से यज्ञोपवीत तथा 'जललिङ्गक मन्त्र से कमण्डलु ग्रहण करे । महर्षि अङ्गिरा कहते हैं कि—यति का चिह्न बतलाता हूं जिससे कि संन्यासी पहचाना जा सके । जो यज्ञोपवीत, त्रिदण्ड, गेरुआ वस्त्र, शिक्य, जलपात्र ; बृसी ; कोपीन तथा कटिसूत्र इन वस्तुओं को धारण करता है, वही यति है दूसरा नहीं ।

सामान्यतो विशेषतश्चेति । द्विजसामान्ये तद्विशेषपरिव्राजके चेत्यर्थः । मोक्षाश्रमे वस्त्रं रक्तम् स्मृतम्, कौसुम्भादिव्यावृत्त्यर्थं 'यद्धातुरञ्जित' मित्युक्तम् । निषेधन्वीति । त्यागनिषेधादपि धारणं सिद्धमिति भावः । त्रिदण्डादेरित्यादिशब्देन यज्ञोपवीतं गृह्यते । तत्सूचनायैव 'समुद्रम गच्छस्वाहे' त्याद्युत्तरवचनोपादानम्, तत्र च विनष्टोपवीतपुनर्धारणस्योक्तत्वात् ; अविनष्टत्याग निषेधवचनस्य यज्ञोपवीतविषयत्वमवगम्यते ।

उपवीतपरित्यागे प्रत्यवायं स्मरन्ति च । यथाऽऽह अत्रिः, 'ब्रह्मसूत्रं त्रिदैवत्यं ब्रह्मविष्णुशिवात्मकम् । परित्यजन्ति विप्रा ये मोहात तर्कोपजीविनः ॥ स्वर्गापवर्गमार्गाभ्यां प्रच्युतास्ते न संशयः' इति । यद्यप्यत्र विप्रशब्दः सामान्यवचनः तथाऽपि पारिव्राज्यमेवाधिकृत्य प्रवृत्तत्वात् विशेषार्थ एव । सामान्यतो निर्देशस्तु सर्वेषां प्रत्यवाय साम्यात । तथा हि उशनास्तत्परित्यागे सर्वेषामाश्रमिणां पतनमेवाऽऽह, 'ब्रह्मसूत्रपरित्यागाद् ब्रह्मचारी गृही वनी । परिव्राट् चापि पतति तस्मात् तन्न परित्यजेत् ।।' इति॥ तत्परित्यागे बहूनि प्रायश्चित्तानि सस्मरुः-यथा अत्रिरेव—'त्यक्त्वा यज्ञोपवीतं तु षट् कृच्छ्राणि समाचरेत् ॥ इति । वृद्धजाबालिश्च, 'हीनो यज्ञोपवीतेन यदि स्यात् ध्यानभिक्षुकः । तस्य क्रिया निष्फलाः स्युः प्रायश्चितं विधीयते ॥ गायत्रीसहितानेव प्राजापत्यान् षडाचरेत् । पुनः संस्कारमाहृत्य धार्यं यज्ञोपवीतकम् ।' इति । हारीतः, 'विना यज्ञोपवीतेन यत्कृतं भोजनादिकम् । तत्पापप्रशमायालं प्रायश्चित्तं ब्रवीमि वः ॥ तेषां तु भोजनादीनां प्रत्यहं सुसमाधिभिः । महसाद्यैः स्वयमैविधिपूर्वकृतैः शुचिः ।।' इति । असमीक्षितदशापरित्यक्तब्रह्मसूत्रैश्च यादवप्रकाशैः समीक्ष्य संजातानुशयैः सप्रमाणमनुयुक्ताः वासुदेवयात्रोत्सवसमागताः नानादिगन्तवास्तव्याः शिष्टाश्च प्रायश्चित्तमेवोत्तरं ददुः ॥ अस्तस्त्यसावितिति चेन्न, प्रायश्चित्तात्पूर्वमेव तथात्वस्य प्राचीनैर्निश्चितत्वात् । तत्सूत्राचारस्यैव यतिधर्मस्याद्यापि मानवादिवत् अविगीतशिष्टपरिग्रहात ।

प्रसाद—महर्षियों ने यज्ञोपवीत के त्याग से होने वाले पापों को भी बतलाया है । अत्रि कहते हैं-ब्रह्मा विष्णु एवं शिव इन तीन देवताओं वाले यज्ञोपवीत को अज्ञानी तथा तर्क परायण जो

विप्रत्याग देते हैं; वे निश्चय ही स्वर्ग एवं मोक्ष के अनधिकारी हो जाते हैं। यद्यपि विप्र शब्द सामान्यतः ब्राह्मण का वाचक है किन्तु यति के प्रसङ्ग में प्रोक्त होने के कारण इसे संन्यासी परक ही मानना चाहिए। इस सामान्यतः निर्देश का अर्थ है कि सभी यज्ञोपवीत का त्याग करने वाले ब्राह्मण स्वर्ग एवं मोक्ष के अनधिकारी हो जाते हैं। उशना तो यज्ञोपवीत का त्याग करने वाले सभी आश्रमियों का पतन बतलाते हैं। वे कहते हैं-यज्ञोपवीत का त्याग करने वाले ब्रह्मचारी; गृहस्थ; वाणप्रस्थ तथा संन्यासी सभी पतित हो जाते हैं, अतएव उसका त्याग नहीं करना चाहिए। यज्ञोपवीत के त्याग का महर्षियों ने अनेक प्रायश्चित भी बतलाया है। महर्षि अत्रि कहते है कि यज्ञोपवीत का त्याग करने पर छः महाव्रत करना चाहिए। बृद्ध जाबालि कहते हैं कि-यज्ञोपवीत से रहित होकर ध्यान करने वाले यति की सभी क्रियाएँ निष्फल हो जाती हैं उसका प्रायश्चित है कि वह गायत्री के द्वारा छह प्राजापत्य व्रतों को करे। पुनः यज्ञोपवीत सस्कार विधि से यज्ञोपवीत धारण करे। हारीत कहते हैं कि यज्ञोपवीत के विना किये गये भोजन आदि के पाप को शान्त करने के लिए; प्रायश्चित है कि, प्रति दिन समाधिस्थ होकर हजारों प्राणायाम करके अपने को शुद्ध करे। विना विचार किए हुये यज्ञोपवीत का त्याग करने वाले यादव प्रकाशाचार्य विचार करने के बाद गलती अनुभव करके भगवान की यात्रा में प्रामाणिक पुरुषों द्वारा कहे जाने पर अनेक दिशाओं से समागत शिष्टों ने उनके लिए प्रायश्चित का विधान किया। यदि कहें कि तब तो यादव प्रकाश भ्रष्ट हो गये तो ऐसा नहीं कहा जा सकता है। क्योंकि प्रायश्चित्त से पूर्व ही उन्हें प्राचीनों ने भ्रष्ट कहा; आज भी शिष्टों ने मनु आदि के समान योग्य अधिकारी को ही यति धर्म के स्वीकार को उचित माना है।

प्रत्यवायमिति। अतोऽपि तद्धारणं सिद्धमिति भावः। तर्कोत इति। अङ्गिकर्मनिवृत्तेरर्थात्तदङ्गयज्ञोपवीतनिवृत्तिरित्याद्युद्धत्यभिमततर्को विवक्षितः। प्रायश्चित्तानीति। ततोऽपि धारणं सिद्धमित्यर्थः। ध्यानभिक्षुकः-परिव्राट्।

एवं परिव्राजकानां सामान्यतः प्राप्तं ब्रह्मसूत्रम्। परमहंसेष्वत्र विशेषतोऽपि प्राप्तिर्दृश्यते। तथा हि शाठ्यायनकोपनिषदि समाम्नायते, "अथ ह यद्ब्रह्म परमं सनातनं ये श्रोत्रिया अकामहता अधीयुः। शान्तो दान्त उपरतास्तितिक्षुर्योऽनूचानो ह्यभि (पि ?) जिज्ञास्य (१ ?) मानः। त्यक्त्वैषणो ह्यनृणस्तद्विदित्वा मौनी वसन्नाश्रमे यत्र तत्र। अथाऽऽश्रमं चरमं संप्रविश्य स च द्वितीयममृतं संप्रयाति। अखिलं विश्वं ब्रह्मभावनया निचाय्य चरेत् पृथिव्यां विष्णुलिङ्गी निगूढः। परमहंसमाश्रमं संप्रविश्य यथोपपत्ति पञ्चमात्रां दधानः / तदत्र श्लोकौ भवतः—त्रिदण्डमुपवीतं च वासः कौपीनवेष्टनम्। शिक्यं कवचमित्येतत् बिभृयाद्यावदायुषम्। त्रिदण्डं वैष्णवं लिङ्गं विप्राणां मुक्तिसाधनम्। निर्वाणं सर्वधर्माणामिति वेदानुशासनम्॥ इति 'अथ खलु सौम्य कुटीचको बहूदको हंसः परमहंस इत्येते चतुर्विधाः परिव्राजका भवन्ति। सर्वे विष्णुलिङ्गिनः सदा स्वात्मानमात्मना ब्रह्मभावं भावयन्तः सुशीलिनः पुण्यश्लोका भवन्ति।' इति।

प्रसाद--इस तरह से स्पष्ट है कि परिव्राजकों के लिए यज्ञोपवीत सामान्यतः प्राप्त हैं तथा परमहंसों के लिए विशेषरूप से। शाट्ययनकोपनिषत् में कहा गया है कि जो श्रोत्रिय तथा कामना रहित ब्राह्मण सनातन ब्रह्म का अध्ययन करते हैं, शान्त, दान्त, उपरत; तितिक्षु, अनूचान, मान तथा एषणा रहित होकर जो ब्रह्म का अध्ययन करता है, वह सभी कारणों से रहित होकर मौन रहकर यथेष्ट आश्रम में रहे। पुनः अन्तिम आश्रम में प्रवेश करके वह द्वितीय अमृत को प्राप्त करता है। सम्पूर्ण जगत् का ब्रह्म की भावना से साक्षात्कार करके वह पृथिवी पर वैष्णव चिह्नों को धारण कर सञ्चरण करे। परमहंसाश्रम में प्रवेश करके वह उपपत्ति के अनुसार पञ्चमात्रा को धारण करे। इसके विषय में दो प्राचीन श्लोक हैं-त्रिदण्ड, यज्ञोपवीत, वस्त्र; कौपिन तथा कटिसूत्र, शिक्य, तथा कवच इन वस्तुओं को संन्यासी को आजीवन धारण करना चाहिए। वैष्णवों का चिह्न त्रिदण्ड विप्रों के लिए मुक्तिप्रद तथा सभी धर्मों का निर्वाण है, वह वेद बतलाते हैं। किञ्च हे सौम्य संन्यासी चार प्रकार के होते है-कुटीचक, बहूदक, हंस और परमहंस। ये सभी बिष्णु के चिह्न वाले; स्वयम् अपनी आराम ब्रह्म को मानने वाले तथा सौशील्य युक्त होने के कारण पवित्र कारक होते हैं।

तदिति। तत्कृतस्य यतिधर्मसमुच्चयाख्यग्रन्थस्येत्यर्थः। वासतो विशेषणं कौपीनेति। ननु यथा न हिंस्यादिति निषेधो विहिताग्नीषोमीयपश्वालम्भः द्व्यावर्तते, तथा त्यागविधिविषयात्तन्निषेधो व्यावर्त्यतामित्यत्राह यद्यपीति। अत्यन्तबाधस्तावद्वचनस्य न युक्तः, तत्राग्नीषोमीयान्निषेधस्य व्यावृत्तौ सङ्कोचमात्रं नाझन्तर्बाधः; सामान्यत्वात्, इहपुनरुभयोरेकविषयत्वात्, त्यागनिषेधस्य त्यागविषयाद्व्यवृत्तो विषयान्तराभावात्, अत्यन्तवाधात्मा पराभाव एव स्यात्, स चायुक्त इत्यर्थः। त्यागविशेषविधिमभ्युपेत्येदमुक्तम्, वस्तुतः स एव नास्तीत्याह दृष्टञ्चेति। न्यायनिरपेक्षमिति। अनेन "नखानि निकृत्य यज्ञोपवीतं च विसृजे" दित्यत्रापि नखसाहचर्यात् पुरातनयज्ञोपवीतप्रतीतेर्न्यायपरामर्शे पुराण विषयत्वमेव गम्यत इति सूचितम्। एतत्श्रुतिबलादपि सङ्कोच इत्याह सामान्येति। अनेन सामान्यविशेषन्याय उक्तः, उत्सर्गापवादन्यायमाह सामान्येति।

ननु "विसृजे," दित्यस्य न गृह्णीयादित्यर्थः, पुराणस्य च गृहीतस्य न ग्रहणनिषेधः शक्य इति नूतनविषयो निषेधः; तथाच नूतनविषयत्वात् ग्रहण निषेधयोर्विकल्पः इत्याशंक्य निराकरोति न चेति। अस्तु स एवार्थ इत्यत्राह नच तदिति। उपचारेति। विसृजतेः प्राग्गृहीतहानमेवार्थः, नत्वनुपादानम्; एवञ्च सामान्यविशेषन्यायादिकमपि हानानुपादानसाधारण्यमभ्युपेत्योक्तमिति भावः। ननु "योगिनः कर्म कुर्वन्ति सङ्गं त्यक्त्वात्मशुद्धय,' इत्यादौ कर्तृत्वाभिमानसम्पादनपूर्वकं तत्त्यागो विधीयत इत्याशंक्याह यद्यपीत्यादिना। यद्यपीत्य नेन हानानुपादानयोः शक्तिद्वयकल्पनागौरवादनुगतप्रवृत्तिनिमित्ताभावाच्च हानमेवार्थः; अभ्युपगम्य तूच्यत इति सूचयति। ननु 'नखानि निकृत्ये' त्यत्र आश्रमप्रवेशोद्देशेन न पुराणवस्त्रादित्यागस्य चाङ्गतया विधिः सम्भवति—नखानि निकृत्येत्यनुवाद इति सम्भवति, नवग्रहणेन पुराणत्यागस्यार्थं सिद्धत्वाभावात्, पुराणत्यागविधौ तु नवान् गृह्णे त्यनुवादः, काषायवस्त्रादिधारणस्य वचनान्तरसिद्ध-

त्वेन नवत्वस्य तत्रार्थप्राप्तेः, एवञ्च येषां ग्रहणमन्यतः सिद्धम् तेषु नवत्वस्यायमनुवाद इति नानेनोपवीतधारणसिद्धिरित्यत्राह नवानिति । नवान् प्रगृह्ये त्यस्यानादरे वस्त्रादेरप्यसंग्रहः स्यात् न च पूर्वोक्ताङ्कतशाटचायनश्रुत्या वाससः सिद्धिः, तस्या यावदायुषं बिभृयादिति विधेयान्तरयोगात् सिद्धावपि उपवीतमपि तेनैव सिद्धयति, एवञ्च 'नखानि निकृत्ये' ति पुराणत्यागनूतनग्रहण विशिष्टाश्रमविधिरिति भावः । 'नवान् प्रगृह्ये' त्यस्यानादरे 'त्रिदण्डमुपवीत' मिति श्रुत्या 'यावदायुष' मिति धारणाविधिविधेरप्राप्ते यज्ञोपवीतादिधारणे असंभवाद्विरोध इत्याह अन्यथेति । शिखाया अपि ब्रह्मसूत्रातिरिक्तायाः त्यागः स्यात्, अत आह सन्यस्येत इति ।

इमामेवोपनिषदमुपबृंहयन् भगवान् पराशरः स्मरति; "तत्र परिव्राजकाश्चतुर्विधा भवन्ति; कुटीचको बहूदको हंसः परमहंसश्चेति । तत्र कुटीचका नाम-पुत्रादिभिः कुटीं कारयित्वा काम क्रोधलोभमदमात्सर्यादीन् परित्यज्य विधिवत् सन्न्यासं कृत्वा त्रिदण्डजलपवित्रकाषायवस्त्रोपवीतधारिणः स्नानशौचाचमनजपस्वाध्यायब्रह्मचर्यक्षामतत्पराः पुत्रादेरेव भिक्षाकालेऽन्नं देहयात्रामात्रमुपयुञ्जानाः तस्यां कुटौ नित्यं वसन्त आत्मानम् । बहूदका नाम-त्रिदण्डकमण्डलुजलपवित्रशिक्यजज्ञोपवीतिनो वेदान्तार्थावबोधकाः साधुवृत्तेषु ब्राह्मणकुलेषु भैक्षचर्यां चरन्त आत्मानं मोक्षयन्ते । हंसा नाम-त्रिदण्ड जलपवित्रशिक्य यज्ञोपवीतरक्तकाषायवाससो गोमूत्रगोमयाहारा एकरात्र-त्रिरात्र-षड्रात्र-मासोपवास-पक्षोपवास-कृच्छ्रातिकृच्छ्र-चान्द्रायण-सान्तपन-पराक्-तुलापुरुषादीनि व्रतानि चरन्तो गोद्विजाढ्येषु पुण्येषु देशेषु वसन्त आत्मानं मोक्षयन्ते । परमहंसा नाम-त्रिदण्डजलपवित्रशिक्य यज्ञोपवीतिनोऽन्तर्वासबहिर्वासधारिणो ग्रामैकरात्रवासिनो नगर-तीर्थ-जनपदेषु पञ्चरात्रं षड्रात्रम्, क्षारलवणवर्जं भिक्षाकाले शीर्णपर्णपुटं कृत्वा ब्राह्मणकुलादेव भैक्षं गृहीत्वा; अष्टौ ग्रासानेव भुञ्जानः सन्ध्योपासनतत्पराः नित्यं वृक्षमूले वसन्त आत्मानं मोक्षयन्ते" इति । एवं शाट्यायनकश्रुत्या पराशरस्मृत्या च सुप्रसिद्धमर्थम् अत्रिप्रभृतयोऽपि वृत्तिभेदभिदुराणां चतुर्णां परिव्राजकानां लिङ्गभेदनिषेधद्वारा सामान्यतो दर्शयन्ति, यथा, "चतुर्विधा भिक्षवस्तु स्मृताः सामान्यलिङ्गिनः ॥ तेषां पृथक्पृथङ्नाम वृत्तिभेदात् कृतं श्रुतौ । कुटीचको बहूदश्च हंसश्चैव तृतीयकः ॥ चतुर्थः परमो हंसो यो यः पश्चात् स उत्तमः, लिंगं तु वैष्णवं तेषां त्रिदण्डं सपवित्रकम् ॥" इति । वृत्तिभेदश्च पराशरस्मृत्या प्रागेव दर्शितः ।

प्रसाद—इस शाट्ययनकोपनिषद् की ही व्याख्या करते हुए भगवान् पराशर कहते हैं—परिव्राजक चार प्रकार के होते हैं; कुटीचक; बहूदक, हंस और परमहंस कुटीचक उन सन्यासियों को कहते हैं जो अपने पुत्रों आदि द्वारा कुटी का निर्माण कराकर, काम, क्रोध, लोभ एवम् मत्सर आदि का त्याग करके विधिपूर्वक संन्यास ग्रहण करके, त्रिदण्ड; कमण्डलु, काषाय वस्त्र तथा यज्ञोपवीत धारी , स्नान , शौच, आचमन, जल, स्वाध्याय, ब्रह्मचर्य तथा ज्ञान में तत्पर रहते हुए, पुत्रादिकों की ही शरीर यात्रा निर्वाहोप युक्त मात्रा में अन्न का उपभोग करते हुए, उस कुटी में सदा रहते हुए मुक्ति प्राप्त करते हैं । बहूदक वे संन्यासी कहलाते हैं, जो त्रिदण्ड, कमण्डलु, जल संशोधक, शिक्य तथा यज्ञोपवीत धारी होते हैं, वेदान्तार्थों का उपदेश करते हैं तथा साधुवृत्ति से रहने वाले ब्राह्मणों के यहाँ से भिक्षा लेकर अपने को मुक्त करते हैं । हंस संन्यासी त्रिदण्ड , जल संशोधक ; शिक्य, यज्ञोपवीत; तथा गेरुआ वस्त्र धारण करते हैं , गोमूत्र तथा गोमयाहार से एकरात्र , त्रिरात्र, तथा षड्रात्र व्रत करते हैं; मास भर का तथा एक पक्ष का उपवास करते है । अत्यन्त कठिन चान्द्रायण , सान्तपन , पराक , तुलापुरुष आदि व्रतों को करते हैं तथा गौ , ब्राह्मण आदि से विपुल, पवित्र देश में रहते हुए अपने को मुक्त करते हैं । परमहंस संन्यासी त्रिदण्ड, जलपवित्र, शिक्य तथा यज्ञोपवीत धारण करते हैं, आभ्यन्तर एवम् बाह्य वस्त्र धारण करते हैं, किसी भी ग्राम में केवल एक रात्रि निवास करते है, किसी भी नगर, तीर्थ तथा जनपद में पाँच या छह रात्रि निवास करते हैं, क्षार तथा लवण रहित भिक्षा के समय गिरे पत्तों का दोना बनाकर आठ मास तक ब्राह्मण कुल से ही भिक्षा ग्रहण करते हैं ; सन्ध्योपासन करते हैं , तथा सदा वृक्षों के नीचे रहते हुए अपने को मुक्त करते हैं । इस तरह शाट्यायनक श्रुति तथा पराशर स्मृति में प्रसिद्ध अर्थ को अत्रि आदि ऋषि भी चार भेद वाले संन्यासियों के चिह्नों की समानता का प्रतिपादन करते हुए उनकी समानता का वर्णन करते हैं। सामान्य चिह्न वाले संन्यासीचार प्रकार के होते हैं, उनकी वृत्ति भेद को ही लेकर उनके पृथक्-पृथक् चार नामों का निर्देश श्रुति करती है—कुटी चक, बहूदक, हंस और परमहंस इनमें उत्तरोत्तर संन्यासी श्रेष्ठ हैं । उनका वैष्णव चिह्न त्रिदण्ड और जलपवित्र है । उनकी वृत्ति का भेद पराशर स्मृति के द्वारा पहले ही दिखाया जा चुका है ।

एवं परमहंसानां विशेषत एव प्राप्तेः , तत्परित्यागनिषेधाच्च द्वितीयः पक्षो निरस्तः ।

यद्यपि सामान्यमात्रं विशेषबलात् सङ्कोचमाप्नोति, तथाऽपि न विशेषात् विशेषः पराभवमर्हति , अविशेषात्, विपरिवर्तप्रसङ्गाच्च । दृष्टश्चास्मदुक्तो विशेषः । त्वदभिमतस्त्वद्यापि न दृश्यते ।। ननु, 'नखानि निकृत्य यज्ञोपवीतं विसृजेत्' इति दृश्यत इति चेन्न—'नखानि निकृत्य पुराणवस्त्रयज्ञोपवीतकमण्डलून् त्यक्त्वा नवान् प्रगृह्याऽऽश्रमं प्रविशेत् इति श्रुत्यैव त्यागग्रहणयोः पुराणनूतनविषयत्वस्य न्यायनिरपेक्षमेव व्यवस्थापनेन विरोधप्रशमनात् सामान्ययज्ञोपवीतस्य पुराणत्वविशेषिते पर्यवसितुमुचितत्वात् सामान्यनिषेधस्य नूतनविशेषविधिना स्पर्धितुमशक्ते ; 'न हिंस्यात' इत्यादिवत् । न च , विसृजेदित्यस्य न गृह्णीयादित्यर्थः , येन नूतनग्रहणपरतया विषयव्यवस्था दुःस्थिता स्यात् । नच तद्युक्तम् ;

उपचारप्रसंगात् । यद्यपि गृहीतागृहीतविषयं विसर्जनं कथंचित् पश्यसि; तथाऽपि पूर्वधृत-विषयत्वमेव स्वारसिकम् । नवान् प्रगृह्येत्यस्यानादरे च दण्डादेरसंग्रहसिद्धिः । अन्यथा पूर्वोदाहृतविशेषश्रुतिविरोधश्च । अतएव, 'बहिस्सूत्रं त्यजेद् बुधः' इत्येतदपि पुराणब्रह्म-सूत्रत्यागविषयं मन्तव्यम् । ननु, 'ब्रह्मचर्यादेव प्रव्रजेत् गृहाद्वा वनाद्वा' इति ब्रह्मचारिणो ऽपि पारिव्राज्यं विधीयते, न च तस्य द्वितीयं ब्रह्मसूत्रमस्ति, ततश्च कथं तद्विषये, 'बहिः सूत्रं त्यजेत्' इति वचनं योजनीयमिति चेत्, कथं वा छन्दोगब्रह्मचारिणां परिव्र-ज्यायाम्, 'सशिखं वपनं कृत्वा' इति शिखावपनं योजयिष्यसि ? संभवद्विषयं शिखावपन-मिति—तर्हि संभवद्विषयोऽयं बहिस्सूत्रत्यागविधिरपीति किं न पश्यसि ?

प्रसाद—इस तरह से परमहंसों के लिए खासकर यज्ञोपवीत धारण का विधान होने, तथा यज्ञोपवीत के त्याग का निषेध होनेके कारण द्वितीय पक्ष का भी खण्डन हो गया । यद्यपि विशेष को दृष्टि पथ में रखकर सामान्य नियम का सङ्कोच किया जा सकता है, किन्तु विशेष नियम के द्वारा किसी दूसरे विशेष नियम को नहीं दबाया जा सकता है ; क्योंकि दोनों समान कोटि के हैं, नियम तथा यह निर्णय नहीं हो सकता है कि किस नियम का सङ्कोच किया जाय ? परमहंसों के लिए विशेषकर यज्ञोपवीत के धारण का विधान है. यह मैं प्रतिपादित भी कर चुका हूँ । अद्वैती विद्वानों के अभिमत विशेष नियमका आज तक भी दर्शन नहीं हुआ है । यदि कहें कि नख काटकर यज्ञोपवीत का त्याग करना चाहिए, यही यज्ञोपवीत के त्याग का विधायक वाक्य हैं, तो ऐसी बात नहीं है, क्योंकि उक्त श्रुति ही कहती है । कि—'नखों को काटकर; पुराने वस्त्र यज्ञोपवीत तथा कमण्डलु का त्यागकर; नवीन उन वस्तुओं को धारण कर आश्रम में प्रवेश करना चाहिए । इस तरह न्याय निरपेक्ष रूप से पुरानी वस्तुओं के त्याग और नवीन यज्ञोपवीत आदि के धारण का कण्ठतः प्रतिपादन श्रुति ही करती हैं । इस तरह से कोई विरोध भी नहीं है । अतएव उपर्युक्त वाक्य का श्रुति वाक्य के अनुसार 'नखानि निकृत्य' वाक्य में यज्ञोपवीत का अर्थ पुराना यज्ञोपवीत मानना चाहिए । जिस तरह नहिंस्यात् सर्वभूतानि वाक्य में हिंसा पद से क्रतुबाह्य हिंसा ली जाती है. उसी तरह । यह भी नहीं कहा जा सकता है कि—'नखानि निकृत्य यज्ञोपवीतं विसृजते' इस वाक्य के 'विसृजेत्' का अर्थ है कि, यज्ञोपवीत पहनना छोड़ दे, जिससे कि नवीन यज्ञोपवीत के ग्रहण की व्यवस्था में अड़चन हो, और ऐसा अर्थ मानने पर उपचार का भी प्रसङ्ग होगा, क्योंकि विसृज् धातु का अर्थ पूर्वगृहीत वस्तु का त्याग ही होता, अग्रहण नहीं । यद्यपि आप किसी तरह विसृज धातु का अर्थ गृहीत एवं अगृहीत में से किसी का भी त्याग मान सकते हैं, किन्तु विसृज् धातु का साक्षात् अर्थ गृहीत का ही त्याग है । 'नवान् प्रगृह्य' इस वाक्य का अनादर करने पर दण्डादि का भी संग्रह नहीं हो सकता है । अन्यथा पूर्वोदाहृत श्रुति विशेष का विरोध भी होगा । अतएव बहिसूत्रं त्यजेत् बुधः' वाक्य का तात्पर्य पुराने ही यज्ञोपवीत के त्याग में मानना चाहिए ।

प्रश्न उठता है कि 'ब्रह्मचारीपन से, अथवा गृहस्थाश्रम से या वाणप्रस्थ से' ही संन्यास ले ले, इस वाक्य में ब्रह्मचारी के भी संन्यस्त होने का विधान देखा जाता हैं, ब्रह्मचारी को तो दूसरा यज्ञो पवीत होता नहीं, अतएव उसके विषय में 'बहिस्सूत्रम् त्यजेत्' यह वाक्य कैसे लागू होगा ? तो मैं पूछता

हूँ कि; छन्दोग ब्रह्मचारियों के संन्यास में आप 'सशिखं वपनम् कुर्यात्' अर्थात् शिखा के साथ बाल कटाए यह शिखावपन को कैसे अन्वित करेंगे आप ? यदि कहें कि यह वाक्य उसीके शिखावपन का विधान करता है जिसको शिखा हो; तो उसी तरह आप को यह भी मानना चाहिए कि जिसको दूसरा यज्ञोपवीत हो, उसी के यज्ञोपवीत के त्याग का विधान यह वाक्य करता है।

किञ्च, प्रमाणान्तरविरोधपरिहारार्थं बहिस्सूत्रमित्यर्थान्तरं वर्णयन्ति–'बहिस्सूत्रमित्यव्ययीभावः। तेन सूत्राद्बहिर्भूतं समस्तमपि परित्यजेदित्यर्थः। सन्न्यस्यतो ब्रह्मसूत्रातिरिक्तं सर्वमपि परित्याज्यमित्यनेन सन्न्यासानुगुण्यं समस्तनैरपेक्ष्यमुच्यते, तेन न ब्रह्मसूत्रपरित्यागसिद्धिः। 'सशिखं वपनं कृत्वा' इत्यापि, 'सविष्टरमन्नं भुञ्जीत' इत्यादिवत् कर्तव्य साहित्येनान्वयः। तेन शिखासहित एव शेषवपनं कुर्यादित्यर्थः। न पुनः; 'सघृतमन्नं भुञ्जीत' इत्यादिवत्; बहुप्रमाणविरोधात्। ननु; 'यदक्षरं परं ब्रह्म तत् सूत्रमिति कल्पयेत्। यभिनो ज्ञानशिखिनः शिखायज्ञोपवीतिनः॥' इत्यादिवचनबलात् सामान्यतः पुराणनूतनसमस्तप्रतिषेध एवाभिप्रेत इति गम्यत इति चेत्–मैवम्, अन्यपरत्वादस्य वाक्यस्य। तथाहि–इदं वाक्यं विद्वद्विषयम् वा; विविदिषुविषयं वा; परमहंसविषयं वा? पूर्वत्र विद्यास्तुत्यर्थता युक्ता। तथाच, 'कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समा ... न कर्म लिप्यते नरे' इति वाक्यमधिकृत्य सूत्रितं भगवता बादरायणेन; 'स्तुतयेऽनुमतिर्वा' इति तेन ब्रह्मविदां शिरसि हृदि च यावदायुषं धार्यं शिखायज्ञोपवीतं ज्ञानान्वितमत्यन्तं प्रशस्तमित्यर्थः। द्वितीये तु अवधानविधिपरतैव; 'यदक्षरम्' इत्यादिना व्यक्ता, दृष्टोपकारे सम्भवति अदृष्टोपकारकल्पनायोगाच्च। अनयोश्च, पक्षयोरस्यार्थस्य नाद्यमविशेषाङ्गत्वसिद्धिरपि। तृतीयस्तु स्यादपि, यद्याश्रमकोक्तिः स्यात्। न च तत्र तत् पश्यामः। सत्यप्याश्रमप्रसंगे गृहस्थावस्थागतद्वितीयसूत्रत्यागमुपदिश्य विहितत्यागजातानुशयं प्रति अर्थवाद इति युक्तम्; अर्थवाद लिङ्गभूयस्त्वात्। न ह्यत्र विधिरनुश्रूयते अन्यथा पूर्वोक्तश्रुत्यादिविरोधस्य दुष्परिहरत्वादिति। भवतु वा एतद्वाक्यमनन्यपरम्, तथापि प्रागुक्तश्रुत्यादिबलात् विकल्प एव स्यात्; न त्वेकान्ततो निषेधः। अन्यथा कुटीचकादीनामपि एकान्ततस्तन्निषेधप्रसङ्गात्। न चैतद्वचनं परमहंसमेवाधिकृत्य प्रवृत्तम्, नियामकाभावात्।

प्रसाद––किञ्च दूसरे प्रमाणों से होने वाले विरोध को दूर करने के लिए प्रामाणिक लोग बहिः सूत्रम् पद का दूसरा भी अर्थ करते हैं। बहिः सूत्रम् पद में अव्ययी भाव समास है; और उसका

अर्थ है यज्ञोपवीत से भिन्न सभी वस्तुओं का त्याग कर दे। संन्यासी को ब्रह्मसूत्र से भिन्न सभी वस्तुएँ त्याग देनी चाहिए, इस वाक्य से संन्यासी की सभी वस्तुओं से संन्यासानुकूल निरपेक्षता बतलायी गयी है। अतः इस वाक्य से ब्रह्मसूत्र के परित्याग की सिद्धि नहीं होती। 'सशिख वपन करके' इस वाक्य को भी 'आसन सहित भोजन करे' इस वाक्य के समान ही 'शिखा के साथ वपन करना चाहिए; इस वाक्य का कर्तव्य के साथ अन्वय करके यह अर्थ करना चाहिए कि शिखा के साथ ही शेष बालों को कटवाए। घृत के साथ अन्न मिलाकर खाए' इस वाक्य के समान नहीं। क्योंकि ऐसा अर्थ करने में बहुत प्रमाणो से विरोध होता है। यदि कहें कि शिखायज्ञोपवीतधारी यति की शिखा ज्ञान को तथा उसके यज्ञोपवीत अक्षर पर ब्रह्म को माने। इत्यादि वाक्यों के बलपर यही माना जाता है कि यति के लिए समानरूपसे पुराने एवं नए सभी यज्ञोपवीतों का त्याग शास्त्र को अभिप्रेत है। तो यह कथन उचित नहीं है-क्योंकि इस वाक्य का दूसरा ही अर्थ है। आपके अनुसार इस वाक्य के विषय विद्वान् हैं ?या विवाद करने की इच्छा वाले ? या परमहंस ? यदि विद्वद् विषयक इस वाक्य को मानें तो मानना होगा कि इस वाक्य में विद्या की प्रशंसा की गयी है। भगवान् बादरायण ने भी 'कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः। 'न कर्म लिप्यते नरे' इस वाक्य के विषय में कहा है कि 'स्तुतयेनुमतिर्वा' अर्थात् उक्त वाक्य में विद्याकी स्तुति की गयी है। इस तरह उक्त वाक्य का अभिप्राय है कि ब्रह्मवेत्ताओं द्वारा आजीवन हृदय तथा शिर पर धारण किया गया यज्ञोपवीत तथा शिखा ज्ञानयुक्त तथा अत्यन्त श्रेष्ठ है। यदि उक्त वाक्य का विषय विविदिषु को मानें तो फिर मानना होगा कि इस वाक्य में अवधान का विधान किया गया है जो 'यदक्षरम्' इस पद से स्पष्ट है। दृष्ट प्रयोजन के रहने पर अदृष्ट प्रयोजन की कल्पना नहीं की जा सकती है। इन दोनों पक्षों में यह अर्थ किसी आश्रम विशेष का अङ्ग नहीं सिद्ध होता। तीसरा पक्ष तब आश्रम का अङ्ग हो सकता है जब कि उस आश्रम के कर्म बतलाए जायँ; किन्तु प्रकृत प्रसङ्ग ऐसा है नहीं। आश्रम का प्रसङ्ग होने पर भी गृहस्थावस्था के द्वितीय सूत्र के त्याग का उपदेश करके शास्त्र विहित वस्तु समूह के प्रति त्याग की वासना का अर्थवाद इसे मान लेना ठीक है। और ऐसा मानने में अनेक कारण भी हैं। इस वाक्य में कोई विधि भी नहीं है—अन्यथा पूर्वोक्त श्रुतियों से होने वाले विरोध का आप परिहार नहीं कर सकते है। इस वाक्य को अन्यार्थक भी माना जा सकता है। फिर भी पूर्वोक्त श्रुतियों के बलपर इसे विकल्प ही मानना होगा; इसको सार्वत्रिक निषेध नहीं मान सकते हैं। अन्यथा कुटीचक आदि के भी पूर्ण रूप से यज्ञोपवीत के निषेध का प्रसङ्ग होगा। इसमें कोई प्रमाण भी नहीं है कि यह वाक्य परमहंस मात्र के लिये आया है।

पूर्वत्रेति। नात्र शिखाकार्यं ज्ञानेनैवेत्युच्यते, बर्हिः कार्यं शरैरेवेतिवत्, किन्तु ब्रह्मविदां ज्ञानान्वितत्वाचित्वेऽपि प्रशस्ता, किं पुनर्ज्ञानमिति ज्ञानप्रशंसार्थमिदं वाक्यम, यथा 'कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेत्' 'न कर्म लिप्यत' इत्यत्र न कर्मविधिः; किन्तु विद्यास्तुत्यर्थमनुमतिरित्यर्थः। द्वितीयेतिवत्यादि। यदि ब्रह्मस्वरुपातिरिक्तं सूत्रं त्यजेदिति सूत्रत्यागविधिपरत्वं कल्प्यते, तदा अदृष्टोपकारकार्थत्वप्रसङ्गः, यदि तु ब्रह्मस्वरुपातिरिक्तसूत्रशिखादिषु अत्यन्त प्रसक्तो न भवेत्, ब्रह्मज्ञानसम्पादनेऽवहितो भवेदित्यर्थः स्वीक्रियते तदा दृष्टोपकार्यार्थपरत्वम्, अत एतदेव युक्तमित्यर्थः। दोषान्तरमाह अनयोरिति। विद्वन्मात्रस्य विविदिषुमात्रस्य च त्यागः प्रसज्येतेत्यर्थः। लिङ्गभूयस्त्वादिति। शिखादेः ब्रह्मसामानाधिकरण्यज्ञानसामानाधिकरण्यादिलिङ्गम्

नहीति । ज्ञानशिखा इत्यत्र विधिरेव नास्ति, यदक्षरमित्यत्र तत्सत्त्वेपि विधेयसमर्पकपदानन्तर्येण तत्समभिव्याहारेण श्रवणं नास्तीत्यर्थः ।

ननु यदि परमहंसमेवाधिकृत्य काचिच्छ्रुतिः स्मृतिर्वा ब्रह्मसूत्रपरित्यागमेवान्ततो विदधीत, तदा पूर्वोक्तश्रुतिस्मृत्यादिकं सर्वं यथाकथंचित् कुटीचकादित्रयान्तर्भूतव्यक्ति-विशेषविषय योजनीयमिति चेत्-अहो महर्षित्वं देवानांप्रियस्य ! यतस्त्वम् , आहत्य बहु-तरस्मृत्येककण्ठप्रत्यक्षश्रुतिविरुद्धार्थाम् ; क्वचित् कैश्चिदप्यनधीयमानाम् , त्वत्पक्षपातिना विकल्पवादिना विज्ञानेश्वरेणानाघ्राताम् ; तत्पक्षं विस्तरेण प्रतिक्षिपद्भिः भास्कराचार्य—यादवप्रकाश–मस्करिप्रभृतिभिरुद्धृत्यापरिहृतामन्यादर्शी श्रुतिं द्रष्टुमिच्छसि । यदि च सोऽपि स्यात् , कथं सर्वस्मर्तॄणां ब्रह्मसूत्रधारणविधानैककण्ठ्यम् ? यच्च त्यागार्थं व्यासादिवचन-मिति कैश्चित् पठ्यते, तदपि तत्तत्कोशेषु न पश्यामः , न चोदाहरन्ति पूर्वे निरूपकाः । न च प्रत्यक्षश्रुतिविरोधे वैदिकपरिगृहीतबहुस्मृतिमात्रस्य जीवितम् इति । लब्धजीवितत्वेऽपि आन्यपर्यमलेपकमतभंगे प्रपञ्चयिष्यते । अतः तद्वचनकारिषु व्यासादिसमाख्यां संकेतेन प्रक्षिप्य धर्मसूनुरिव सत्यवादी भव । एतेन पञ्चरात्रादिमूलः परमहंसस्य ब्रह्मसूत्रपरित्याग इति निरस्तम् , प्रमाणभूतेषु तेषु तथाविधवचनादेरसम्भवात् । सम्भवे चान्यपरत्वस्य ग्रहीतुं युक्तत्वात् । परब्रह्मभूतभगवत्प्रीणनतत्तदर्थविशेषप्रपञ्चने हि पञ्चरात्रस्यैदम्पर्यम् , न सदाचारेषु । तत्र तु औदासीन्यमेव तस्येति न श्रुत्यादिविरोधे तत्र प्रगल्भतेति मध्य-स्थदृष्ट्या पश्यामः । न च पञ्चरात्रमूलत्वेन भागवतपरिगृहीते नैरुक्तेऽपि वेदभागे परि-व्राजकप्रकरणे भवदभिमतं यज्ञोपवीतादिप्रहाणं दृश्यते । न च शाण्डिल्यः सूत्रयति । न च सात्वतादिषु सुरक्षितकोशासु संहितासु तथाविधवचनप्रसङ्गः । अतो युष्मत्कूटस्थपक्ष-पातिनां प्रक्षेपस्तथा स्याद्वा न वेति समीचीनदृष्ट्या भाव्य । अतः परमहंसेष्वपि द्विज सामान्यतः परिव्राजकसामान्यतस्तदवान्तर विशेषतश्च प्राप्तम् ब्रह्मसूत्रं न विशेषतो बाधम-र्हतीति सिद्धम् ।

प्रसाद—किञ्च प्रश्न उठता है कि यदि विशेषरूप से परमहंसों के ही यज्ञोपवीत के त्याग का प्रतिपादन कोई श्रुति अथवा स्मृति करती है तो उसका सम्बन्ध किसी तरह कुटीचक आदि तीन सन्यासियों के अन्तर्गत आने वाले व्यक्ति विशेष से अवश्य होना चाहिए, तो अद्वैती विद्वानों का यह कहना उचित नहीं है, क्योंकि आप उस श्रुति को अपने पक्ष में उद्धृत करना चाहते हैं, जिनका बहुतसी स्मृतियाँ एक कण्ठ से विरोध करती हैं । तथा प्रत्यक्ष अर्थ का प्रतिपादन करने वाली अनेक स्मृतियोंसे

जिनका विरोध है। कोई भी आपके अभिमत श्रुतियों को कहीं भी नहीं पढता है। आपके पक्षपाती विकल्पवादी विज्ञानेश्वर ने भी उन्हें नहीं उद्धृत किया। उन श्रुतियों को विज्ञानेश्वर के मत का विस्तृत खण्डन करने वाले भास्कर; यादव प्रकाश तथा मस्करी आदि ने उद्धृत भी करके उनका परिहार नहीं किया। यदि ऐसी भी कोई श्रुति होती तो फिर क्यों सभी स्मृतिकार एक कण्ठ से यज्ञोपवीत के धारण का विधान करते? कुछ अद्वैती विद्वान् यह जो पढते हैं कि—'त्यागार्थम् व्यासादिवचनम्' अर्थात् व्यास आदि स्मृतिकारों ने निषेध के लिए तत्-तत् विधानों को किया है; वह भी वाक्य किसी ग्रन्थ में नहीं उपलब्ध होता है, और प्राचीन समालोचक उस वाक्य को उद्धृत भी नहीं करते हैं। यह भी नहीं कहा जा सकता है कि प्रत्यक्ष श्रुति का विरोध होने पर वैदिकों के द्वारा परिगृहीत बहुत सी स्मृतियोंके विरोध होने पर परीक्षकों की गोष्ठी में भी किसी अप्रसिद्ध स्मृति का प्रामाण्य नहीं स्वीकार किया जा सकता है। उनको प्रमाणिक मान लेने पर भी उक्त स्मृति का तात्पर्य दूसरा ही है; इस बात का प्रतिपादन हम आलेपकमतभङ्ग के प्रसङ्ग में विस्तार पूर्वक करेंगे। अतएव उन वाक्यों के प्रणेताओं को संकेत के द्वारा व्यास कहकर आप युधिष्ठिर की तरह उसी तरह सत्यवादी सिद्ध होते हैं, जिस तरह अश्वत्थामा नामक किसी हाथी के मरने पर युधिष्ठिरने अश्वत्थामा मारा गया यह घोषणा कर दी। उपर्युक्त प्रतिपादन से यह भी खण्डित हो गया कि परमहंस के द्वारा ब्रह्मसूत्र का त्याग पाञ्चरात्रादि सम्मत है। क्योंकि पाञ्चरात्रादि प्रामाणिक है और पाञ्चरात्रादि में ऐसे वाक्यों का होना असम्भव है। यदि वाक्य हो तो भी उनका अर्थ दूसरा होगा। पाञ्चरात्रों का तात्पर्य पर ब्रह्म श्रीभगवान को प्रसन्न करने वाले तत्-तत् वाक्यों के प्रपञ्चन में नहीं है, सदाचार आदि के विषय में नहीं। ऐसे विषयों में पञ्चरात्र उदासीन हैं अतएव ऐसे श्रुतिविरुद्ध अर्थों में पाञ्चरात्र मुखर नहीं है, यह मैं मध्यस की दृष्टि से कहता हूँ। किञ्च पाञ्चरात्र मूलक होने के कारण भागवतों से परिगृहीत निरुक्त के वेद भाग के परिव्राजक प्रकरण में भी यज्ञोपवीत के त्याग का कोई प्रश्न नहीं उठता है। शाण्डिल्य सूत्र में भी ऐसा कुछ नहीं कहा गया है। जिनके कोश सुरक्षित हैं; उन सात्वत आदि संहिताओंमें भी ऐसा कुछ नहीं कहा गया है। अतएव आप अच्छी तरह विचार करें कि आपके पूर्वजों के पक्षपातियों का खण्डन हो जाता है कि नहीं। इस तरह स्पष्ट हो गया कि द्विजसामान्य तथा परिव्राजक सामान्य तथा परिव्राजक विशेष होने के कारण परमहंसों के द्वारा यज्ञोपवीत का बाध नहीं सिद्ध होता है।

एवमन्यपरत्वादस्यवाक्यस्येत्युक्तमुपपादितम्। अनन्यपरत्वमभ्युपेत्याह भवतु वेति। विकल्पवादिनेति। यदि परमहंसस्य उपवीतादिबाधिका काचित् श्रुतिर्दृश्येत तदा बाध एवाभिधीयेत न विकल्प इति भावः। अत इति। कोशेष्वदर्शनादित्यर्थः।

नापि तृतीयः, विषयव्यवस्थापनयोग्यानां वाक्यानां विरोधाभावादेवाऽदृष्टदृष्ट-विकल्पपर्यवसानायोगात्। अन्यपरतया निश्चितानां तु दुर्बलत्वादेव। विरोधे बल-साम्ये च सति हि गत्यन्तराभावाद्विकल्पः स्वीक्रियते। न च गुरुलघुनोर्विकल्पः संभवति गुरुविधायिकस्य शास्त्रस्याननुष्ठानलक्षणाप्रामाण्यप्रसङ्गात्। न हि लघौ सति गुरौ कश्चिदपि प्रवर्तते। मुख्यामुख्यतया तु विभागः संभवेदपि, यदि अनन्यथासिद्धो लघुविधिः सिध्येत्। न च तदस्तीत्युक्तम्। न चामुख्यं (ख्ये ?) भवद्विशेष मङ्गीकरोषि। न च

मुख्यकल्पशक्तानाममुख्यकल्पस्वीकारो युक्तः। न च तेषां प्रत्यगात्मप्राबल्येन बाह्येष्वौदासीन्यादमुख्यकल्पपरिग्रह इति युक्तम्, शक्तस्यौदासीन्ये प्रत्यवायात्। न च वः काञ्चिदशक्तिं भास्करीयादयः सूक्ष्मनिरूपणोऽपि पश्यन्ति। यथाऽऽहुः— कन्थां वहसि दुर्बुद्धे गर्दभेनापि (भैरपि) दुर्भराम्। शिखायज्ञोपवीताभ्यां कस्ते भारः प्रसज्यते (भारो भविष्यति)॥ सन्ध्यावन्दनवेलायां मुक्तोऽहमिति मन्यसे। खण्डलड्डुकवेलायां दण्डमादाय धावसि॥' इति। यत्तु न्यायविदाऽपि विज्ञाने श्वरेणाऽप्युक्तम्-"यज्ञोपवीतधारणं वैकल्पिकम्, 'यज्ञोपवीतं विसृजेत्' इति श्रुतेः" इति, तदपि विकल्पासंभवस्योक्तत्वात् स्वपक्षरक्षणाभिनिवेशकारितमित्यनादरणीयम्।

प्रसाद—वैकल्पिक रूप से यज्ञोपवीत का परित्याग होने पर यज्ञोपवीत के त्याग से होनेवाले पाप परमहंस को नहीं लगते, यह तीसरा पक्ष भी नहीं स्वीकारा जा सकता है। चूंकि यज्ञोपवीत के त्याग तथा उनके धारण को बतलाने वाले वाक्यों के विषय भिन्न-भिन्न हैं, अतएव विकल्प जो है आठ दोषों से दूषित होने के कारण इस स्थल में विकल्प नही स्वीकारा जा सकता है। किञ्च यज्ञोपवीत के त्याग का प्रतिपादन करने वाले वाक्य अन्यपरक हैं अतएव वे वाक्य यज्ञोपवीत के धारण का विधान करने वाले वाक्यों की अपेक्षा दुर्बल हैं। विकल्प तो वहाँ होता है जहाँ पर विरोध हो, अथवा दोनों पक्षों के बल समान हो तो विकल्प को छोड़कर कोई दूसरा मार्ग नहीं होता हैं। गुरु और लघु में कोई विकल्प नहीं होता। क्योंकि ऐसा मानने पर गुरुविधायक शास्त्र का अनुष्ठानाभावरूप अप्रामाण्यका प्रसङ्ग होगा। लघु के रहने पर गुरु को किसी कार्य न में नहीं लगाया जाता है। मुख्य एवम् अमुख्य नामक भेद तो तब हो सकते हैं, जब कि कोई लघुविधि वाक्य अनन्यथा सिद्ध हो सके। किन्तु इस तरह की बात नहीं है, यह मैं पहले कह चुका हूँ। किञ्च आप अमुख्यालाभ कालिकत्व रूप विशेषता को स्वीकारते भी नहीं हैं। किञ्च मुख्यकल्प में समर्थों को अमुख्य कल्प स्वीकारना भी नहीं चाहिए। उनके द्वारा अमुख्य कल्प को प्रत्यगात्मप्राबल्य तथा वाह्यविषयों में उदासीनता के कारण भी नहीं स्वीकारा जा सकता है। व्यक्ति के उदासीन होने पर प्रत्यवाय होता ही है। सूक्ष्म निरूपण करने वाले भास्कर आदि आप की असमर्थता को नहीं देखते हैं। उन्होंने कहा भी हैं-मुर्ख गधों से भी अधिक तो गुदड़ी ढोते हो फिर शिखा और यज्ञोपवीत के धारण करने में तुम्हें कौन सा बोझ होता है। सन्ध्या बन्दन के समय जो कहते हो कि मैं मुक्त हूँ किन्तु लड्डू बँटने पर उसे लेने के लिए दण्ड लेकर दौड़ते हो। न्यायों के जानकार विज्ञानेश्वर भी जो कहते हैं कि--'यज्ञो पवीत वैकल्पिक है' 'यज्ञोपवीत त्याग देना चाहिए; इस श्रुति के अनुसार यज्ञोपवीत त्याग देना चाहिए, वह भी विकल्प नही हो सकता है, अतएव अपने पक्ष के संरक्षण में अभिनिवेश वाले ही कह सकते हैं, अतएव अनादरणीय है।

विषयव्यवस्थापनेति। पुराणद्वितीयविषयतया 'नरतानि निकृत्य यज्ञोपवीतं विसृजेत्' 'बहि सूत्रं त्यजेत् बुध' इत्यादीनां व्यवस्था सम्भवतीति भावः। अन्यपरत्वेति। 'ज्ञानशिखा' इत्यादीनामित्यर्थः। दुर्बलत्वादेव-विकल्पायोगादित्यनुषङ्गः। न चेति। लघुरमुख्य इति स्वीवर्तव्यन्, न च भवदभिमतसूत्रादित्यागात्मको विशेषस्तया स्वीक्रियत इत्यर्थः। न च मुख्येति।

'प्रभुत्वे सति मुख्यस्य योनुकल्पेन वर्तते । न सांपरायिकं तस्य फलं भवति दुर्मते' रिति निषेधादित्यर्थः । प्रत्यगात्मप्राबल्यातिशयादन्यत्रानादर इत्यत्रापि तैरेवोत्तरमुक्तमित्याह सन्ध्येति ।

नापि चतुर्थः, ब्रह्मविदामप्यत्यन्तकर्मनिवृत्तेर्दूषितत्वात्, युष्माभिरपि प्रणवजपाचमनादि कर्मणामद्यापि क्रियमाणत्वात् । 'तस्माद्यज्ञोपवीत्येवाधीयीत' इत्यादेर्दुलंङ्घत्वात् । अर्थप्राप्तभोजनादि कर्मणां च अयज्ञोपवीतिनाऽनुष्ठाने प्रायश्चित्तविधानात् ।

नापि पञ्चमः ; श्रुत्यादिविरुद्धस्याचारमात्रस्यानुपादेयत्वात् । पञ्चशिखदुर्वासः प्रभृतिपरिगृहीत परिव्राजकस्तोमेषु ब्रह्मसूत्रपरित्यागस्य पुराणेष्वदर्शनात् । परिव्राजकानुकारिधनञ्जयादिषु ब्रह्मसूत्रपरित्यागाश्रवणात् । भवदीयमयूथ्यभास्कराचार्ययादवप्रकाश-भगवन्नाथमुनि पारम्पर्यविघटितत्वात् भवत्पक्षप्रवेशितविसम्वादैर्दयाद्योनुदिवैदाचारस्वाहस्मदादिति । अतः सिद्धं परमहंसैरपि यज्ञोपवीतमवश्यं धार्यमिति ।

एवमुपवीतोक्तन्यायेन परिव्राजकसामान्यतः प्राप्तेः, तथा परमहंसमेवाधिकृत्य त्रिदण्डविधानात्, चतुर्णामपि लिङ्गभेदनिषेधाच्च तस्यैकदण्डधारणं निरस्तः । अथ स्यात् 'न चात ऊर्ध्वं शुक्लमम्बरं बिभृयात् एकदण्डी त्रिदण्डी वा' इति बोधायनादिवचनात् त्रिदण्डैकदण्डधारणयोर्विकल्प इति ॥ भवत्वेवम्, तथाऽपि परमहंसस्य एकदण्डधारणमेव इतरेषां त्रिदण्डधारणमेवेति नास्ति नियमः, अविशेषेण तेषां प्रसक्तेः ॥ भवत्वेवं का नो हानिरिति चेत्—नियमाभिमानहानिः । गुरुलघुनोस्तुल्यविकल्पानुपपत्ति चात्र यादवप्रकाशादयः प्राहुः । अतो मुख्यामुख्यतयैवायं विकल्पः स्यात् । तदेतत् भगवान् व्यासः स्पष्टयति, 'त्रिदण्डधारणं शस्तम्' इति । बोधायनादिसामान्यवचनादिकाहिदतैवदण्डधारणस्य त्रिदण्डालाभरूपापद्विषयता हारीतमेधातिथिभ्यां [ च ?] व्यवस्थापिता । त्रिदण्डं वैणवं सौम्यं सत्वचं समपर्वकम् । वेष्टितं कृष्णगोवालरज्ज्वा तु चतुरङ्गुलम् ॥ नष्टे जलपवित्रे च त्रिदण्डे वा प्रमादतः । एकं तु वैणवं दण्डं पालाशं बैल्वमेव वा ॥ गृहीत्वा विचरेत् तावत् यावल्लभ्यं त्रिदण्डकम् । यत्नेनान्वेषयेन्नित्यम् अप्रमत्तः समाहितः ॥' इति हारीतः । मेधातिथिस्तु, 'यावन्न स्युस्त्रयो दण्डाः तावदेकेन पर्यटेत्' इति । न चैतत्प्रकान्तत्रिदण्डधारणपुरुषविशेषविषयमिति नियन्तुं शक्यम्, 'एकदण्डी त्रिदण्डी वा' इत्यस्याद्यापि तुल्यत्वनिश्चयाभावात् । यद्यपि च प्रथममेव कस्यचित्

त्रिदण्डालाभादेकदण्डग्रहणं सम्भवति, तथाऽपि न तत्र प्रक्रमपरिनियतिरंगीकर्तुं शक्या अमुख्यत्वात्। 'यावन्न स्युस्त्रयो दण्डास्तावदेकेन पर्यटेत्' इत्यस्य चाविशेषेण प्रक्रमेऽपि प्रवृत्तेः।

प्रसाद—चौथा पक्ष इसलिए नहीं स्वीकारा जा सकता है कि, मैं इस बात का प्रतिपादन कर चुका हूँ कि ब्रह्मनिष्ठों के कर्म की अत्यन्त निवृत्ति नहीं होती है। किञ्च अद्वैत मतावलम्बी ब्रह्मवेत्ता भी प्रणव का जप करते हैं, आचमन आदि कर्मों को करते रहते हैं। किञ्च 'यज्ञोपवीतधारी ही वेदाध्ययन करे' इस वाक्य का उल्लंघन नहीं किया जा सकता है, यदि ऐसा लेकर यज्ञोपवीत रहित व्यक्ति के द्वारा भोजनादिकर्म का अनुष्ठान किया जाय तो उसके लिए शास्त्र प्रायश्चित्त का विधान करते हैं।

पांचवां पक्ष इसलिए नहीं स्वीकारा जा सकता है कि शास्त्रादि के विपरीत आचारमात्र की कोई उपादेयता नही है। किञ्च पुराणों के परिशीलन से यह स्पष्ट है कि पञ्चशिख दुर्वासा आदि संन्यासियों ने यज्ञोपवीत का परित्याग नहीं किया था। किञ्च परिव्राजकों का अनुकरण करने वाले धनञ्जय आदि के द्वारा भी यज्ञोपवीत का परित्याग नहीं सुना जाता है। आपके सहचर भास्कराचार्य, यादव प्रकाशाचार्य तथा श्री नाथमुनि की परम्पर में यज्ञोपवीत धारण की परम्परा देखी ही जाती है। किञ्च आपके पक्षमें होने वाले मत भेद से भी उनकी वैधता देखी जाती है; तथा आपके अनुकरणीय आचार असम्भव है। इस तरह सिद्ध होता है कि परमहंसों को भी यज्ञोपवीत अवश्य धारण करना चाहिए।

यज्ञोपवीत के ही समान यति सामान्य के अन्तर्गत होने के कारण तथा परमहंसों के लिए ही त्रिदण्ड का विधान होने के कारण, चारो प्रकार के संन्यासियों का भिन्न-भिन्न चिह्न न होने के कारण उनके द्वारा एक दण्डधारण का निषेध होने से एक दण्ड का धारण निषिद्ध है। यदि कहें कि-'न चात ऊर्ध्वं शुक्लमम्बरं बिभृयात्, एकदण्डी त्रिदण्डी वा' इत्यादि बोधायन के वाक्य का अभिप्राय है कि संन्यास ग्रहण के पश्चात् उज्ज्वल वस्त्र न धारण करे; एक दण्ड अथवा त्रिदण्ड धारण करे' इस वाक्य से एक दण्ड धारण त्रिदण्ड धारण का विकल्प सिद्ध होता है। तो ऐसा होने पर भी यह तो नहीं कहा जा सकता है कि परमहंसों को एक दण्ड ही धारण करना चाहिए तथा उनसे भिन्नों को त्रिदण्ड धारण करना चाहिए। क्योंकि एक दण्ड धारण तथा त्रिदण्ड धारण का यति सामान्य के लिए विधान है। यहाँ पर अद्वैती विद्वान् यह नहीं कह सकते हैं कि ऐसा भी मानलेने में हमारी कोई क्षति नहीं हैं क्योंकि, ऐसा होने पर वे यह नहीं कह सकते हैं कि परमहंसों को एक दण्ड ही धारण करना चाहिए। किञ्च त्रिदण्ड एवं एक दण्ड के विषय में यादव प्रकाश आदि आपके सयूथ्यों ने कहा है कि गुरु एवम् लघु का समानता रूप विकल्प हो ही नहीं सकता है। अतएव यह त्रिदण्ड एवं एकदण्ड विषयक विकल्प को भी क्रमशः मुख्य एवम् अमुख्य ही विकल्प मानना होगा। इसी बात को स्पष्ट करते हुए भगवान् व्यास कहते है कि त्रिदण्डधारण ही श्रेष्ठ है। बोधायन आदि के सामान्य वचन को व्यवस्थित करते हुए हारीत तथा मेधातिथि कहते हैं कि यदि त्रिदण्ड लाभ न हो सके तो आपत्ति काल में एक दण्ड ले लेना चाहिए। हारीत ने कहा है-

बांस का सुन्दर छिलका सहित, समान पर्ववाले त्रिदण्ड को काली गाय के बाल की रस्सी से चार अंगुल पर्यन्त वेष्टित करना चाहिए। प्रमादवश यदि कमण्डलु अथवा त्रिदण्ड विनष्ट हो जाय

तो पलाश अथवा विल्व का एक दण्ड तब तक ग्रहण करना चाहिए जब तक कि, त्रिदण्ड न मिल जाय।

मेधातिथि कहते हैं कि जब तक त्रिदण्ड न मिले तब तक संन्यासी को एक दण्ड लेकर विचरण करना चाहिए। यह नहीं कहा जा सकता है कि पुरुष विशेषके लिए ही त्रिदण्ड धारण का विधान है, क्यों कि आज तक एक दण्डसे त्रिदण्ड की समानता का कोई भी प्रमाण नहीं। यद्यपि त्रिदण्ड लाभ से पूर्व ही एक दण्ड ग्रहण सम्भव है. फिर भी इस उपक्रम को यहीं तक सीमित नहीं माना जा सकता है ? किञ्च इसी प्रकरण में यह भी कहा गया है कि जब तक त्रिदण्ड नहीं मिले तब तक एक दण्ड धारण किए रहे।

पञ्चशिखेति। असम्भवादेव न पञ्चम इत्यन्वयः।

किञ्च; प्रत्यक्षश्रुतिसिद्धं त्रिदण्डधारणम्; स्मार्तस्तु विकल्पः। पूर्वं तु श्रुति स्मृत्युभयसिद्धम्, उत्तरत्र तु स्मृतिरेव। 'यद्वै किंच मनुरवदत् तद्भेषजम्'; 'मन्वर्थविपरीता तु या स्मृतिस्सा न शस्यते' इत्यादिश्रुतिस्मृतिभिराप्ततमत्वेन परिगृहीतमन्वादिस्मृतिसिद्धं त्रिदण्डधारणम्, विकल्पस्तु यत्किंचित्स्मृतिसिद्धः। भूयस्यः स्मृतयस्त्रिदण्डधारणे पूर्वोदात्ता उपादास्यमानाश्च, विकल्पे तु द्वे तिस्रः संति न वेति न जानीमः। तथा हि दक्षबृहस्पती–'मेखलाजिनदण्डेन ब्रह्मचारीति लक्ष्यते। गृहस्थो यष्टिवेदाद्यैर्नखरोमैर्वनाश्रितः॥ त्रिदण्डेन यतिश्चेति लक्षणानि पृथक् पृथक्॥' इति। शाण्डिल्यः 'दण्डानि त्रीणि संगृह्य धारयेत् विधिपूर्वकम्।' अत्रिः–'लिङ्गं तु वैष्णवं तेषां त्रिदण्डं सपवित्रकम्। त्रिदण्डेन यतिश्चेति लक्षणं वै श्रुतं स्मृतौ॥' दत्तात्रेयः,–'त्रिदण्डिरूपधृग्विप्रः साक्षान्नारायणः स्मृतः। त्रिदण्डी पूज्यते येन विष्णुस्तेन प्रपूजितः॥ अष्टाक्षरेण मन्त्रेण नित्यं नारायणात्मना। नमस्यो भक्ति भावेन विष्णुरूपी त्रिदण्डधृक्॥ त्रिदण्डं लिङ्गमाश्रित्य जीवन्ति बहवो द्विजाः यो हि ब्रह्म न जानाति त्रिदण्डार्हो न स स्मृतः॥ अत्रिदत्तात्रेयौ,–'काणादशाक्यपाषण्डैस्त्रयीधर्मो विलोपितः। त्रिदण्डधारिणा पूर्वं विष्णुना रक्षिता त्रयी॥' हारीतः, 'विष्णुरूपं त्रिदण्डाख्यं सर्वदा धारयेत् यतिः। कुर्यात् त्रिदण्ड ग्रहणं कालक्षेपं न कारयेत्॥' वृद्धदक्षः; 'केशमात्रान् समग्रन्थीन् त्रिदण्डान् वैणवान् यतिः' इति। धारयेदिति शेषः। इत्थं परश्शताः स्मृतयः। विस्तरभयान्न लिख्यन्ते। अतो (१) गुरुलघुविकल्पानुपपत्तेः, (२) शस्ताशस्तत्वकण्ठोक्तेः, (३) त्रिदण्डालाभदशाविषयत्वप्रतिष्ठापनात्, (४) त्रिदण्डधारणस्य प्रत्यक्ष श्रुतिसिद्धत्वात्,

(५) आप्ततमबहुस्मृत्युपबृंहितत्वात् ( च ! ) ; त्रिदण्डधारणमेव चतुर्णां परिव्राजकानाम् अविशेषेण मुख्यम् ; एकदण्डधारनं तु अमुख्यम् , तच्च आपद्दशायां चतुर्णामपि संभवतीति सिद्धम् ।

प्रसाद--किञ्च त्रिदण्ड धारण का विधान प्रत्यक्ष श्रुतियाँ करती हैं । स्मृतियाँ उसे वैकल्पिक बतलाती हैं । त्रिदण्ड धारण को श्रुति तथा स्मृति दोनों प्रमाणित करते हैं, एक दण्ड धारण में केवल स्मृति ही प्रमाण है । श्रुति कहती है—जो मनु ने कहा उसका भेषज के समान सेवन करना चाहिए । मनु स्मृति के विपरीत अर्थ का प्रतिपादन करने वाली स्मृति अनादरणीय है । इस तरह श्रुतियों तथा स्मृति से समादृत मन्वादि स्मृतियाँ त्रिदण्डधारण का समर्थन करती हैं । विकल्प रूप से उसे कोई स्मृति बतलाती है । पूर्वोपात्त त्रिदण्डधारण का अनेक स्मृतियाँ समर्थन करती हैं; एक दण्ड को त्रिदण्ड के विकल्प रूप से बतलाने वाली दो-तीन भी स्मृतियाँ हैं कि नहीं यह मैं नहीं जानता हूं । उदाहरणार्थ—दक्ष और बृहस्पति कहते हैं कि-ब्रह्मचारी का लक्षण मेखला, मृगचर्म और दण्ड धारण है । गृहस्थ यष्टि तथा वेदधारण करते हैं । बाण-प्रस्थ-नख और दाढ़ी मूँछ नहीं कटाते । संन्यासी का चिह्न त्रिदण्ड धारण है। इस तरह सबों के लक्षण अलग-अलग हैं । शाण्डिल्य कहते हैं—कि संन्यासी को दण्ड त्रय का संग्रह करके उसको सविधि धारण करना चाहिए। अत्रि कहते हैं-वैष्णव सन्यासी का लक्षण त्रिदण्ड एवम् कमण्डलु है । श्रुतियों एवम् स्मृतियों में यति का लक्षण त्रिदण्ड बतलाया गया है । दत्तात्रेय कहते हैं—त्रिदण्डी रूप धारण करने वाले विप्र को साक्षात् नारायण कहा गया है । त्रिदण्डी का पूजन करने वाले को विष्णु की पूजा का फल मिलता है । विष्णु रूपी त्रिदण्डी संन्यासी को सदा 'ओं नमो नारायणाय' इस अष्टाक्षर मन्त्र से भक्ति पूर्वक नमस्कार करना चाहिए । अनेक ब्राह्मण त्रिदण्ड धारण करके जीते है । ब्रह्म को जाने बिना त्रिदण्ड धारण का कोई अधिकारी नहीं होता । अत्रि तथा दत्तात्रेय कहते हैं कि-कणाद, बुद्ध तथा पाषण्डियों ने ऋग् यजुः तथा सामप्रोक्त धर्म का जब लोप कर दिया तो त्रिदण्ड धारी विष्णु ने वेदों की रक्षा की । हारीत कहते हैं-यति को सदा त्रिदण्डात्मक विष्णु के स्वरूप को धारण करना चाहिए । बिना समय बिताए वह त्रिदण्ड धारण करे । वृद्धदक्ष कहते हैं ललाट परिमाणक समान ग्रन्थि वाले बाँस के तीन दण्डों को यति धारण करे। इस अर्थ का प्रतिपादन करने वाले शताधिक स्मृतिवाक्य हैं जिनको विस्तार के भय से हम नहीं लिखते हैं । इस तरह सिद्ध हो गया कि गुरु तथा लघु वस्तुओं में समानता रूप विकल्प न हो सकने के कारण; त्रिदण्ड धारण को प्रशस्त तथा एक दण्ड धारण को अप्रशस्त कण्ठतः उक्त होने के कारण , चूँकि त्रिदण्ड लाभ की स्थिति में एक दण्ड धारण का विधान है, त्रिदण्ड धारण का विधान है ; त्रिदण्ड धारण का समर्थन प्रत्यक्ष श्रुतियाँ करती हैं तथा उसी अर्थ का अनेक आप्ततम श्रुतियाँ समर्थन करती हैं ; अतएव सभी चारों प्रकार के यतियों द्वारा त्रिदण्डधारण मुख्य है और एक दण्ड धारण अमुख्य है , चारों प्रकार के सन्यासियों द्वारा एकदण्डधारण आपद् दशा में विहित है ।

अनेनैव न्यायेन परमहंस शिखावर्जनमप्यनुपपन्नम् , चतुर्णामपि लिङ्गभेदनिषेधस्य दर्शितत्वात् ; विशेष विधायकासिद्धेः । 'मुण्डः शिखी वा' इत्यादिविकल्पस्यापि त्रिदण्डैकदण्डधारणविकल्पवत् मुख्यामुख्यतयैव निर्वाह्यत्वात् । सम्भवति हि केषांचित्

शिरसि व्याध्यादिवशात् केशानुत्पत्तिः । शौनकलिखितगालवात्रिप्रभृतिभिः शिखाधारणस्यैव स्मरणाच्च । गालवेन तु ; 'त्रिस्थानलोमवपनं कृत्वा प्राजापत्यं कृत्वा प्राणायामशतं चरेत्' इति शिखावपने प्रायश्चित्तविधानात् विकल्पवाक्यस्य मुण्डनवाक्यस्य च यथाकथंञ्चिद्योजनीयतया समुच्चयार्थतां शिखाव्यतिरिक्तमुण्डनविषयतां शिखासम्बन्धमात्रविषयतां च यतिलिङ्गसमर्थने परमाचार्याः प्राहुः । शिखावपनमन्तरेण वपनेऽपि मुण्डशब्दस्तत्रैव दर्शितः । यथाह लिखितः—; 'पौर्णमास्यां शिखावर्जं शिरो यतिः । अलाभे व्याधिपीड़ायां राजचोराद्युपद्रवे ॥ वापयेत् पौर्णमास्यादि यावत् स्यात् कृष्णपञ्चमी ।' इति । मेधातिथिः-'कक्षोपस्थशिखावर्जं मुण्डयेत् शिरो यतिः ।' इति । एवं यैरपि , 'कक्षोपस्थशिखावर्जम् ऋतुसन्धिषु वापयेत् । न त्रैमुण्ड्यमतिक्रामेत् भिक्षुरसंवत्सरे क्वचित् ॥ इत्यादिषु शिखाव्यतिरिक्तांशवपने मुण्डशब्दस्य प्रयोगान्मुण्डनवपनशब्दयोः पर्यायवत् अविशेषत्वोपपादनाच्च सामान्यो मुण्डशब्दः शिखाव्यतिरिक्तविषय इति स्वारसिकम् , विकल्पाङ्गीकारे त्वमुख्यत्वं दर्शितमस्माभिः वाशब्दश्चार्थ इति परमाचार्या व्याचख्युः । अतः परमहंसैरप्येकमुपवीतमवश्यं धार्यम् , त्रिदण्डशिखे च मुख्यतया परिग्राह्ये इति सिद्धम् । तदेतत् , 'वर्णाश्रमोचित' इत्युचितशब्देनभाष्यकारैरपि सूचितमिति ॥

॥ इति शतदूषण्यां यतिलिङ्गभेदभङ्गवादः चतुःषष्टितमः ॥ ६४ ॥



प्रसाद—इसी तरह परमहंसों द्वारा शिखा का त्याग भी अनुपपन्न है । क्योंकि चारो प्रकारके संन्यासियों का चिह्न समान है, यह मैं प्रतिपादित कर चुका हुँ । उनके लिङ्ग पार्थक्य का साधक कोई भी प्रमाण नहीं है । संन्यासी मुण्डित रहे अथवा शिखा धारण करे इत्यादि विकल्प का त्रिदण्ड एवम् एक दण्ड धारण विकल्प के समान ही वे वाक्य मुख्यत्व एव अमुख्य रूप से ही निर्वाह्य हैं । किसी के शिर पर व्याधि आदि के कारण केश नहीं भी जम सकते हैं । शौनक लिखित गालव तथा अत्रि स्मृतियाँ शिखा धारण का ही प्रतिपादन करती हैं । गालव का कहना है कि शिखा के कट जाने पर तीन स्थान के रोओं का वपन लरके प्राजापत्य याग तथा सौ प्राणायाम करे । इस प्रायश्चित विधान के आलोक में विकल्प तथा मुण्डन वाक्य का जिस किसी भी तरह निर्वाह करना चाहिए । इसलिए परमाचार्य ने यति लिङ्ग के समर्थन के प्रसङ्ग में इन वाक्यों को समुच्चयार्थक, अथवा शिखा को छोड़कर मुण्डनार्थक अथवा शिखा सम्बन्धमात्र विषयक बतलाया है । और यति लिङ्ग समर्थन प्रकरण में ही शिखा को छोड़कर भी वपन कराने के अर्थ में मुण्डन शब्द का प्रयोग किया गया है । लिखित ने कहा भी है-संन्यासी पूर्णिमा

के दिन शिखा छोड़कर शिर का मुन्डन करे व्याधि से पीड़ित होने अथवा राजा या चोर का उपद्रव होने से मुन्डन सम्भव न हो सकने पर पूर्णिमा से लेकर कृष्ण पक्ष की पन्चमी पर्यन्त मुण्डन कराए। मेधा तिथि कहते हैं कि संन्यासी, कांख; उपस्थ तथा शिखा के बाल को छोड़कर मुण्डन कराए। दूसरे स्मृतिकार कहते हैं—ऋतु सन्धि काल में कक्ष, उपस्थ एवं शिखा को छोड़कर मुण्डन कराए। संन्यासी को कभी भी वर्ष में त्रैमुण्ड्य का अतिक्रमण नहीं करना चाहिए।

इन वाक्यों में शिखा को छोड़कर भी मुण्डन कराने के अर्थ में मुण्डन शब्द का प्रयोग हुआ है, तथा मुण्डन एवं वपन शब्द समानार्थक है; अतएव सामान्य मुण्ड शब्द को शिखा छोड़कर मुण्डन कराने के अर्थ में शक्त मानना चाहिति। विकल्प मानने पर तो उसकी अमुख्यता हम सिद्ध ही कर चुके हैं। 'मुण्ड: शिखी वा' का वा शब्द चार्थक है। अतएव परमहंसों को भी एक यज्ञोपवीत अवश्य धारण करना चाहिए। और उन्हें मुख्य रूप त्रिदण्ड तथा शिखा धारण करना चाहिए। यह सिद्ध हो गया। इस बात को श्रीभाष्यकार ने महा सिद्धान्त के आरम्भ में 'वर्णाश्रमोचित' के उचित शब्द से सूचित किया है।

इस तरह शतदूषणी का यतिलिङ्ग भेद भङ्ग नामक चौसठवां वाद समाप्त हुआ॥



समुच्चयार्थतामित्यादि पक्षत्रयं विकल्पवाक्यस्येत्यादिभिः त्रिभिः क्रमात् सम्बध्यते। मुण्डशिखी वेति वाशब्दश्चार्थः। अंशभेदेन तयोस्समुच्चयः। शिखेति। 'सशिख वपनं कृत्वा' इत्यत्र कर्तव्ये साहित्येन शिखासम्बन्धस्यान्वय इत्यर्थः।

नन्वेवं सति 'मुण्डशिखीवे' त्यादिषु मुण्डशब्दानुपपत्तिः, तस्य सर्वकेशाभावविषयत्वात्, 'मुण्डाः काषायवासिन' इत्यादौ जिनभिक्षुषु तथा प्रयोगादित्यत आह शिखावपनमिति अलाभ इत्यादिश्लोकोपादानं, पूर्णमास्याम्मुण्डयेत्, तत्रालाभे आपञ्चमीम्मुण्डयेदि' ति वक्तव्ये वापयेदिति प्रयोगोत्र मुण्डनशब्दो वपनशब्दसमानार्थ इति दर्शयितुम्। पर्यायत्वं—समानार्थत्वम्, अत्रत्यमुण्डनशब्दो वपनार्थक इत्यर्थः। स्वारसिक मिति। वाशब्दस्य विकल्पस्य रसत्वान्मुण्डशिखीवेत्यादिषु तदङ्गीकारे मुण्डत्वास्यामुख्यत्वं दर्शितमित्यर्थः।

इति श्रीमहाचार्यापरनामधेयेन रामानुजदासेन विरचितायां शतदूषीव्याख्यायां चण्डमारुताख्यायां यतिलिङ्गभेदभङ्गनाम चतुःषष्टितमः स्कन्धः ॥६४॥



वाधूलश्रीनिवासार्यतनयं विनयाधिकम्। प्रज्ञानिधिं प्रपद्येऽहं श्रीनिवासमहागुरुम्।
कृष्णः करोतु कल्याणं कंसकुञ्जरकेसरी। कालिन्दी लोलकल्लोलकोलाहलकुतूहली॥

॥ अथ अलेपकमतभङ्गवादः पञ्चषष्टितमः ॥६५॥

अशेषाश्रमबाह्यानामीश्वराज्ञाभरश्रमात् । अलेपकदशाभाजामवलेपोऽत्र लुप्यते ॥

प्रसाद—सभी आश्रमों से जो बाहर हैं, ईश्वर की आज्ञा रूपी भार से थके हुए होने के कारण, अलेपक की दशा को प्राप्त दार्शनिकों के अभिमान को यहां हम विनष्ट कर रहे हैं।

इह जगति केचित् अवधूतसकलवर्णाश्रमधर्माश्चार्वाकसधर्माण आचण्डालमेकराशीभूयः विधिनिषेध यन्त्रणामतन्त्रयन्तः पारिभाषिकब्रह्मविदो विश्वमाविलयन्ति । तैस्सहवादरूपसंभाषणादिकमपि निरय यातनमिति मन्वानाः तद्दर्शनेऽपि सर्वलोकलोचनमवलोकयन्तो दूरीभवन्ति सन्तः । उक्तं हि महर्षिभिः—'पुंसां जटाभरणमौण्ड्यवतां वृथैव मोघाशिनामखिलशौचबहिष्कृतानाम् (निराकृतानाम्)। तोयप्रदान पितृपिण्डविवर्जितानां सभाषणादपि नरा नरकं प्रयान्ति ॥' इति तत्र यद्यपि तदभिमतशूद्रादि [वि] जातीयब्रह्मविदां त्रैवर्णिकब्रह्मविदामिव तथाविधपतनं न सम्भवति, तथाऽपि तत्त्वमस्यादिवाक्यश्रवणोपदेशधर्मोपप्लवादिभिः तेषामप्यसम्भाष्यता । स्मर्यते हि—;'कपिलाक्षीरपानेन ब्राह्मणीगमनेन च । शूद्रे वेदाक्षरेणैव निष्कृतिर्न विधीयते ॥' इत्यादि । तथाऽपि धर्मोपप्लवप्रशमनाशया युगमात्रविप्रकृष्टा वदामः । आचार्यवचनादिभिरीदृशमप्यनुमतम्, 'यत्किञ्चिदपि कुर्वाणो विद्वद्गुरुनियोगतः । तेषां वचनसामर्थ्यात् प्रायश्चित्तीयते न च' इति ।

प्रसाद—इस संसार में सभी वर्णों एवम् आश्रमों के धर्मों का परित्याग करके चार्वाकों के सदृश बने हुए लोगों के सदृश आचरण करने वाले कुछ लोग; चाण्डाल पर्यंत एक होकर, विधि-निषेध धर्मों को स्वीकार किए विना परिभाषिक ब्रह्मवेत्ता बने हुए हैं तथा विश्व को विनष्ट करते हैं। उनके साथ बातें करना भी नरक गमन का कारण बनता है. यह सोचकर परमात्मा का साक्षात्कार करनेवाले सज्जन उनका दर्शन भी नहीं करते महर्षियों ने कहा भी है—

जो लोग जटा को अपने अलङ्कार के लिए रखते है, व्यर्थ ही मुण्डन किया करते हैं, व्यर्थ आशाएँ रखते हैं, जो किसी प्रकार की शुद्धि नहीं रखते; जो अपने पितरों को जल तथा पिण्ड प्रदान नहीं करते, उनके साथ बात करने पर भी लोग नरक जाते हैं।

यद्यपि वेदपाटी शुद्रादिकों की तथा त्रैवर्णिक के ब्रह्म वेत्ताओं के समान, उस प्रकार का पतन सम्भव नहीं है, फिर भी तत्त्वमसि' आदि वाक्यों के अर्थ श्रवणोपदेश रूपी धर्मों के उपद्रव के कारण उनके साथ भी सम्भाषण करना उचित नहीं है। कहा भी गया है—'कपिला गौ का दुग्ध पान करने ; ब्राह्मणी के साथ सहगमन करने, तथा शूद्रों को वेद पढाने वाले का कोई भी प्रायश्चित नहीं है। फिर भी धर्म क्षेत्र में हुए उपद्रव को शान्त होने की आशा से, उनसे थोड़ी दूर दूर रहकर हम बातें कर रहे

हैं कि आचार्यों ने ऐसा करने की अनुमति दी है। कहा गया हैं कि-विद्वानों तथा गुरुजनों की आज्ञा से कुछ अनुचित करने वाला व्यक्ति उनकी आज्ञा के बल से प्रायश्चित का भागी नहीं होता।

सर्वशिष्टबहिष्कृतेयं युष्मदवस्थितिः आश्रमरूपा वा ? पूर्वत्र चतुर्भ्योऽन्या, अनन्या वा ? न तावदन्या, श्रुतिस्मृतीतिहासपुराणादिषु पञ्चमाश्रमविधानादर्शनात्। 'अथाश्रमं चरमं सम्प्रविश्य' इत्यादिरपि पारिव्राज्यविषयः प्रसिद्धः। अन्तिममात्रं हि चरमशब्दार्थः, न पुनः प्रसिद्धव्यतिरिक्तः॥ षोडशविधाश्रमप्रतिपादनं तर्हि कथमिति चेन्न, चतुर्णामेव चतुर्धा विभागेन तथा विधानात्॥ नाप्यनन्या, प्रथमं तावत् अनभ्युपगमात्, श्रुतिलिङ्गरत्वप्रसङ्गाच्च। श्रुत्या ज्ञानविधानेन वयमप्याश्रमविशेषनिष्ठा भवामेति चेत्; श्रोत्रियाणां पुरतो मन्दं प्रमाषेथाः, न ह्यकृतप्रायश्चितानां भवतामाश्रमप्रवेशमनुमन्यन्ते धार्मिकाः। न च युष्माभिरनेककालानुवृत्तदुर्वच स्वैरोचितप्रायश्चित्तं कर्तुं शक्यम् स्वैररूपमेव किञ्चिदाश्रमविशेषनियतमिदमस्माकं महद्व्रतमिति चेन्न, तथाविधविध्यदर्शनात्। किञ्चास्मिन् महति सकललोकस्वरससिद्धे व्रते सति किमर्थमपुरुषार्थैरनन्तैर्नियमैः परिक्लेशयन्त्यागमाः। कश्चायमाश्रमो भवता वाङ्मात्रेणापि स्वीक्रियते॥ परमहंसाभिधानः पारिव्रज्यविशेष इति चेन्न, परमहंसादिविशेषमपि विविच्य प्रतिपादयन्तीषु शाट्यायनकाद्युपनिषत्सु पाराशर्यदत्तात्रेयादिस्मृतिषु भवत्परिगृहीतवेषाचारविपरीतोपदेशात्। अत एव मन्वादिषु त्रिविष्टपपात्रपवित्रकमण्डलुशिखायज्ञोपवीतदण्डानां सामान्येन विधानं न व्यवस्थितविषयमिति वक्तुं शक्यम्। ततश्च परित्यक्तयज्ञोपवीतादिकेष्वेकदण्डिष्वप्यद्यापि आयुष्मती विप्रतिपत्तिर्भास्करयादवप्रकाशादिग्रन्थरसायनसेवया निवर्तते। किं पुनर्विशेषतोऽपि वेदबाह्यसाम्यमङ्गीकुर्वत्सु भवादृशेषु ? त्रिदण्डैकदण्डादिष्वपि च मुख्यामुख्यतया विकल्प इत्यपि स्मृतिभिरेव सिद्धमिति प्रागेवोक्तम्।

प्रसाद--प्रश्न है कि सभी शिष्ट पुरुषों द्वारा बहिष्कृत आप अद्वैती विद्वानों की यह अवस्थिति आश्रम स्वरूप है? अथवा आश्रम व्यतिरिक्त ? यदि आश्रम रूप है तो वह प्रसिद्ध चार आश्रमों से भिन्न हैं अथवा अभिन्न ? भिन्न तो इसलिए नहीं कहते हैं कि श्रुति स्मृति इतिहास तथा पुराण पाचवें आश्रम का प्रतिपादन नहीं करते। 'अथाश्रमं चरमं प्रविश्य इस वाक्य का भी विषय संन्यासाश्रम ही है। चरम शब्द का अर्थ अन्तिम मात्र ही है। प्रसिद्ध चार आश्रमों से किसी भिन्न आश्रम को वह नहीं बतलाता है। यदि कहेंकि तो फिर सोलह प्रकार के आश्रमों का कैसे प्रतिपादन किया गया है ? तो यह नहीं कह सकते हैं, क्योंकि प्रसिद्ध चार आश्रमों का ही चार चार विभाग करने से वे सोलह हो जाते हैं। चार आश्रमों से अभिन्न भी अपनी स्थिति नहीं मान सकते हैं क्योंकि आप अपने को श्रुतिकिङ्कर होने के

भय से उसके अन्तर्गत मानते ही नहीं। यदि कहें कि श्रुति के द्वारा ज्ञान विशेष को प्राप्त कर हम भी आश्रम विशेष में निष्ठा रखते हैं, तो आप इस बात को श्रोत्रियों के समक्ष नहीं कह सकते हैं; क्योंकि विना प्रायश्चित किए आप लोगों को श्रोत्रिय विद्वान् किसी भी आश्रम में प्रवेश की अनुमति नहीं दे सकते हैं। सुदीर्घ कालसे दुर्वाक्य केपाप बोलने का प्रायश्चित करने में आप लोग समर्थ भी नहीं हैं। यदि कहेंकि यह हमारा महान् व्रत है कि स्वतन्त्र रूप से किसी आश्रम विशेष के नियमों का पालन कर रहे हैं; तो यह भी नहीं कह सकते हैं; क्योंकि उस प्रकार का कोई भी विधि वाक्य नहीं है। किञ्च प्रश्न है कि इस सभी लोगों की स्वतन्त्रता रूप व्रत के रहते हुए शास्त्र अपुरुषार्थ भूत अनन्तनियमों द्वारा क्यों दुख देते हैं? किञ्च आप अपनी वाणी मात्र से किस आश्रम को अपनाए हैं। यदि कहें कि परमहंस नामक संन्यास विशेष का हम पालन करते है, तो यह आप इसलिए नहीं कह सकते हैं कि परमहंसादि का भी भेद करके प्रतिपादन करने वाली शाट्ययनकादि उपनिषदों तथा व्यास, दत्तात्रेय आदि स्मृतियों में आपके द्वारा स्वीकृत वेष एवम् आचार के विपरीत ही उपदेश दिया गया है। अतएव आप यह नहीं कह सकते हैं कि मन्वादि स्मृतियों में त्रिविष्टप् पात्र पवित्रकमण्डलु, शिखा यज्ञोपवीत तथा त्रिदण्ड का सभी प्रकार के संन्यासियों के लिए किया गया विधान विशेष प्रकार के संन्यासियों के लिए है। अत एव यज्ञोपवीत आदि का परित्याग करने वाले; एक दण्डी आदि के विषय में होने वाली विप्रतिपत्ति का विनाश तो भास्कर तथा यादव प्रकाश आदि के ग्रन्थ रूपी रसायन के सेवन से हो जाता हैं। और वेदवाह्यों के सदृश आप लोगों के विषय में क्या कहना है। पहले ही मैं कह भी चुका हूं कि त्रिदण्ड मुख्य विकल्प है और एक दण्ड अमुख्य यह स्मृतियों से सिद्ध है।

ननु द्विविधाः परमहंसाः, विवृतवेषाचाराः गूढवेषाचाराश्चेति, तत्र जाबालिकौषीतकादिश्रुतिषु तन्मूलबोधायनशौनकक्रतुकापिलविश्वामित्रादिस्मृतिषु महाभारते ब्राह्मादिषु च पुराणेषु परमहंसस्य दण्डादिविधानात् विवृतवेषाचारासिद्धाः, वाजसनेयतैत्तिरीयकाथर्वणबाष्कलादिश्रुतिषु तन्मूलभगवद्गीतादिस्मृतीतिहासभागवतादिपुराणादिषु च सर्वत्यागमात्रविधानात् गूढवेषाचारास्सिद्धा इति चेन्न, त्यागोक्त्यादीनां फलसङ्गकर्तृत्वादित्यागविषयत्वस्य वक्ष्यमाणत्वात्।

प्रसाद—यदि कहें कि परमहंस दो प्रकार के होते हैं–खुले वेष तथा आचार वाले और छिपे वेष और आचार वाले। जाबालि तथा कौषितकि आदि श्रुतियों तथा उनका उपबृंहण करने वाली बोधन, शौनक, क्रतु, कपिल, विश्वामित्र आदि स्मृतियों में महाभारत में ब्राह्म आदि पुराणों में जो परम हंस के दण्ड का विधान किया गया है। वह विवृत वेषाचार सिद्ध हैं तथा वाजसनेय; आथर्वण, तैत्तिरीयक, तथा बाष्कल आदि श्रुतियों तथा तन्मूलक भगवद्गीतादि स्मृतियों, इतिहास तथा भागवतादि पुराणों में सर्वत्याग मात्र का विधान होने से; वह गुढ़ वेषाचार सिद्ध विधान है। तो ऐसा इसलिए नहीं कह सकते हैं कि, इनमें केवल फल त्याग मात्र का विधान हैं, यह मैं आगे कहूँगा।

ननु मैत्रायणीयेब्राह्मणे तन्मूलली (लौ?) काक्षि (लौगाक्षि?) गृह्ये च परमहंसस्य दण्डग्रहणाग्रहणयोर्विकल्पोदृश्यते, तथाहि; "परिव्राडेकशाटीपरिहितो मुण्डो

दरपात्री अरण्यनित्यो भिक्षार्थी ग्रामं प्रविशेदासायं प्रदक्षिणेन अवि चकित्सं सार्ववर्णिकं भैक्षाचरणमभिशस्तपतितवर्जम् । अयज्ञोपवीती शौचनिष्ठः काममेकं वैणवं दण्डमाधीत (दीत?)" इति मैत्रायणीयब्राह्मणम् । अत्र कामशब्दात् दण्डग्रहणे विकल्पो दर्शितः लोकाक्षिगृह्ये च, 'अथातः परमहंसपरिव्रज्याविधिं व्याख्यास्यामः' इत्युपक्रम्य; 'सशिखान् केशान् निकृत्य विसृज्य यज्ञोपवीतम्' इत्याद्युक्त्वा, पुनरप्याह—'भौनीं जातरूपधरः प्राचीमुदीचीं वा दिशं व्रजेत् तिष्ठ भगवन् दण्डं गृहाणेत्यध्वर्युणा दत्तं मस्तकप्रमाणं सत्वचमृजुं सौम्यमेकं वैणवं दण्डम्' ; 'इन्द्रस्य वज्रोऽसि' ; 'सखा मे गोपायेति यदीच्छेदादधीत' इति, अत्रापि यद्युपबन्धेनेच्छाश्रवणात् विकल्पसिद्धिः । तथा वैखानससूत्रे चतुर्विधचतुराश्रमवर्णनावसरे', 'परमहंसा नाम वृक्षैकमूले शून्यागारे श्मशाने वा आसीना वा साम्बरा दिगम्बरा वा न तेषां धर्माधर्मौ सत्यनृते शुद्ध्यशुद्ध्यादि द्वैतं सर्वसमाः सर्वात्मानः समलोष्टाश्मकाञ्चनाः । सर्ववर्णेषु भैक्षाचरणम्' इत्यादि । अत्र; 'साम्बरा दिगम्बरा वा' इति विकल्पो विवृतगूढाचारभेदाभिप्रायेण । परमहंसोपनिषदि तु काष्ठदण्डनिन्दनेन परमहंसानां ज्ञानदण्डत्वं विधीयते । तस्य दण्डधारणं न मुख्यम् तर्हि को मुख्य इति चेत्; अयं मुख्यः; 'न दण्डं न शिखां न यज्ञोपवीतं नाच्छादनं चरति परमहंसः ।' 'ज्ञानदण्डो धृतो येन एकदण्डी स उच्यते ॥ काष्ठदण्डो धृतो येन सर्वाशी ज्ञानवर्जितः । स याति नरकान् घोरान् महारौरवसंज्ञकान् ॥' इत्यादि । आह च विष्णुः –; 'अन्नार्थं लिङ्गमुद्दिष्टं न मोक्षार्थं विधीयते इति । मोक्षधर्मे च' 'यतेः सत्यपि लिंगेऽस्मिन् ज्ञानमेव हि कारणम् । निर्मोक्षायेह दुःखस्य लिङ्गग्रामो निरर्थकः ॥ काषायधारणं मौण्ड्यं त्रिविष्टब्धं कमण्डलुः । लिंगान्यन्नार्थमेतानि न मोक्षायेति मे मतिः ॥' अन्यत्र च–लिंगाभावात्तु कैवल्यमिति ब्रह्मानुशासनम् ।' एवमन्यान्यपि लिंगनिन्दापराणि वाक्यानि द्रष्टव्यानि । 'अव्यक्तलिंगोऽव्यक्ताचारः' इत्यादीन्यपि लिंगपरित्यागाभिप्रायाण्येव । तदेवमस्ति परमहंसद्वैविध्यमिति ।

प्रसाद—यदि कहें कि मैत्रायणीय ब्राह्मण तथा तन्मूलक लोकाक्षिगृह्य में परमहंस के दण्डग्रहण तथा अग्रहण रूपी विकल्प देखे जाते हैं । मैत्रायणीय ब्राह्मण में कहा गया है कि 'परिव्राजक एक कपड़ा धारण करे, मुण्ड दरपात्र (कमण्डलु) धारण करे तथा वन में रहे, भिक्षा के लिए वह ग्राम में जाय सायं काल तक प्रदक्षिण विधि से अभिशस्त एवम् पतितों छोडकर सभी वर्णों के यहां भिक्षा ले, यज्ञोपवीत न

धारण करे, पवित्र रहे, इच्छानुसार एक दण्ड धारण करे।' इच्छानुसार होने के कारण दण्ड के विषय में विकल्प है। श्रुति में उसके लिए 'काम' शब्द का प्रयोग है। लोकाक्षिगृह्य में कहा गया है कि-अब मैं परमहंस के संन्यास विधि की व्याख्या करुँगा। यहाँ से प्रारम्भ करके कहा गया है कि-'शिखा सहित केशों को कटवाकर तथा यज्ञोपवीत का त्यागकर'। फिर कहा गया है कि मौन तथा भिक्षुवेष वाला वह पूर्व अथवा उत्तर की ओर जाय तब अध्वर्यु कहेकि हे भगवन् ठहरें और दण्ड ग्रहण करें, इसतरह वह उसे मस्तक प्रमाण का छिलका सहित; सीधा तथा मनोहर एक बांस का दण्ड दे, जिसे संन्यासी यदि चाहे तो 'इन्द्रस्य वज्रोऽसि' 'सखामे गोपाय' इस मन्त्र से ग्रहण करे। यहाँ भी इच्छानुसार दण्ड ग्रहण होने के कारण विकल्प की सिद्धि होती है। इसी तरह वैखानस सूत्र में चार प्रकार के चार आश्रमों के वर्णन के समय कहा गया है कि—परमहंस, वृक्ष के जड तले; एकान्त गृह में; श्मशान में रहे वस्त्र पहने या दिगम्बर रहे, उनके भीतर धर्म एवम् अधर्म, सत्य-मिथ्या, शुद्धि-अशुद्धि आदि द्वैत नहीं रहता वे सबों को एक समान, सबों की आत्मा तथा ढेला, पत्थर एवं स्वर्ण को एक समान सममते हैं, सभी वर्णोंमें भैक्षाचरण करते हैं। यहाँ पर भी 'साम्बरा-दिगम्बरा वा' इस वाक्यांश से विकल्प बतलाया गया हैं। यह विकल्प विवृत वेषाचार एव गूढ वेषाचार के अभिप्राय से ही किया गया है। परमहंसोपनिषद में तो परमहंसों के काष्ठदण्ड की निन्दा करके उनके ज्ञान दण्ड का विधान किया गया है। इसलिए दण्ड धारण मुख्य नहीं है। यदि पूछें कि तो फिर संन्यासी के लिए क्या मुख्य है? तो उत्तर है कि संन्यासी न दण्ड, न शिखा, न यज्ञोपवीत और न आच्छादन ग्रहण करे; यही मुख्य है। कहा भी गया है ज्ञान दण्डो धृतो येन .... .... महारौरव संज्ञकात्' इति। अर्थात् ज्ञान दण्ड धारण करने वाला ही एक दण्डी कहलाता है, ज्ञान हीन सर्वाशी तथा कण्ठ का दण्डधारण करने वाला भयङ्कर महारौरवादि नरकों में जाता है। विष्णु स्मृति में कहा गया गया हैं कि-लिङ्ग तो अन्नार्थ कहे गये हैं, मोक्षार्थ नहीं मोक्षधर्म में कहा गया है कि यदि के इस लिङ्ग के रहने पर भी, उसके संन्यास में मोक्ष ही कारण है लिङ्ग समूह तो दुःख तथा निर्मोक्ष के कारण हैं। मेरे विचारानुसार तो कषायधारण; मुण्डन, त्रिविष्टप् कमण्डलु ये सभी अन्न प्राप्ति के साधन हैं, ज्ञान के नहीं। अन्यत्र भी कहा गया है कि-वेद कहते हैं कि मोक्ष की प्राप्ति लिङ्ग के विना ही होती है। इसी तरह लिङ्ग की निन्दा परक दूसरे भी वाक्य हैं 'अव्यक्त लिङ्गो व्यक्ताचारः' इत्यादि वाक्यों का भी अभिप्राय लिङ्ग परित्याग में ही है। इस तरह सि हैं कि परमहंस दो प्रकार के होते हैं।

तदिदमपेशलम्, गन्धर्वभाषितप्रायैराप्तत्वेऽप्यनिदम्परैः वाक्यैः परमहंसस्य न त्वदिष्टभिदासिद्धिः। इह तावत् त्वत्पक्षपातिविज्ञानेश्वराद्यनुदाहृतत्वात्, त्वत्पक्षप्रतिक्षेपकैर्यादवाचार्यभास्करप्रभृतिभिर्बहुश्रुतेरुपन्यस्य दूषितत्वाभावाच्च सन्दिग्धश्रुतित्वादिषु केषुचि वचनेषु अप्रत्ययादेव परिहारः। अन्येषु त्वन्यपरतयेति संग्रहः। तत्र यदुक्तं मैत्रायणी ब्राह्मणे तन्मूललोकाक्षिगृह्ये च परमहंसस्य दण्डग्रहणाग्रहणयोर्विकल्पो दृश्यत इति-तद सत्, तत्रापि स्मृत्यन्तरादिसम्प्रतिपन्नयैकदण्डत्रिदण्डविकल्पयैव विवक्षितत्वात्। काम मेकं वैणवं दण्डमाददीत यद्वा त्रिदण्डमिति हि तत्राभिप्रायः। एवं, 'यदीच्छेदाददी

इत्यत्रापि येच्छेकं दण्डं ग्रहीतुमिच्छेत् तदैकम् , अन्यथा त्रिदण्डमिति । अन्यथा कथं जातरूपधरस्यैव दण्डग्रहणाग्रहणविकल्पः ॥ विद्वदविद्वद्विषयसन्न्यासभेदसिद्धावविद्वद्विषयं दण्डग्रहणं विद्वद्विषयं तदग्रहण मिति चेत् , किमिदं कर्णौ स्पृष्टः कटिं चालयसि ? जातरूपधरस्य कथं तद्ग्रहणमित्येतदेव ह्यनुयोगास्पदम् । न हि वैष्णवं दण्डं धारयन् कश्चिज्जायते , न च दिगम्बरो विकीर्णमूर्धज एकदण्डधारी कश्चिद्भवतामपीष्टो दृष्टो वा । दण्डग्रहणकाले , काषायमपि गृह्णीयादिति चेत्–किमत्र प्रमाणम् ? । स्मृत्यन्तरादिक–मिति चेत् ; तर्हि तदनुसारादस्मत्प्रदर्शितमेवार्थमङ्गीकुरुष्व । अतस्तत्र सन्न्यसनवेलायां प्रागुदग्गमनावसर एव तथा वेषः , अनन्तरं तु यथालाभं यथेच्छं वा त्रिदण्डैकदण्डयो-रन्यतरस्य काषायादेर्ग्रहणमेवाभिमतमिति भावय । यच्चाविद्वद्विषयं दण्डग्रहणमिति, तदपि साहसिकप्रलपितम् , विद्वांसमधिकृत्यैव तद्विधानात् । कथं चातिशयितविधेन भवता— इतिहासपुराणादिपठितकाषायदण्ड शिखाधारिणः कपिल–पञ्चशिख–दुर्वासः प्रभृतयो महर्षयः , शङ्करादयश्च भवत्सिद्धान्तप्रतिष्ठापकाः ; भगवन्नाथमुनिमिश्रभास्करयादवप्रकाशादयश्चाविद्वांसः इत्युन्नीतम् ? तदेतदवैदिकसिद्धान्तपारस्यमन्तरेण न कस्मै ( स्य) चिद्रोचेत् ।

प्रसाद—तो अद्वैती विद्वानों का यह कथन अनुचित है । गन्धर्वभाषण के समान; आप्त प्रोक्त होने पर भी, इनका अभिप्राय यही है, यह नहीं कहा जा सकता । अतएव न वाक्यों से आपके अभिमत की सिद्धि नहीं हो सकती है । क्योंकि अद्वैतियों के पक्षपाती विज्ञानेश्वर ने इन वाक्यों को नहीं उद्धृत किया है । आपके विरोधी यादवाचार्य भास्कराचार्य आदि ने भी इन वाक्यों को उद्धृत करके इनका खण्डन नहीं किया है । इन वाक्यों का श्रुतित्व संदिग्ध है अतएव इन पर विश्वास नहीं किया जा सकता है । अन्य वाक्यों का अभिप्राय आपके विपरीत है । यह जो कहा गया है कि मैत्रायणीय ब्राह्मण तथा तन्मूलक लोकाक्षिगृह्य में जो परमहंस के दण्ड के ग्रहण तथा अग्रहण का विकल्प देखा जाता है, वह ठीक नहीं है ; क्योंकि वहाँ भी, दूसरी स्मृतियों में वर्णित एक दण्ड तथा त्रिदण्ड का विकल्प ही विवक्षित है उक्त वाक्य का यही अभिप्राय हैं कि संन्यासी अपनी इच्छा के अनुसार एकदण्ड ग्रहण करे अथवा त्रिदण्ड इसी तरह यदि चाहे तो दण्ड ग्रहण करे , इस वाक्य का भी यही अभिप्राय है कि संन्यासी चाहे तो एक दण्ड ग्रहण करे अन्यथा त्रिदण्ड । यदि ऐसा नहीं हो तो जात रूपधारी के दण्ड ग्रहण तथा अग्रहण का विकल्प होता ? यदि कहें कि सन्यास दो प्रकार का होता है, विद्वद् विषयक और अविद्वद् विषयक, दण्ड ग्रहण अविद्वान् विषयक संन्यास में होता है तथा दण्ड का अग्रहण विद्वद् विषयक होता है । तो मैं पूछता हूँ कि तुम्हारा यह कथन कान छूने पर कमर चलाने के सदृश है ।

प्रश्न है कि जात रूपधारी (बच्चे के सदृश रूप वाले ) का ही दण्ड ग्रहण क्यों ? कोई भी बाँस का दण्ड लेकर नहीं पैदा होता है । आपभी किसी दिगम्बर, बिखरेबाल वाले को एक दण्डधारी नतो मानते हैं , और न तो आपको ऐसा अभिप्रेत ही है । यदि कहें कि दण्ड ग्रहण के समय काषाय वस्त्र

भी ग्रहण करें, आपके इस कथन में क्या प्रमाण है ? यदि दूसरी स्मृतियों को प्रमाण मानें तो उनके अनुसार हम लोगों द्वारा प्रदर्शित ही अर्थ को स्वीकार करें। इसलिए संन्यास की वेला में पहले उत्तर की ओर जाने के समय ही उस प्रकार (जातरूप) वेष संन्यासी का होता है। इसके बाद लाभ के अनुसार तथा इच्छा के अनुसार त्रिदण्ड तथा एक दण्ड में किसी एक का तथा काषाय आदि का ग्रहण ही अभिप्रेत है। यदि कहें कि दण्ड ग्रहण अविद्वद संन्यास का होता है; यह साहसिक प्रलाप मात्र ही है। क्योंकि विद्वानों के लिए दण्ड ग्रहण का विधान है। अतिशयित विद्या वाले आपने इतिहास पुराणादि में काषाय; दण्ड एवम् शिखाधारी कपिल, पञ्चशिख तथा दुर्वासा आदि महर्षियों आपके सम्प्रदाय के प्रतिष्ठापक दण्डधारी शङ्करादि आचार्य, भगवन्नाथमुनि, भास्कराचार्य तथा यादवप्रकाश आदि को विद्वान् मान लिया ? आपके इस कथन को कोई भी परीक्षक अवैदिक सिद्धान्त के सार से भिन्न नहीं मान सकता है।

यत्तु विखनस्सूत्रे, 'साम्बरा वेति विकल्पो विवृतगूढाचाराभिप्रायेण, इति, तदपि न; तदसिद्धेरेव तद्विषयत्वासिद्धेः। तत्र हि निस्सङ्गत्वप्रतिपादनाय तथातथा व्यपदेशः; यथा; "वृक्षमूले शून्यागारे श्मशाने वा वासिन" इत्यत्र न व्यवस्थितविषयो विकल्पः तद्वदत्रापि। 'न तेषां धर्माधर्मौ सत्यानृते शुद्ध्यशुद्ध्यादि द्वैतं सर्वसमा' इत्यत्रापि न ह्यधर्मासत्याद्यनुमतिः क्रियते। तथासति तेषामित्यविशेषेण परामृष्टानां विवृतवेषाणामपि तदनुमतिप्रसङ्गात्। न च तदिच्छसि। अतस्तत्राप्यधर्मा सत्यादेः स्वाश्रमांगभूतकतिपयधर्मव्यतिरिक्तधर्मादीनां च स्वरूपतः प्रहाणमुच्यते।

प्रसाद—विखनस् सूत्र के 'साम्बरा दिगम्बरा वा' इस विकल्प को गूढाचार वेषविषयक मानकर व्याख्या की गयी है, वह भी ठीक नहीं है। विखनस् सूत्र में तो संन्यासी के निस्सगत्व का प्रतिपादन करने के लिए उस तरह की बात कही गयी है। जिस तरह वृक्षमूल, शून्यगार तथा श्मशान में परमहंस को निवासी बतलाकर उसके व्यवस्थित विषयक विकल्प नहीं बतलाया गया है; उसी तरह यहाँ भी परमहंस में धर्म–अधर्म, सत्य मिथ्या, शुद्धि अशुद्धि आदि द्वन्द्व नहीं होते, इस वाक्य में संन्यासी को अधर्म अथवा पाप करने की अनुमति नहीं दी गयी है। अन्यथा तेषाम् इस बहुवचनान्त प्रयोग के द्वारा परामृष्ट विवृत्तवेष वालों के भी पापादि करने की अनुमति का प्रसङ्ग होता। विवृतवेषवालों की अधार्मिकता आपको भी अभिप्रेत नहीं है। अतएव वहाँ भी अधर्म असत्य आदि तथा जो आश्रम के अङ्गभूत कुछधर्मों से भिन्न धर्म आदि का स्वरूपतः त्याग बतलाया गया है।

यत्तु परमहंसोपनिषदि काष्ठदण्डानिन्दनेन ज्ञानदण्डविधानमित्युक्तम्; तदपि, 'न हि निन्दा निन्द्यं निन्दितु प्रवर्तते; अपितु निन्दितादितरत्प्रशंसितुम्' इति न्यायेन ज्ञानदण्डविधानादरादेव। यथा अनुदितहोमनिन्दा उदितहोमप्रशंसार्था तथेहापि। अन्यथा काष्ठदण्डधारिणः कथं महारौरवादिप्राप्त्यभिधानम्? तथा च सति काष्ठदण्डधारणस्य महापातकत्वप्रसंगेन तद्धारिणो दूरपरिहरणीयत्वप्रसङ्गात्। तत्र शिखायज्ञोपवीताच्छादनप-

रित्यगोक्तिरपि तत एवान्यपरेति सिद्धम् । विवृतवेषादिविषयतया च वक्ष्यमाणप्रकारेण यथा सम्भवं तन्निर्वाहस्सर्वत्र । एवं लिंगनिन्दापराण्यपि सर्वाणि स्मृतिवचनानि लिंगमात्रवतां तत्तद्धर्मविकलानां नि दापराणीति तत्रतत्रैव पूर्वाप परामर्शेन सुव्यक्तम् । 'अव्यक्तलिंगोऽव्यक्ताचारः' इति वाक्यं तु लिंगाचारयोर्गोपनमवमन्तव्यतार्थं विदधातीत प्रतीयते । न ह्यलिंगोऽनाचार इत्युच्यते । अतो नास्ति भवदभिमतम् परमहंसद्वैविध्यम् । त्रिदण्डैकदण्डादिविकल्पास्तु सम्भवन्ति ।

प्रसाद—परमहंसोपनिषद् में काष्ठदण्ड की निन्दा पुरस्सर ज्ञानदण्ड का जो विधान किया गया हैं वह भी, 'नहि निन्दा निन्द्यनिन्दितु प्रवर्तते अपितु निन्दितादतिरिक्त प्रशंसितुम्' अर्थात् निन्दा की प्रवृत्ति निन्द्य वस्तु की निन्दा करने हेतु नहीं होती , अपितु निन्दित व्यतिरिक्त की प्रशंसा करने के लिए होती है । इस न्याय के अनुसार ज्ञान विधान के समादरार्थ ही उस वाक्य की प्रवृत्ति माननी होगी । यह उसी तरह मानना चाहिए, जिस तरह अनुदितहोम ( सूर्योदय से पूर्व के होम ) की प्रवृत्ति उदितहोम प्रशंसा के लिए होती है । अन्यथा काष्ठदण्डधारी के लिए रौरवादि नरक की प्राप्ति कैसे बतलायी जाती काष्ठदण्डधारण के निषिद्ध होने पर वह महापातक बन जाता ऐसी स्थिति में काष्ठदण्डधारी दूरतः ही त्याज्य होते । किञ्च ऐसी स्थिति में दण्डधारी द्वारा, शिखा' यज्ञोपवीत आदि के परित्याग के अभिधान को भी अन्यार्थक मानना पड़ेगा । विवृत्तवेषादि विषयक इन वाक्यों को मानने पर भी इनका किसी तरह निर्वाह सम्भव है । इसी तरह चिह्नों की निन्दा करने वाले सभी स्मृति वाक्यों का भी तात्पर्य चिह्न मात्र धारण करने वाले विभिन्न धार्मिका चरणों से रहितों, की ही निन्दा में हैं, यह बात उन वाक्यों के पूर्वा पर परामर्श से ही स्पष्ट है । 'अव्यक्तलिङ्गोऽव्यक्ताचारः' इस वाक्य का तात्पर्य लिङ्ग तथा आचार के गोपन में है न कि लिङ्ग तथा आचार राहित्य के प्रतिपादन में । अतएव आपके अभिमत परम-हंसों का द्वैविध्य नहीं स्वीकारा जा सकता है । हाँ उनके त्रिदण्ड और एक दण्ड धारण का विकल्प सम्भव हैं ।

ननु श्रीभगवते, 'न्यासे कुटीचकः पूर्वं बहूदो हंसनिष्क्रियौ' इति परमहंसस्य निष्क्रियत्वमुक्तमिति चेत्, किमतः ? गूढाचारसिद्धिरिति चेत् ; कुटीचकादित्रयेण सह परमहंसावान्तरविशेषस्य निर्देशायोगात् । न हि पृथिव्यादिद्रव्यवर्गपरिगणने घटः पट इत्यपि परिगण्यते । परमहंसमात्रोपादाने तु न त्वदभिमतसिद्धिः । तस्य निष्क्रियत्वोक्तिस्तु पूर्वपूर्ववत्कर्मप्राचुर्याभावात् , अल्पधने पुरुषे दरिद्रशब्दवत् । न च सर्वे परमहंसाः सर्वक्रियाशून्या इति त्वयापि स्वीकृतम् । विवृतगूढवेषाचारविभागाभावप्रसङ्गात् ।

प्रसाद—यदि कहें कि श्रीभागवत ग्रन्थ में परमहंस और बहुदक को निष्क्रिय बतलाते हुए कहा है कि 'न्यासे कुटीचकः पूर्वं बहुदो हंसनिष्क्रियौ' अथात् -पहले प्रकार का कुटीचक संन्यासी होता है तथा बहूद तथा हस निष्क्रिय होते हैं । तो इस कथन से आपको कोई लाभ नहीं है । यदि कहें कि इस वाक्य से संन्यासी के गूढाचार की सिद्ध होती है, तो आप यह इसलिए नहीं कह सकते हैं कि

कुटीचक आदि तीनों प्रकारके संन्यासियोंके साथ परमहंसके आवान्तर विशेषताओं का निर्देश असम्भव है। लोकमें भी देखा जाता है कि पृथिवी आदि द्रव्यों की गणना के प्रसङ्ग में घट, पट आदि की गणना नहीं की जाती है। केवल परमहंस मात्र कहने परभी आपके अभिमत अर्थ की सिद्धि नहीं हो सकती है, क्योंकि पहले दो प्रकारके संन्यासियों की अपेक्षा कम कर्म होनेके कारण परमहंस को निष्क्रिय कहा गया है। यह उसी तरह से सम्भव है जिस तरह अल्पधन वाले व्यक्ति को दरिद्र कहा जाता है। आप भी नहीं स्वीकारते हैं कि सभी परमहंस सभी क्रियाओं से शून्य होते है, क्योंकि ऐसा मानने पर आप परमहंसों के विवृत वेषाचार और गूढवेषाचार इन दो भेदों को नहीं कर सकते हे।

ननु करतलामलकीकृतसकलनिगमस्मृतीतिहासपुराणार्थैः समस्तन्यायसार्थवाहैः परमहंसपरिव्राजकपरिबृढैर्भगवच्छङ्कराचार्यैरशेषोपनिषत्स्मृतिजलधिसुधायामुपदेशसाहस्रिकायां सर्ववर्णाश्रमधर्मत्यागरूपो गूढाचारधर्मः स्वपक्षतयाऽभीक्ष्णं सयुक्तिकं प्रदर्शित इति चेत्, अहो भवान् महीयोभिराचार्यवर्णनादृष्टैरनिष्टान् विजिगीषते। ये पुनर्यत्प्रतिपादिते निर्विशेषात्माद्वैते प्रपञ्चप्रवचनादौ च प्रमाणसरणिमनुसरन्तो विवदन्ते, ते कथं तत्समर्थितेऽप्यन्यस्मिन्नर्थे चरितार्थधियो भवेयुः। ये चात्र अशरीरत्वादयो युक्त्याभासा वर्णाश्रमधर्मत्यागाय वर्णिताः, तेऽपि जीवन्मुक्तिजीवघातेन (३१) विनिहता वेदितव्याः। शरीरतत्प्रयुक्तसुखदुःखाद्यनुषङ्गस्य प्रत्यक्षादिसिद्धत्वेन तन्निषेधस्य तद्बाधितत्वात्। स्वरूपेण वर्णाश्रमरहितस्याप्यात्मनः शरीर विशिष्टाकारेण तद्वत्तामुपजीव्य प्रवृत्तैः शास्त्रैरेव तत्प्रयुक्तानुष्ठानसिद्धेः। न हि देहात्मभ्रमोपजीवनेन पारलौकिकशास्त्रोदयः। अतो न कथंचिदपि युष्मदनुष्ठीयमानं स्वैरकमसहं पारमहंस्यं नाम किमपि दृश्यते।

प्रसाद—यदि अद्वैती विद्वान् कहें कि परमहंस परिव्राजकों में श्रेष्ठ भगवान् शङ्कराचार्य ने सम्पूर्ण वेदों, स्मृतियों तथा इतिहास पुराणों के अर्थों का साक्षात्कार करके सम्पूर्ण मीमांसोक्तन्याय समूहों के द्वारा सम्पूर्ण उपनिषत् तथा स्मृति की सुधा रूपी उपदेशसाहस्री नामक ग्रन्थ में सभी वर्णो तथा आश्रमों के धर्म का त्यागरूप गूढाचार धर्म को अपने पक्ष रूप में युक्ति पूर्वक बार-बार दिखाया है,तो मैं कहता हूँ कि आप महान् योगी हैं कि अपने आचार्य के वर्णनों को भी न देखकर, अपने अनभिप्रेत अर्थपर विजय प्राप्त करना चाहते हैं। जो लोग अपने आचार्य द्वारा प्रतिपादित निर्विशेषाद्वैत के प्रपञ्च और प्रवचन आदि में प्रमाण पद्धति का अनुसरण करते हुए विवाद करते हैं, वे लोग अपने आचार्य के द्वारा समर्थित अपार्थं के विषय में अपनी बुद्धि को कैसे चरितार्थ कर सकेंगे? जिन लोगों ने युक्त्याभास के द्वारा वर्णाश्रम धर्म का त्याग करने के लिए अशरीरत्व आदि का प्रतिपादन कि हैं, वे लोग भी जीवन मुक्ति के पूर्णतः खण्डन के द्वारा विनष्ट हो गये हैं। क्योंकि जीवनमुक्ति का बाध तो जीवन्मुक्तों से संबद्ध उनके शरीर तथा शारीरिक सुख दु.ख के साक्षात्कार से ही हो जाता है। क्योंकि शास्त्र भी आत्माको स्वरूपतः वर्णाश्रम रहितत्व तथा शरीर विशिष्ट रूप से उनके वर्णाश्रम सहितत्व का प्रतिपादन कर वर्णाश्रमोचित धर्मों के अनुष्ठान का विधान करते हैं. देहात्म भ्रम को लेकर पारलौकिक विषयक शास्त्रों की

प्रवृत्ति नहीं होती । अतएव किसी भी प्रकार अद्वैती विद्वानों द्वारा अनुष्ठित स्वैरकर्म पूर्ण, परमहंस्य की सिद्धि नहीं हो सकती हैं ।

ननु ये बहिर्विषयविमुखतया निषिद्धनिवृत्तविरक्तलिङ्गधारिणः, त एव साक्षात्परमहंसाभिधान ब्रह्मविदः, वयं तु नाममात्रधारिण इति चेन्न—तैरप्याश्रमविशेषनियतलिङ्गविशेषस्य धर्मविशेषस्य च अपरित्यागात् । यच्च तेषां विषयवैमुख्यं निषिद्धनिवृत्तिकारणमुक्तम्, तदपि किं निश्शेषशब्दस्पर्शादि वैमुख्यरूपम्, उत कतिपयवैमुख्यरूपमिति । नाद्यः, कवलग्रहणादौ कस्यचिदप्यंशस्य न्यूनत्वादर्शनात् ॥ मिथ्यैतदिति चेत्, शान्तं पापम् । कृतघ्नोऽसि । ये भवत्सु ब्रह्मवित्त्वेन बम्भ्रम्यमाणाः प्रतिदिनमासने कृत्वा यथाभिलाषं चतुर्विधमन्नमुपहरन्ति ; ते पुनरेवंविधं वाक्यमाकर्ण्य कथं न परिदूयेरन् ! येन च प्रमाणेन ब्रह्मविद्भोगानां मिथ्यात्वापादनं तेनैवाब्रह्मविद्भोगानामपीति सर्वेषामनायासेन विषयवैमुख्यं समर्थितम् । द्वितीयेऽपि, यत्किंचिद्विषयवैमुख्यमात्ररूपम्, उत निषिद्धवैमुख्यमात्ररूपम्, उत निषिद्धवैमुख्यरूपमिति । पूर्वत्र; अन्येषामपि तत्संभवेन पुनरप्यविशेषः । उत्तरत्रापि तन्निषिद्धवैमुख्यं किमनिष्टत्वमात्रात् उत शास्त्रसिद्धानर्थ हेतुत्वाध्यवसायेन ? नाद्यः, विकल्पासहत्वात् । अनिष्टत्वमपि शस्त्राग्निकण्टकादिवत् सर्वप्रतिकूलत्वोपलम्भाद्वा, ब्रह्मवित्प्रतिकूलत्वोपलम्भाद्वा ; आनुकूल्यानुपलम्भमात्राद्वा ? न प्रथमः, सर्वलोकोपलम्भविरोधात् ! अतएव नापरः, ब्रह्मविदां स्वात्मप्रत्यक्षविरोधात । न हि मांसादिषु संस्कृतेषु ब्रह्मविदामपि निम्बादिवत प्रातिकूल्यादिबुद्धिः । परेषां तु चेष्टाकारलिङ्गकानुमानविरोधात् (धः) । शैलूषादिचेष्टादिवदिहापीति चेन्न, परविप्रलम्भ–परानन्दजननादिप्रयोजनायोगेन तथाविधबुद्धिपूर्वकत्वानुपपत्तेः । स्वार्थताबुद्धिपूर्वकत्वे तु वैमुख्यासिद्धेः, भक्षणाद्यर्थप्रवृत्तेरबुद्धिपूर्वकत्वायोगात ॥ निषिद्धार्थप्रवृत्तिरेव तेषां नास्तीति हेत्वसिद्धिरिति चेत् ; प्रामादिकनिषिद्धप्रवृत्तेर्ब्रह्मविदामपि सम्भवात् । बुद्धिपूर्वकनिषिद्धप्रवृत्त्यभावस्तु शास्त्रसिद्धानर्थहेतुत्वाध्यवसायेनैवेति द्वितीयः कल्पः स्यात् । तथा च निषेधशास्त्र किङ्करत्वेनाविशेषात विधिशास्त्रमप्यनुबध्नातीति दुरन्तता । न चैतदुभयं भवतामिष्टम् । यदाहुः, 'दग्धाखिलाधिकारत्वात ब्रह्मज्ञानाग्निना मुनिः । वर्तमानः श्रुतेर्मूर्ध्नि नैव स्यात विधि (वेद) किङ्करः ॥' इति ॥ अत्याश्रमपक्षोऽयम्, आश्रमपक्षे तूभयमपीष्टमिति चेत्

तर्हि यथाविधि लिङ्गाचारावनुवर्तस्व । तदा तु न विवदामहे । शास्त्रवश्यत्वाभावेऽपि ज्ञानिनोऽत्यर्थनिषिद्धनिरोधवासनाबलादेव बुद्धिपूर्वनिषिद्धनिवृत्तिरिति चेन्न, निषिद्धनिरोधवासना हि निषिद्धे प्रवृत्तिं निवर्तयति । न चाब्रह्मविदो निषिद्धं ब्रह्मविदोऽपि निषिद्धं भवति, अतिप्रसङ्गात् । अतश्चानिषिद्धत्वात् प्रवृत्तिरेव स्यात् । अन्यथा ब्रह्मचर्यावस्था–निषिद्धतत्सन्निरोधवासनया उत्तरेषामाश्रमाणामनारम्भप्रसङ्गात् ॥ विधिवशात् तत्र पुनः प्रवृत्तिरिति चेन्न, ब्रह्मचारिनिषिद्धेषु गृहस्थादीनामविहिताप्रतिषिद्धेषु केषुचिदन्तर्माल्या–दिष्वप्रवृत्तिप्रसंगात् । यदि च प्राङ्निषिद्धत्वमात्रेण तदानीमनिषिद्धेऽपि वासना निराधिका, तदा ब्रह्मविदो न काचिदपि प्रवृत्तिः स्यात्, सर्वेषामपि कर्मणामधिकारिभेदेन देशकालादिभेदेन वा निषिद्धत्वात् ॥ अस्तु तादृशो निरोधोऽस्माकं ब्रह्मविदिति चेन्न, समाधिं स्वापादिकं वाऽन्तरेण तादृगवस्थत्वासिद्धेः । न च समाधिस्थं तथाविधं प्रतिक्षिपामः । तस्याप्युत्थानकाले विधिनिषेधौ गलग्राहिणावेव ॥ अस्तु तर्हि लोकसंग्रहार्थं निषिद्धवैमुख्यमिति ; तर्हि न वैमुख्यम् ; अपि तु बलान्निरोधः । तथाच विहिताभिमुख्यमप्यभिमुखीभवति लोकसङ्ग्रहोऽपि लोकक्षोभ जन्यपापभयादेवेति तदेव शास्त्रवश्यत्वम् ॥ ब्रह्मानुभवरसवशादेव निषिद्धक्षुद्ररसवैमुख्यमस्त्विति चेन्न, अविहिताप्रतिषिद्धेऽप्यप्रवृत्तिप्रसंगात् । सा च सत्यपि समाधिदशैवेति प्रागेवोक्तम् । एतेन जरठवत् भोक्तृत्वशक्तिवैकल्यात् ब्रह्मविदो भोगवैमुख्यमिति च प्रत्युक्तम् । फलाभात् ; निवारकराजादि–भयाद्वा तद्वैमुख्यमिति तु स्यात् । तदेतत् तुरंग [म] ब्रह्मचर्यम् । निर्विघ्नलाभदशायां तु स्वैरमेव ध्यायाताम् ।

प्रसाद—यदि अद्वैती विद्वान् कहें कि जो संन्यासी बाह्य विषयों से पराङ्मुख होकर, तथा निषिद्धाचरणों से रहित होकर विरक्त चिह्नों के को धारण करते हैं; वे ही परमहंस शब्द के साक्षात् अभिधेय हैं, हम लोग तो नाम मात्र के परमहंस हैं, तो ऐसा भी वे नहीं कह सकते हैं; क्योंकि वे भी आश्रम विशेष के लिए निर्धारित लिङ्ग विशेष तथा धर्मविशेष का परित्याग नहीं कर पाते । उन लोगों का जो निषिद्धनिवृत्तिपूर्वक विषयवैमुख्य बतलाया गया है, उसके विषय में प्रष्टव्य है कि क्या वे सम्पूर्ण रूपरस शब्दादि का परित्याग कर देते हैं अथवा कुछ ही ? सम्पूर्ण रूपरसादि का त्याग तो इसलिए नहीं कहा जा सकता है, कि कवलग्रहणादि क्रियाओं में उनकी किसी भी प्रकार की विषयोंके भोग में न्यूनता नहीं देखी जाती है । यदि आप इन क्रियाओं को मिथ्या मानें तो; फिर आप कृतघ्न माने जायेंगे । आप लोगों में ही जो ब्रह्मज्ञानी घूमते हुए प्रतिदिन अग्रासन करके अपनी इच्छा के अनुकूल चार प्रकार के अन्नों का उपभोग करते हैं, वे आपकी इन बातों को सुनकर अवश्य दुःखी होंगे । जिन प्रमाणों के द्वारा ब्रह्मज्ञानी

के भोगों को आप मिथ्या सिद्ध करते हैं उन्हीं प्रमाणों द्वारा अब्रह्मज्ञानी के भी भोगों का मिथ्यात्व सिद्ध हो जायेगा' इस तरह तो सबों के विषय वैमुख्य की सिद्धि हो जायेगी। यदि कुछ शब्दादि से विमुखता परमहंसों की मानें तो प्रश्न है कि वे जिस-किसी विषय से विमुख रहते हैं अथवा निषिद्ध विषयों से? यदि स्वप्रतिकूल किसी विशेष विषय से पराङ्मुख रहते हैं तो ऐसा सब लोग ही करते है। निषिद्ध वैमुख्य के विषय में पूछना है कि क्या वे अनिष्ट होने के कारण उन विषयों का परित्याग करते हैं, अथवा शास्त्रनिषिद्धत्व का निश्चय होने के कारण ? प्रथम पक्ष तो विकल्पासह है। क्योंकि उन विषयों का अनिष्टत्व भी कि प्रकारक है ? शस्त्र, अग्नि, कण्टक आदि के समान सबों के प्रतिकूलत्व है या केवल ब्रह्म ज्ञानियों के प्रतिकूल है; या उसमें अनुकूलत्व की उपलब्धि न होने के कारण प्रतिकूलतारूप है ? प्रथम पक्ष तो सम्पूर्ण लोक की उपलब्धि के विरुद्ध है। द्वितीय पक्ष ब्रह्मज्ञानियों के स्वात्म प्रत्यक्ष के विपरीत है। ब्रह्मज्ञानियों को भी निषिद्ध पकाया हुआ मांस निम्ब की तरह कड़वा नहीं प्रतीत होता है ब्रह्मज्ञानियों से भिन्नों की तो चेष्टा, तथा आकार आदि को ही देखकर पता चलता है कि उन्हें सिद्ध मांसादि अच्छे ही लगते हैं। यदि कहें कि उन लोगों की चेष्टाएँ भी शैलूष आदि की चेष्टाओं के समान मिथ्या हैं तो, यह इसलिए नहीं कह सकते हैं कि उन लोगों को निषिद्ध वस्तुओं के सेवन काल में आनन्दानुकूल चेष्टाओं के द्वारा दूसरों के वञ्चित करने का कोई प्रयोजन नहीं है। यदि कहेंकि निषिद्ध वस्तुओं में उनकी प्रवृत्ति ही नहीं है तब तो फिर ब्रह्म ज्ञानियों की भी प्रामादिक निषिद्ध में प्रवृत्ति संभव है। किञ्च जानकर निषिद्ध विषयों में प्रवृत्ति तो शास्त्र सिद्ध अनर्थ के कारण का निश्चय पूर्वक होने से द्वितीय कोटि के अन्तर्गत होगी। ऐसी स्थिति में यदि आप निषिद्धशास्त्र के किङ्कर हैं तो फिर आप को विधि शास्त्र भी बाँधेगा ही। आपको विधि और निषेध दोनों में से किसी प्रकार के शास्त्र का अनुगमन अभिप्रेत नहीं हैं।

उपदेश साहस्री में यह जो कहा गया है कि ज्ञानाग्नि के द्वारा सभी कर्मों के अधिकारों का प्रदाह हो जाने के कारण शास्त्रों से ऊपर उठे हुए मुनि जन विधि शास्त्रों के वशवर्ती नहीं हैं। यह अत्याश्रम पक्ष के लिए बात कही गयी है; किन्तु आश्रम पक्ष में तो हमें विधि एवम् निषेध दोनों प्रकार के शास्त्र मान्य हैं। तो यह भी कथन ठीक नहीं है. क्योंकि तब तो आपको विधि शास्त्र के अनुसारही लिङ्ग एवं आचार को स्वीकारना चाहिए। और ऐसी स्थिति में हमारा आप से कोई विवाद ही नहीं है। यदि कहें कि शास्त्रवश्य न होने पर भी ज्ञानी का निषिद्ध से बचने की प्रबल वासना रहती है, अतएव वे बुद्धि पूर्वक निषिद्ध कर्मों का त्याग करते हैं, तो यह भी नहीं कह सकते हैं, क्योंकि ब्रह्मचारियों के लिए निषिद्ध गृहस्थों के लिए अनिषिद्ध तथा अविहित आदि किसी भी कार्य में ज्ञानियों की अप्रवृत्ति हो सकती है। यदि कहेंकि पहले केवल निषिद्ध में प्रवृत्ति का अभाव होने के कारण प्रबल वासना उनकी अप्रवृत्ति को विहित कार्य से भी नहीं रोक पाती है। अर्थात् वे विहित कार्य में भी नहीं प्रवृत्त हो पाते हैं। तो फिर ब्रह्मज्ञानी की किसी भी प्रकार की क्रिया में प्रवृत्ति नहीं होनी चाहिए, क्योंकि सभी कर्म किसी न किसी अधिकारी के लिए अथवा किसी न किसी देश काल के लिए निषिद्ध अवश्य हैं। आप अपने ब्रह्मज्ञानी को इसी प्रकार का निरीह इसलिए नहीं मान सकते हैं कि, उसतरह की वस्तु की सिद्धि समाधि अथवा स्वापादि के बिना नहीं हो सकती है। यहाँ हम उस प्रकार के समाधिस्थ का खण्डन नहीं करते है। क्योंकि समाधिस्थ व्यक्ति के भी विधि निषेध शास्त्र उसके व्युत्थान काल में बन्धनकारक होंगे ही। ज्ञानियों की निषिद्ध कर्मों से निवृत्ति लोक संग्रहार्थ भी इसलिए नहीं

मानी जा सकती है कि, फिर वह वैमुख्य न होकर बल पूर्वक निरोध मात्र होगा। ऐसी स्थिति में उनको विहित कार्यों के प्रति आभिमुख्य भी उपपन्न होगा। किञ्च लोक संग्रह भी लोकक्षोभजन्य पाप के भय से ही किया जाता है इसलिए वह भी प्रकारान्तर से शास्त्र वश्यता ही हुआ। यदि कहें कि ब्रह्मानुभव जन्य आनन्द के कारण ही ब्रह्मज्ञानी की निषिद्ध क्षुद्र आनन्दों से विमुखता हो जाती है तो यह भी नहीं कह सकते हैं; क्योंकि ऐसा होने पर ब्रह्मज्ञानी के अविहित एवम् अनिषिद्ध कार्य में भी प्रवृत्ति का प्रसङ्ग होगा। और वह भी समाधि दशा में रहती ही हैं, यह पहले ही कहा जा चुका है। इस तरह आपके ब्रह्मज्ञानियों की भोगों की विमुखता बूढ़े की भोगों से विमुखता के समान है। यह विमुखता भोगों की प्राप्ति न हो सकने अथवा निषेधक राजा के भय से भी सम्भव है। आपका यह तुरङ्गय ब्रह्मचर्य के समान भोग वैमुख्य है भोग के प्राप्त होने पर आप स्वैरोपभोग कर सकते हैं।

एतेनात्याश्रमपक्षेऽपि निषिद्धवैमुख्यं दूषितम्। अनाश्रमित्वावस्था च किं विधायकशास्त्रबलादंगीक्रियते, लिंगदर्शनमात्राद्वा, तदशक्त्या वा, अन्यतो वा कुतश्चिदिति। न प्रथमः। विधायकादर्शनात्, प्रत्युत, 'अनाश्रमी न तिष्ठेद् दिनमेकमपि द्विज' इत्यादिस्मृतिशतैर्निषेधात्। न चैतदविद्वद्विषयं मन्तव्यम्, सङ्कोचकाभावात्। अनाश्रमित्वविधिदर्शने हि तत्सङ्कोचः। ज्ञानिनामपि नाश्रमो निषिध्यते, अपितु स्वैराचारः। यथा, 'नाविरतो दुश्चरितान्नाशान्तो नासमाहितः। नाशान्तमानसो वापि प्रज्ञानेनैनमाप्नुयात्॥' इति। ननु; 'तत् यथा पुष्करपलाश आपो न श्लिष्यते'; 'अनिष्टमिष्टं मिश्रं च त्रिविधं कर्मणः फलम्। भवत्यत्यागिनां प्रेत्य न तु सन्न्यासिनां क्वचित्॥' इति श्रुतिस्मृतिभ्यां ज्ञानिन उत्तराघाऽश्लेषः श्रूयत इति चेन्न—दुश्चरितविरतिपरश्रुतिबलादेवाश्लेषश्रुत्यादेरबुद्धिपूर्वविषयत्वात्; आपद्विषयत्वाच्च। सूत्रितं च, 'सर्वान्नानुमतिश्च प्राणात्यये तद्दर्शनात्' इति; 'शब्दश्चातोऽकामकारे' इति च॥ 'कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः' इत्युक्त्वा, 'न कर्म लिप्यते नरे' इति वचनात् बुद्धिपूर्वकर्मणोऽप्यश्लेषः श्रुत इति चेन्न, तस्य वाक्यस्य विद्याङ्गभूतासंगकर्मविषयत्वात्। विद्यास्तुत्यर्थत्वाद्वा। तथा चासूत्रयत्; 'नाविशेषात्' इति; 'स्तुतयेऽनुमतिर्वा' इति च। अन्यथा पूर्वोक्तविरोधात्॥ दुश्चरितविरतिश्रुतिरेव किमन्यपरतया न निरूप्यत इति चेन्न, तस्यास्तात्पर्यविषयस्यान्यस्यादर्शनात्॥ विज्ञानविरोधादेव तत्रापि तात्पर्यमिति चेन्न, ज्ञानस्य दुश्चरितविरामाद्यभावे स्वसाध्यसाधकत्वाभाव लक्षणवैकल्यप्रतिपादनमुखेन दुश्चरितादिनिन्दारूपतया तदभावविशिष्टत्वेन विशेष (षण?) एव वाक्यस्य तात्पर्यात्॥ ज्ञाननिष्पत्त्यर्थं दुश्चरितादिनिवृत्तिः, निष्पन्नज्ञानस्य तु निरपेक्षतया स्वैरानुमतिरिति चेन्न; दुश्चरित-

प्रभृतीनां ब्रह्मप्राप्तिविरोधित्वेन, 'नैनमाप्नुयात्' इति प्रतिपादनात्। न ह्यत्र; 'नाविरतो दुश्चरितात्; प्रज्ञानेनमाप्नुयात्' इत्युच्यते। 'नाशुः सम्पन्नमश्नाति इत्यत्र' क्षीरादिसम्पद्रूप-विशेषनिषेधवत् प्रज्ञाननिषेधे तात्पर्यमिति चेन्न, पूर्वापरभावसहकृतकरणश्रुतिवलादेव सिद्धत्वप्रतीतेः साध्यत्वविवक्षायास्तद्विरुद्धत्वात्, स्वारस्याभावाच्च। अतएव, 'नाशुः क्षीरेण भुङ्क्ते' इतिवदिति प्रत्युक्तम्, भोजनवत् ब्रह्मप्राप्तेरन्यतः प्राप्त्यभावाच्च। साध्यत्वविवक्षायामपि ज्ञानस्याप्रयाणादनुवर्तनीयत्वस्य प्रतिपादितत्वात् प्रतिदिवसमुपचीयमानातिदृढ़ज्ञानसिद्ध्यर्थे दुश्चरितविरामादेरप्यामोक्षादनुवर्तनीयत्वस्य प्रतिपादितत्वात्। अतो यावज्जीवं स्वैरनिषेधे अनन्यथासिद्धे सति, 'कुर्वन्नेव' इत्यादिकं ज्ञानाङ्गकर्मविधिपरं ज्ञानस्तुत्यर्थं वेति नेतव्यम्।

प्रसाद—उपर्युक्त प्रतिपादन से ही अत्याश्रम पक्ष में भी निषिद्ध वैमुख्य का खण्डन हो गया; प्रश्न है कि आप अनाश्रमित्वको क्यों स्वीकारते हैं—किसी विधायक शास्त्र के बलपर ? या लिङ्ग दर्शन मात्र से ? या आश्रमों का पालन करने में असमर्थ होने से ? या किसी अन्य कारण से ? अनाश्रमित्व विधायक शास्त्र न होने के कारण प्रथम पक्ष नहीं स्वीकारा जा सकता है। अपितु अनाश्रमी होकर तक दिन भी नहीं रहना चाहिए, प्रभृति अनेक वाक्य अनाश्रमित्व का निषेध करते हैं। अर्थ संकोचक प्रमाण का अभाव होने के कारण उन वाक्यों को अविद्वद् विषयक भी नहीं माना जा सकता है। उन वाक्यों का अर्थसंकोच होना तो अनाश्रमित्व विधायक वाक्य के रहने पर ही सम्भव है। ज्ञानियों के भी आश्रम का निषेध नहीं होता अपितु उनके लिए यथेष्ट आचरण का विधान मात्र है। दुराचार रहित, अशान्त असमाधि निष्ठ तथा चञ्चल मन वाला पुरुष केवल प्रज्ञान मात्र से आत्म प्राप्ति नहीं कर सता। यह शास्त्र कहता है। यदि कहें कि 'तद्यथा०' इत्यादि श्रुति कहती है कि जिस तरह कमल पत्रों से जल का संलेष नहीं होता उसी तरह परमात्मा के स्वरूपज्ञ से पापकर्म का संश्लेष नहीं होता।' स्मृति भी कहती है कि 'अत्यागियों के कर्मों के फल तीन प्रकार के होते हैं–अनिष्ट; इष्ट और मिश्र, किन्तु संन्यासियों के कर्मो का फल नही होता। इन वाक्यों से स्पष्ट है कि ज्ञानियों से उत्तराघ का सम्बन्ध नहीं होता है। तो ऐसी बात नहीं है, दुश्चरित की निषेधिका श्रुति के ही आलोक में इन वाक्यों को अबुद्धि पूर्वक किए गये पाप अथवा आपत्कर्म विषयक मानना पड़ता है। सूत्रकार भी कहते हैं कि प्राण सङ्कटापन्न होने पर ही श्रुतियाँ सर्वान्नो की अनुमति देती हैं। किञ्च—'शब्दश्चातो कामकार:' अर्थात् आपात् काल में सम्बन्नीत्व की अनुमति होने से 'सुरां न पिवेत्' आदि वाक्य स्वैर पापान्न भक्षण का निषेध करते हैं।

यदि कहें कि—'कुर्वन्नेवेह०' श्रुति इस लोक में कर्मों को करते हुए ही सौ वर्ष पर्यन्त जीने की इच्छा करे' यह कह कर; ब्रह्मज्ञानियों के लिए कर्म बन्धन कारक नहीं होते इस वाक्य से सिद्ध होता है कि बुद्धिपूर्वक किए गए कर्मों से भी ज्ञानियों का सम्बन्ध नहीं होता; तो यह भी नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि 'न कर्म' वाक्य विद्या के अङ्गभूत अनासक्त कर्म विषयक है। अथवा इस वाक्य को विद्या की स्तुति परक मानना चाहिए। सूत्रकार भी इस वाक्य के विषय में कहते हैं—'नाविशेषात्' अर्थात् अन्य वाक्यों के ही समान इस वाक्य को भी निस्सङ्ग कर्मविषयक मानना चाहिए, तथा 'स्तुतये-

ऽनुमतिर्वा' अर्थात् विद्या की प्रशंसा करने के लिए श्रुति कर्मों के करने की अनुमति देती है। यदि ऐसा न मानें तो 'त्यक्तेन' श्रुति से विरोध होगा। यदि कहें कि दुश्चरित विरति श्रुति को ही अन्यार्थपरक क्यों नहीं मान लिया जाय? तो इसका उत्तर है कि उसका तात्पर्य दूसरे अर्थ में देखा ही नहीं जाता। यदि कहें कि दुश्चरित विरति श्रुति का तात्पर्य विज्ञान विरोध में है तो ऐसा भी नहीं कह सकते हैं, क्योंकि दुश्चरित का विराम हुए विना ज्ञान के द्वारा अपने साध्यभूत मोक्ष की प्राप्ति न हो सकने के कारण दुश्चरित की निन्दारूप से दुश्चरित रहित में ही विद्योत्पत्ति होती है, यह उक्त वाक्य का अभिप्राय है। यदि कहें कि ज्ञानोत्पत्ति के लिए दुश्चरित की निवृत्ति का विधान है, ज्ञान प्राप्त तो निरपेक्ष होकर स्वैर विहार कर सकता है; तो ऐसा भी नहीं कहा जा सकता है। दुश्चरित आदि ब्रह्मप्राप्ति के विरोधी हैं इस बात को 'नैनमाप्नुयात्' श्रुतिप्रतिपादित करती है। गौ हीन व्यक्ति दुग्ध नहीं खाता' इस वाक्य में जिस तरह गौ हीन व्यक्ति की दुग्ध प्राप्ति का निषेध किया जाता है, उसी तरह; दुश्चरितविरति श्रुति का प्रज्ञान निषेध में तात्पर्य मानना चाहिए तो यह भी नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि पूर्वापर-भाव के कारण कारणत्व श्रुति द्वारा इस श्रुति के सिद्ध ज्ञानपरत्व की प्रतीति होने से इस श्रुति की साध्यज्ञानपरक विवक्षा का विरोध होता है। किञ्च इस श्रुति का साध्यज्ञान में स्वारस्य भी नहीं है। अतएव इस वाक्य को 'नागुः क्षीरेण भुंक्ते' इस वाक्य की तरह नहीं माना जा सकता है, क्योंकि भोजन की तरह ब्रह्म की प्राप्ति दूसरे साधन से सम्भव नहीं है। किञ्च दुश्चरित विरति श्रुति को साध्य ज्ञान परक मानें तो भी कोई क्षति इसलिए नहीं है कि हम प्रयाण पर्यन्त ज्ञान को अनुवर्तनीय मानते हैं। प्रतिदिन बढने वाले अनुवृत्त ज्ञान की प्राप्ति के लिए, मोक्ष प्राप्ति पर्यन्त दुश्चरित विराम को भी अनुवर्तित होते रहना चाहिए। अतएव आजीवन स्वैराचार का निषेध अनन्यथा सिद्ध होने के कारण; 'कुर्वन्नेव' श्रुति को ज्ञानस्तुत्यर्थ अथवा ज्ञानाङ्ग कर्म विधान परक मानना होगा।

अतएव, "अपि चेदसि पापेभ्यः सर्वेभ्यः पापकृत्तमः। सर्वं ज्ञानप्लवेनैव वृजिनं संतरिष्यसि ॥" "यथैधांसि समिद्धोऽग्निर्भस्मसात् कुरुतेऽर्जुन। ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात्कुरुते तथा ॥' 'ब्रह्मण्याधाय कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा करोति यः। लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा ॥'; 'यस्य नाहङ्कृतो भावो बुद्धिर्यस्य न लिप्यते। हत्वापि स इमाँल्लोकान्न हन्ति न निहन्यते ॥' इत्यादीन्यपि क्रियमाणे कर्मणि फलसङ्गकर्तृत्वा दिप्रतिषेधपरतया ज्ञानविशेषमाहात्म्यप्रतिपादनादिपरतया [वा ?] न स्वैराद्युरालिङ्गानि अतएव, 'अपि चेत् सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक्। साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग्व्यवसितो हि सः ॥' इत्युक्त्वा; अनन्तरमेव; 'क्षिप्रं भवति धर्मात्मा शश्वच्छान्तिं स गच्छति' इत्यादिना समाधीयते ॥ 'तस्मात् ब्राह्मणः निर्विद्य बाल्येन तिष्ठासेत्' इति विदुषो बाल्यविधि बलात् कामचारवादकाभभक्षत्वादिप्राप्तिरिति चेत्-न हि तत्र बाल्य-शब्दो बालभावपरः। स हि वयोवस्थाविशेषरूप उपादातुं न शक्यते। अतः स्वमाहा

त्म्यानाविष्काररूपं बालकर्म उपादातुं शक्यत इति तद्विषयोऽयं विधिः ; अन्यथा प्रागुक्त विरोधात । सूत्रितं च ; 'अनाविष्कुर्वन्नन्वयात्' इति । योगिनां च स्वमाहात्म्यानाविष्कारेण जडवदाचरणं योगोपकारकतया स्मर्यते । यथा- 'जानन्नपि हि मेधावी जडवल्लोकमाचरेत् । सम्माननना परां हानिं योगर्धेः कुरुते यतः ॥' इत्यादि । सनत्सुजातोऽपि—'य इमं सर्वदा भूतेष्वात्मानमनुपश्यति । अन्यत्रान्यत्र युक्तेषु किं नु [स] शोचेत् ततः परम् ॥ अहमेवास्मि वो माता पिता पुत्रोऽस्म्यहं पुनः । आत्माऽहमस्य सर्वस्य यच्च नास्ति यदस्ति च । पितामहोऽस्मि स्थविरः पिता पुत्रश्च भारत ॥ ममैव यूयमात्मास्थ न मे यूयं च नाप्यहम् । आत्मैव स्थानं मम जन्माचात्मा ॥' इत्यादिना सर्वान्तरात्मभूतब्रह्मसाक्षात्कारिणं सर्वजननिरुपाधिकसुहृदं ब्रह्मनिष्ठं प्रस्तुत्य, 'तस्य सम्यक् समाचारमाहुर्वेदविदो जनाः । नैवं मन्येत भूयिष्ठं बाह्याभ्यन्तरं जनम् ॥' इत्यादिना तस्य स्वाकारगोपनं विधाय ; 'यद्यैवमन्तरात्मानं ब्रह्मणो हन्तुमर्हति । निर्लिङ्गमचलं सिद्धं सर्वद्वन्द्वविवर्जितम् ॥' इत्यादिना , परिशुद्धात्मस्वरूपानुसन्धानं च विधाय , 'योऽन्यथा सन्तमात्मानमन्यथा प्रतिपद्यते । किं तेन न कृतं पापं चोरेणात्मापहारिणा ॥' इत्ययथाभूतात्मवेदिनं विनिन्द्य , 'अश्रान्तस्यावनावात्मा सम्मतो निरुपद्रवः । शिष्टो नशिष्टवत् स स्यात् ब्रह्मणो ब्रह्मवित् कविः ॥' इति विशिष्टस्यैव सततस्तस्यावमानसिद्ध्यर्थमविशिष्टवदभिनय एवाभिधीयते । व्यज्यते हि तत्रैव—'सम्मानपरिहारार्थं स्ववीर्यस्य हि गोपनम् । ये यथा वान्तमश्नन्ति बाला नित्यमभुक्तये ॥ एवं ते वान्तमश्नन्ति स्ववीर्यस्योपभोजनात् । न वै मानं च मौनं च सहितौ चरतस्सदा । अयं मानस्य विषयो ह्यसौ मौनस्य तद्विदुः स' इति । उक्तं हि तैत्तिरीयके—'तस्मादेवं विद्वान् । वीव नृत्येत । प्रेव चलेत् । व्यस्येवाक्ष्यौ भाषेत । मण्डयेदिव । क्राथयेदिव । शृङ्गयेतेव । उत्तमेऽववदेयुः उत्तमे पाप्मानमपहन्युरिति' इति । अत्रापि पापनिवृत्त्यर्थं परिभवनीयत्वसिद्ध्यर्थमुन्मत्तत्वादिसमानव्यापार एव हि विधीयते , न पुनः परमहंसानां परदारादिगमनरूपनिषिद्धकरणम् , नापि नित्यनैमित्तिकत्यागः । उक्तं च मनुना— 'सम्मानात् ब्राह्मणो नित्यमुद्विजेत विषादिव । अमृतस्येव चाकाङ्क्षेदवमानस्य सर्वदा ॥ इति । अयमेवार्थः स्मृत्यन्तरेष्वप्युच्यते- 'यन्न सन्तं नचासन्तं न श्रुतं न बहुश्रुतम् । न

सुवृत्तं न दुर्वृत्तं वेद कश्चित् स वै द्विजः ॥ गूढं समाश्रितो विद्वान् अज्ञातश्चरितं चरेत् । अन्धवज्जडवच्चापि मूकवच्च महीं चरेत् ॥ स्वाचारस्यापरित्यागः स्वप्रभावस्य गोपनम् । अपरिग्रहशीलत्वं पावनानि प्रचक्षते ॥' इत्यादिभिः ।

प्रसाद—अतएव यदि तुम सभी पापियों से बढ़कर पापी हो तो भी ज्ञान रूपी संतरण के द्वारा तुम अपने सभी पापों को पार कर सकते हो। हे अर्जुन ! जिस तरह जलता हुआ अग्नि सम्पूर्ण इन्धनों को जला देता है उसी तरह ब्रह्म ज्ञान रूपी अग्नि सभी कर्मों को विनष्ट कर देता है । जो व्यक्ति निस्सङ्ग तथा ब्रह्म निष्ठ होकर कर्मों को करता है; वह कमलपत्र के समान पापों से संयुक्त नहीं होता। जिसकी बुद्धि अहङ्कार लिप्त नहीं होती वह सम्पूर्ण लोकों का विनाश करके भी न तो किसी को मारता है और न तो पाप कर्मों के बन्धन में बँधता है । ये वाक्य भी अनासक्त रूप से क्रियमाण कर्मपरक हैं; कर्तृत्वाभिमान का निषेध करते हैं अथवा ज्ञान विशेष के माहात्म्य का प्रतिपादन करते हैं, किन्तु ये स्वैरकर्मों की अनुमति नहीं देते । अतएव अत्यन्त दुराचारी भी अनन्य मना होकर यदि मेरी आराधना करता है, तो उसे साधु ही मानना चाहिए; क्योंकि वह साधु व्यवसित है । यह कहने के बाद भगवान कहते हैं-कि वह शीघ्र ही धर्मात्मा होकर शाश्वत शान्ति को प्राप्त कर लेता है । यदि अद्वैती विद्वान् कहें कि—'ब्रह्मज्ञानी को चाहिए कि वह पाण्डित्य से उदास होकर बालक की तरह रहने की अभिलाषा करे ।' इस श्रुति द्वारा ब्रह्म निष्ठ के बाल्यकर्म के विधान के द्वारा; उसके कामचारत्व तथा कामभक्षत्व आदि की सिद्धि होती है । तो यह कहना इसलिए ठीक नहीं है कि श्रुति का बाल्य शब्द ब्रह्मज्ञानी के बालभाव का प्रतिपादन नहीं करता । वह बालरूप अवस्था और उम्र को ग्रहण नहीं कर सकता । वह अपने ऐश्वर्य के अप्रकटन रूप बालकर्म को वह ग्रहण कर सकता है, अतएव यह श्रुति ब्रह्मज्ञानी के बाल कर्म का ही प्रतिपादन करती हैं । अन्यथा इस श्रुति से पहले की श्रुति में प्रोक्त अर्थ का विरोध होगा। 'अनाविष्कुर्वन्नन्वयादिति ।' अर्थात् विद्वान् अपने माहात्म्य को प्रकट किए बिना ही रहे इसी बात का प्रतिपादन करती है 'बाल्यं श्रुति, क्योंकि इसी अर्थ का श्रुति में अन्वय सम्भव है । योगी के योग का उपकारक होता है, उनके द्वारा अपने माहात्म्य का अनाविष्करण तथा जडवदाचरण । स्मृतियाँ भी कहती हैं कि ब्रह्मज्ञानी को चाहिए वह जडवत् आचरण करे, योग की वृद्धि में सबसे अधिक हानि प्रतिष्ठा के द्वारा होती है । महर्षि सनत् सुजात भी कहते हैं-जो योगी इस जगत् के तत् तत् शरीर विशिष्ट सभी भूतों में आत्मा रूप से व्याप्त परमात्मा को देखता है, वह उससे बढ़कर किसी को भी नहीं मानता है । परमात्मात्मक होने के कारण मैं ही आप लोगों की माता, पिता तथा पुत्र हूं । मैं ही इस सम्पूर्ण भूत भव्य जगत् की आत्मा हूँ । मैं बूढा पितामह तथा पिता का पुत्र हूँ । आप लोग मेरी ही आत्मा हैं । न तो मैं आपका हूँ और न तो आप हमारे । आत्मा ही स्थान हैं मेरा जन्म भी आत्मा ही है । इन वाक्यों द्वारा सबों की अन्तरात्मा के साक्षात्कार करने वाले; सबों के निरुपाधिक ( स्वाभाविक ) मित्र ब्रह्मनिष्ठ को बतलाकर महर्षि सनत् सुजात कहते हैं-'तस्य सम्यक्० ' इत्यादि । अर्थात् उस ब्रह्मनिष्ठ का वास्तविक लक्षण वैदिकों ने यह यह बतलाया हैं कि ब्रह्मज्ञानी न तो किसी को अपना मानता है और न तो किसी को पराया इस तरह उन्होंने ब्रह्मनिष्ठ के अपने आकार का गोपन लक्षण बतलाकर कहते हैं कि जब ब्रह्मनिष्ठ अपनी अन्तरात्मा, निर्लिङ्ग अचल; सिद्ध तथा सभी द्वन्द्वों से रहित ब्रह्म को प्राप्त करना चाहता हैं, इस वाक्य से परिशुद्ध आत्मा के स्वरूप के अनुसन्धान का विधान करके, 'जो

भिन्न प्रकार की आत्मा के स्वरूप का भिन्न प्रकार से प्रतिपादन करता है, उस आत्मचोर ने कौन सा पाप नहीं किया ? इस वाक्य से आत्मा के वास्तविक रूप को नहीं जानने वाले की निन्दा करके जो इस पृथिवी पर नहीं थकता है , उसकी आत्मा निरुपद्रुत रहती है । वह ब्रह्मवेत्ता ब्राह्मण, शिष्ट होकर भी अशिष्ट की भांति व्यवहार करता है ।' इस वाक्य में ज्ञान विशिष्ट ही ज्ञानी के अपमान की सिद्धि हेतु अज्ञानी की तरह अभिनय का विधान किया गया हैं। वहाँ यह अर्थ व्यञ्जित भी होता हैं । तथाहि– सम्मान परिहारार्थम्० इत्यादि । अर्थात् सम्मान का परित्याग करने के लिए, अपने ज्ञानरूप पराक्रम को छिपाना चाहिए । जो सदा के लिए भोजन का परित्याग करने हेतु मूर्ख लोग वान्ताशन करते हैं, उसी तरह अपने वीर्योप भोजन के द्वारा ज्ञानी वान्ताशी हो जाता है । मान और मौन दोनों कभी भी एक साथ नहीं रहते, जगत् मान का विषय है और ब्रह्म मौन का विषय है ।' तैत्तिरीयक में भी कहा गया है–'तस्मादेवं विद्वान्०' इत्यादि । अर्थात् आत्मा के इस स्वरूप को जानने वाले पक्षी के समान नृत्य करे, पागल की तरह चले, आँखे मूँद कर बोले; मण्ठन और क्राथन करे , सिङ्ग से मारने का अभिनय करे; जिससे बड़े लोग उसकी निन्दा करें, बड़े लोग उसके पापों को विनष्ट करें।' इस श्रुति में भी पाप दूर करने के लिए तथा अपमान प्राप्त करने के लिए पागल की तरह व्यवहार का विधान किया गया है न कि परमहंसो के लिए पर स्त्री गमनादि निषिद्ध कर्मों का विधान हैं । उनके नित्य नैमित्तिक कर्मों के त्याग का भी विधान नहीं है । मनु भी कहते हैं–'ब्रह्मनिष्ठ को सम्मान से उसी तरह डरना चाहिए जिस तरह कोई विष से डरता है । उसे अमृत के समान अपमान की आकांक्षा करनी चाहिए ।' इस बात को दूसरी स्मृतियाँ भी कहती हैं—वही द्विज है जो न अच्छा–न बुरा न श्रुत, न अश्रुत, न सुकर्म और न दुष्कर्म जानता है । विद्वान् को छिपकर अज्ञाताचरण करना चाहिए , अन्धे , जड तथा गूंगे के समान वह पृथिवी पर विचरण करे । अपने प्रभाव को छिपाते हुए वह अपने आचार का पालन करे, तथा किसी से दान न ले ।

एतेन द्वितीयोऽपि हेतुः प्रत्युक्तः, प्रत्यक्षश्रुतिविरोधे प्राप्त्यभावे च लिङ्गदर्शनमकिञ्चित्करमेव । न च तदस्ति । आदिभरतोऽपि हि योगसिद्ध्यर्थं जडवदाचारमात्रे प्रवृत्त इति तत्रैव व्यक्तम् । तथाहि श्रीविष्णुपुराणे आदिभरतोपाख्याने–'तत्र चोत्सृष्टदेहोऽसौ जज्ञे जातिस्मरो द्विजः । सदाचारवतां शुद्धे योगिनां प्रवरे कुले ॥ सर्वविज्ञानसम्पन्नः सर्वशास्त्रार्थतत्त्ववित् / अपश्यत् स च मैत्रेय आत्मानम् प्रकृतेः परम् ॥ आत्मनोऽधिगतज्ञानो देवादीनि महामुने । सर्वभूतान्यभेदेन स ददर्श सदाऽऽत्मनः ॥ न पपाठ गुरुप्रोक्तां कृतोपनयनः श्रुतिम् । न ददर्श च कर्माणि शास्त्राणि जगृहे न च ॥ उक्तोऽपि मलिनाम्बरधृक् जटी । क्लिन्नदन्तान्तरः सभ्यैः परिभूतस्स नागरैः ॥ सम्मानना परां हानिं योगर्द्धेः कुरुते यतः । जनेनावमतो योगी योगसिद्धिं च विन्दति ॥ तस्माच्चरेत वै योगी सतां वर्त्म न दूषयेत् । जना यथाऽवमन्येरन् गच्छेयुर्नैव सङ्गतिम् ॥ हिरण्यगर्भवचनं विचिन्त्येत्थं महामतिः । आत्मानं दर्शयामास जडोन्मत्ताकृतिं जने ॥ शुङ्-

क्ते कुल्माषवाट्यादि शाकं वन्यफलान् कणान् । यद्यदाप्नोति ? सुबहु तदत्ते कालसं-यमम् ॥ पितर्युपरते सोऽथ भ्रातृभ्रातृव्यबान्धवैः । कारितः क्षेत्रकर्माणि कदन्नाहार-तोषितः ॥ स रूक्षपीनावयवो जडकारी च कर्मणि । सर्वलोकोपकरणं बभूवाहारवेतनः तं तादृशमसंस्कारं विप्राकृतिविचेष्टितम् । क्षत्ता सौवीरराजस्य विष्टियोग्यममन्यत ॥'इति तथोत्तरत्र, 'योगिनो विविधै रूपैर्नराणामुपकारिणः । भ्रमन्ति पृथिवीमेतामभि (वि ?) ज्ञातस्वरूपिणः ॥' इति । न ह्यत्राधर्मानुष्ठानं किंचिदुक्तम्; न च धर्मोपप्लवः । कर्माणि तु यज्ञादीनि ब्रह्मचारित्वादेव नाग्रहीत् । अतएव तत्र, 'सतां वर्त्म न दूषयन्' इत्यप्युक्तम् । भागवते च तस्य यज्ञोपवीतादिधारणादिकथनादाश्रमित्वमेव प्रतीयते । यथोक्तम्; 'कस्त्वं निगूढश्चरसि द्विजानां बिभर्षि सूत्रं कतमोऽवधूतः' इति । अत्र निगूढश्चरसीति स्वमाहात्म्यानाविष्कारो व्यक्तः । अतएव; 'न पपाठ गुरुप्रोक्तां कृतोपनयनः श्रुतिम्' इत्यत्रापि कृतोपनयनत्वं न निषिध्यते । अनूच्चारणपरित्यागोऽपि जन्मान्तरसंस्कारोद्बोधनादिना वेदानां स्वतःप्रकाशात् । अथवा एकवारश्रवणमात्रेण वेद-धारणात् । दुर्वासः प्रभृतीनामुन्मत्तव्रतादिकमपि कादाचित्कमाश्रमधर्मनिष्ठानामेव लोकोप-हास्यतादिफलावसितम्, न पुनः सर्वाश्रमत्यागात्मकम् । अतएव दुर्वाससः पश्चात्सन्न्या सानुप्रवेशः काषायदण्डादिमत्त्वं च स्मर्यते ॥ ऋभुशुकसंवर्तादिषु नग्नचर्यादिदर्शनादना-श्रमित्वमवगम्यत इति चेन्न; नग्नचर्याया अपि वर्षवातातपादितितिक्षालक्षणकवलकवलि-ताशेषाकारपुरातनाधिकारिविशेषविषयव्रतविशेषरूपत्वात् । आश्रमित्वाभावे कथं वाताशन स्यैव संवर्तस्य महीभृता ऋत्विक्त्वेन वरणम् ? अतस्सर्ववर्णाश्रमसाधारणव्रतविशेष एव नग्नचर्या । गृहस्थस्यैव ह्यार्त्विज्यादिकम् । पूर्वं विधुरस्यापि कार्यार्थं दारक्रियादिपूर्वक-मार्त्विज्यं युज्यते ।

प्रसाद—उपर्युक्त प्रतिपादन अनाश्रमित्व में लिङ्गदर्शन रूपी द्वितीय हेतु इसलिए खण्डित हो गया कि; अनाश्रमित्व की प्राप्ति न होने तथा प्रत्यक्ष श्रुति से विरोध होने पर लिङ्गदर्शन कोई महत्व नहीं होता है । परमहंसों के अनाश्रमित्व में कोई लिङ्ग भी नहीं है, क्योंकि जड भरत चरित्र में ही स्पष्ट है कि आदि भरत भी योग की सिद्धि के लिए केवल जड के समान आचरण में ही प्रवृत्त हुए, श्रीविष्णुपुराण के आदि भरतोपाख्यान में लिखा है कि—

'भरत ने शालाग्राम क्षेत्र में अपना शरीरत्यागकर सदाचारी योगियों के श्रेष्ठ वंश में पूर्व-जन्म का स्मरण करने वाले ब्राह्मण के रूप में पैदा हुए हे मैत्रेय ! सर्व विज्ञान सम्पन्न तथा सभी शास्त्रों

के सार को जानने वाले वे अपनी आत्मा का प्रकृति से पृथक् साक्षात्कार किया । आत्मा का ज्ञानप्राप्त करके वे देव आदि सभी जीवों का अपने से अभिन्न परमात्मात्मक रूप से देखा । यज्ञोपवीत हो जाने पर भी गुरु प्रोक्त श्रुति को पढ़े नहीं; कर्म तथा शास्त्र पराङ्मुख हो गये । बहुत बोलने पर वे जड़के समान कुछ बोल देते थे । वह भी वाक्य संस्कार हीन तथा ग्राम्य होता था । अव्यवस्थित शरीर मलीन वस्त्र तथा जटाधारण किए हुए उनके दांत गन्दे थे तथा नागरिक उनका अपमान करते थे । योग की वृद्धि में सबसे अधिक हानि सम्मान करता है अतएव अपमानित ही रहकर योगी मोक्ष को प्राप्त करता है । अतएव योगी को सज्जनों के मार्ग पर चलते हुए उसे दूषित नहीं करना चाहिए । वह किसी से संग न करे, जिससे कि लोग उसका अपमान न करें । बुद्धिमान जड भरत ब्रह्मा की बातों का इस प्रकार से विचार करके लोगों के बीच अपनी जड के समान आकृत बनाए रहते थे । वे कुल्माष, बाटी, बनैले फल तथा कण खाते थे । जो भी अधिक पाते वही समयानुकूल खा लेते थे । पिता के मर जाने पर वे अपने भाई तथा चचेरे भाई के द्वारा खेत में लगाये जाने पर काम करते रहते और प्रसन्न होकर कदन्न खाते थे । उनका शरीर रूक्ष और मोटा था वे जड की तरह काम करते थे । भोजन मात्र प्राप्त कर वे सबों का काम करते थे । इस प्रकार संस्कार शून्य तथा ब्राह्मण वेष के विपरीत आचरण वालादेखकर सौवीर राज के राज सेवक ने उन्हें शिविका वहन के योग्य समझा । इसके पश्चात् आगे कहा गया है कि–अपने स्वरूप के जानकार मनुष्यों के उपकारक योगिजन अनेक रूपों में पृथिवी पर विचरण करते हैं । इस प्रकरण में परमहंसों द्वारा किसी भी अधर्मानुष्ठान को नहीं कहा गया है और न तो धर्म को किसी प्रकार को उपद्रत करना बतलाया गया है । ब्रह्मचारी होने के ही कारण उनके द्वारा यज्ञादिकर्मों का अनुष्ठान उचित नहीं है । इसीलिए कहा गया है कि योगी सज्जनों के मार्ग को दूषित न करे । भागवत में तो जडभरत के यज्ञोपवीत धारण का वर्णन होने से उनके आश्रमित्व की ही सिद्धि होती है, वहीं कहा गया है कि तुम कौन हो जो छिपकर आचरण करते हो तथा द्विजों का चिह्न यज्ञोपवीत धारण किये हो । 'निगूढश्चरसि' का अर्थ है अपने प्रभाव को छिपाए हुए हो । अतएव विष्णु पुराण में भी कहा गया है कि–यज्ञोपवीत हो जाने के बाद वे गुरु प्रोक्त श्रुति को नहीं पढे ।' इस वाक्य में भी यज्ञोपवीत धारण का निषेध नहीं किया गया है । जडभरत द्वारा आचार्योच्चारण के पश्चात् उच्चार का परित्याग भी जन्मान्तर के संस्कार के उद्‌बुद्ध हो जानेके कारण, वेदों का स्वतःप्रकाश हो जाना था । अथवा वे एक बार ही सुनकर वेदों को धारण कर लेते थे । दुर्वासा आदि ने भी आश्रम धर्म का पालन करते हुए ही कुछ काल के लिए उन्मत्तादि का आचरण किया और उसका परिणाम भी लोकोपहास ही हुआ । सभी आश्रमों का त्याग रूप उन्मत्तादि व्रत नहीं है । इसलिए स्मृतिकारों ने बतलाया है कि दुर्वासा ने पीछे संन्यासी होकर काषाय तथा दण्ड धारण किया । यदि कहें कि नग्न रहने वाले ऋभु , शुक तथा संवर्त आदि तो अनाश्रमी ही हैं , तो ऐसा भी नहीं कहा जा सकता हैं, क्योंकि नग्नचर्या भी अधिकारी विशेष के व्रत विशेष रूप है । यदि वर्षा; वायु, तथा धूप की सहिष्णता रूप हैं, ये प्राचीन अधिकारी सदा कम्बल ओढे रहते हैं । यदि संवर्त अनाश्रमी होते तो मरुत्त उन्हें अपना ऋत्विक् कैसे बनाते । अतएव नग्न तो सभी वर्णों एवम् आश्रमों के योगी रह सकते हैं । ऋत्विक् गृहस्थ ही हो सकता है । पहले विधुर रहने वाले को भी ऋत्विक् कर्म करने के लिए दार क्रिया करनी होती है ।

ननु 'पुरः पञ्चशतं नार्यो वारमुख्याः समाद्रवन्' इत्यादिना ; 'तस्य मुक्तवस्तात तदन्तःपुरकाननम् । सुरभ्यं दर्शयामासुरेकैकश्येन भारत ॥' इति तस्य ब्रह्मविदो

महर्षेः शुकस्य वारमुख्यासु भोजनमप्युक्तमिति चेन्न ; ब्राह्मणादिपरिपक्वोपनीतान्नाभोजनेन तासां परिजनतया भोजनानन्तरं तालवृन्तादिग्रहणादिमुखेनावस्थानेऽपि तद्व्यपदेशोपपत्तेः । शुकस्य ब्रह्मचर्यादिपरीक्षणमात्रे हि तत्र तात्पर्यमिति सुव्यक्तम् । नैतन्निषिद्धान्नभोजनलिङ्गम् । उत्तरत्र च—"विज्ञाते तु परे तत्त्वे प्रत्यक्षे हृदि शाश्वते । किमवश्यं हि वस्तव्यमाश्रमेषु वनेषु च । एतद्भवन्तं पृच्छामि तत् भवान् प्रब्रवीतु मे ॥" इति शुकेन पृष्टे, जनकेन तेषामेवाश्रमधर्माणां सङ्गत्यागपूर्वकमनुष्ठानमेवं ह्युक्तम् ।

प्रसाद—यदि कहें कि 'पुरः पञ्चशतं' इत्यादि श्रुति कहती है कि मुक्त जीव के समक्ष पाँच सौ वाराङ्गणाएँ आगवानी करती हैं । किञ्च-हे तात् भोजन कर लेने के पश्चात् उस अन्तः पुर के मनोज्ञ कानन को एक-एक कर दिखाया ।' इस वाक्य में ब्रह्मवेत्ता महर्षि शुक की वाराङ्गणा गणिकाओं के बीच भोजन करना बतलाया गया है । तो यह कहना इसलिए ठीक नहीं है कि-ब्राह्मण आदि के द्वारा पका कर लाये गये भोजन के होने पर तथा भोजनोपरान्त परिजन रूप से से व्यजनादि करने पर भी उपर्युक्त कथन उपपन्न होता है । शुक के ब्रह्मचर्य की परीक्षा मात्र में ही उपर्युक्त वाक्य का तात्पर्य है । इससे शुकदेव के निषिद्धान्न भोजन की सिद्धि नहीं होती है । आगे कहा भी गया है कि परम् तत्त्व का ज्ञान प्राप्त कर उसका हृदय में साक्षात्कार कर लेने पर आश्रमों अथवा वनों में रहना आवश्यक है क्या ? यह मैं आप से पूछता हूँ उसे आप मुझे बतलाएँ । शुक के यह पूछने पर जनकने उन्हीं आश्रम धर्मों का अनासक्त होकर पालन करने के लिए कहा ।

यच्च तत्र , 'न विना ज्ञानविज्ञानान्मोक्षस्याधिगमो भवेत् । न विना गुरुसम्बन्धात् ज्ञानस्याधिगमः स्मृतः ॥ आचार्यः प्लाविता तस्य ज्ञानं प्लव इहोच्यते । विज्ञाय कृतकृत्यस्तु तीर्णस्तदुभयं त्यजेत् ॥ त्यज धर्ममधर्मं च त्यज सत्यानृते अपि । उभे सत्यानृते त्यक्त्वा येन त्यजसि तं त्यज ॥' इत्युक्तम् । तत्र ; 'तीर्णस्तदुभयं त्यजेत्' इत्यनेन आमोक्षात्तदुपायभूतज्ञानाचार्ययोरनुवर्तनीयत्वमेवोक्तम् । 'त्यज धर्मऽधर्मं च' इति श्लोकस्तु' त्यज धर्ममसङ्कल्पात् त्यजाधर्ममहिंसया । उभे सत्यानृते बुद्ध्वा बुद्धि परमनिश्चयात् ( म् ) ।। इत्यनेन श्लोकेन व्याख्यातार्थत्वात् नासौ त्वदनुगुणः । यत् पुनः श्रीभागवते शुकस्य परमहंसस्य वेषानुक्त्वा ; "तत्रागमत् भगवान् व्यासपुत्रो यदृच्छया गामटमानोऽनपेक्षः । अलक्ष्यलिङ्गो निजलाभतुष्टो वृतश्च बालैरवधूतवेषः ॥ तं द्व्यष्टवर्षं सुकुमारपादकरोरुबाहुंसकपोलगात्रम् । चार्वायताक्षोन्नसतुल्यकर्णसुभ्र्वाननं कम्बुसुजातमराठम् ॥ निगूढजत्रुं पृथुतुङ्गवक्षसं सावर्तनाभिं वलिवल्गूदरं च । दिगम्बरं वक्त्रविकीर्णकेशं श्यामं सदापिच्छिलय ऽङ्गलक्ष्म्या ॥ स्त्रीणां मनोज्ञं रुचिरस्मितेन प्रलम्बबाहुं

सुकुमारोत्तमांगम् । प्रत्युत्थिता मुनयस्स्वासनेभ्यः' इत्यादि-अत्रे नग्नचर्यापरत्वाल्लिंगस्य निगूहनमलक्ष्यलिंग इत्युक्तम् । यत् पुनराश्वमेधिके प्रोक्तम् , 'राजन् आंगिरसः पुत्रस्संवर्तो नाम धार्मिकः । दिशश्चङ्क्रमते सर्वा दिग्वासा मोहयन् प्रजाः ।। उन्मत्तवेषं बिभ्रत् स चरन् वै तु यथासुखम । वाराणसीं तु नगरीमभीक्ष्णमुपसेवते ।। नैव धर्मी न चाधर्मी नचापि हि शुभाशुभी ।।' इत्यादि-तत्रापि धार्मिक इत्युपक्रमात् पुण्यक्षेत्रनिरन्तरसेवन रूपधर्मविशेषनिष्ठत्वस्य चाभिधानात् उन्मत्तवेषधारणमात्रमेवोच्यते ।

प्रसाद—वहाँ यह जो कहा गया है कि ज्ञान एवम् विज्ञान के अभाव में मोक्ष की प्राप्ति नहीं होती है । गुरु की प्राप्तिके बिना ज्ञान सम्भव नहीं हैं । ज्ञान को ही नौका कहा गया हैं तथा आचार्य को संतारक । तत्व का ज्ञान प्राप्त कर मुक्त जीव इन दोनों को त्याग देता है । धर्म अधर्म सत्य एवं मिथ्या का त्याग करो । सत्य एवम् मिथ्या का त्यागकर उस ज्ञान का भी त्याग करो । वहाँ पर मुक्त जीव इन दोनों का त्याग करे । इस वाक्यांश के द्वारा मोक्ष प्राप्ति पर्यन्त मोक्ष प्राप्ति के उपायभूत ज्ञान तथा आचार्य की अनुवर्तनीयता ही बतलायी गयी है । 'त्यजधर्माधर्मंच' यह श्लोक आपके अनुकूल इसलिए नहीं हैं कि 'त्यजधर्मम्' इत्यादि-अर्थात् संकल्प रहित होकर धर्म का त्याग करो तथा अहिंसा के द्वारा अधर्म का त्याग करो; यह परम निश्चय करो कि धर्म एवं अधर्म दोनों सत्य एवं मिथ्या शब्द वाच्य हैं श्रीभागवत में जो परमहंस शुक के वेष को बतलाकर—वहाँ पर निस्सङ्ग रहकर पृथिवी पर घूमने वाले वाले महात्मा शुकदेव आगये, उनका कोई भी प्रकट चिह्न नहीं था , आत्म लाभ से सदा सन्तुष्ट रहने वाले अवधूत वेषधारी उन्हें लड़के घेरे हुए थे । वे सोलह वर्ष के थे, उनके हाथ, पैर, भुजा, कन्धा तथा कपोल आदि सभी अङ्ग कोमल थे । मनोहर लाल आंखे थीं, नाँक उठी थी, दोनों कान सदृश थे, मुखड़ा मनोहर था, शङ्ख के समान कण्ठ था, कंधा मांसल था; मोटी और उठी हुई छाती थी, आवर्त के सदृश गहरी नाभी थी तथा त्रिवली युक्त उदर था । वे नग्न थे; घुंघराले बिखरे बाल थे, शश्वत मनोहर लगने वाले जिन अङ्गों से उनका श्याम शरीर सुशोभित था । मनोहर मुसुकान से स्त्रियों के मन को मोहते थे, भुजाएँ लम्बी थी ओर उत्तम तथा सुकुमार अङ्ग थे । उस शुक मुनि को देखकर सभी मुनिगण अपने आसन से उठकर खड़े हो गये । उनके नग्न रहने से यहाँ पर उनकी अलक्ष्यलिङ्गता बतलायी गयी है । आश्वमेधिक प्रकरण में जो कहा गया है कि—'हे राजन् आङ्गीरस के धार्मिक पुत्र संवर्त नग्न रहकर सर्वत्र घूमते हुये वे प्रजाओं को मोहित करते हैं । वे उन्मत्त का वेष धारण कर अपनी इच्छाके अनुसार भ्रमण करते हैं । वे बार बार वाराणसी जाते हैं । अतः वे धर्मी-अधर्मी , शुभ-अशुभ आदि द्वन्द्वों से रहित हैं । वहाँ भी धर्मिक उपक्रम के द्वारा सदा पुण्य क्षेत्र सेवन रूपी धर्म विशेष निष्ठताका का अभिधान होने से यहाँ सवर्त का केवल उन्मत्त वेषधारण ही बतलाया जा रहा है ।

यत् पुनः अजगरोपाख्यानं स्वैरानुरूपमुपवर्णयन्ति-तदप्यसत् । तथाहि-; 'केन वृत्तेन वृत्तज्ञ वीतशोकश्चरेन्महीम् । किञ्च कुर्वन् नरो लोके प्राप्नोति परमां गतिम् ।।' इति युधिष्ठिरेण पृष्टो भीष्मः प्रत्याह-'अत्राप्युदाहरन्तीममितिहासं पुरातनम् । प्रह्लादस्य

च संवादं मुनेरजगरस्य च । चरन्तं ब्राह्मणं कश्चित्सुस्थचित्तमनामयम् ॥ पप्रच्छ राजन् प्रह्लादो बुद्धिमान् प्राज्ञसत्तमः । प्रह्लादः–'स्वस्थः शुक्लो मृदुर्दान्तः निर्विधित्सोऽनसूयकः, सुवाक् बहुमतो लोके प्राज्ञश्चरसि बालवत् ॥' इत्यादिना पूर्वं प्रह्लादप्रश्नेन ब्राह्मणस्य मुमुक्षुपादेया गुणाः प्रदर्शिताः । यत् पुनः तत्रोक्तम् 'धर्मार्थकामकार्येषु कूटस्थ इव लक्ष्यसे । नानुतिष्ठसि धर्मार्थौ न कामे चापि वर्तसे ॥' इति–तदपि काम्यकर्मादिविषयमेव, अन्यथा उत्तरत्र धर्मोपभोगप्रतिग्रहवचनविरोधात् । प्रह्लादानुयुक्तो हि ब्राह्मणस्तत्र सर्वपदार्थानामनित्यत्वमुक्त्वाऽऽह–'उत्पत्तिनिधनज्ञस्य किं कार्यमवशिष्यते । सर्वभूतानि संपश्यन्ननुरक्तानि मृत्युना । सर्वं सामान्यतो विद्वान् कृतकृत्यः सुखं स्वपे ॥ सुमहान्तमपि ग्रासं ग्रसे लब्धं यदृच्छया । शये पुनरभुञ्जानो दिवसानि बहून्यपि ॥ आस्रवत्यपि मामन्नं पुनर्बहुगुणं बहु । पुनरल्पं पुनः स्तोकं पुनर्नैवोपपद्यते ॥ कणान् कदाचित् खादामि पिण्याकमपि च ग्रसे । भक्षये शालिमांसानि भक्ष्यांश्चोच्चावचान् पुनः ॥ धारयामि च चीराणि शाणक्षौमाजिनानि च । महार्हाण्यपि वासांसि धारयाम्यहमेकदा ॥ शये कदाचित् पर्यङ्के भूमावपि पुनः शये । प्रासादे वापि मे शय्या कदाचिदुपपद्यते ॥ न सन्निपतितं धर्म्यमुपभोगं यदृच्छया । प्रत्याचक्षे न चाप्येनमनुरुन्धे सुदुर्लभम् ॥ अनियतफलभक्ष्यभोज्यपेयं विधिपरिणामविभक्तदेशकालम् । हृदयसुखमसेवितं कदर्यैर्व्रतमिदमाजगरं शुचिश्चरामि ॥ सुखमसुखमनर्थमर्थलाभं रतिमरतिं मरणं च जीवितं च । विधिनियतमवेक्ष्य तत्त्वबुद्ध्या व्रतमिदमाजगरं शुचिश्चरामि ॥ 'अनियतशयनासनप्रकृत्या' इत्यादि अत्र यथालब्धवृत्तित्वेऽपि प्रपञ्च्यमाने धर्म्यमिति धर्मादनपेतत्वमेव सावधानेनोक्तम्; उत्तरत्रापि निरपेक्षत्वमात्रेण यथालब्धवृत्तित्वं सम्मानपरिहरणमात्रं चोपदिश्यते । 'निरस्तुतिर्निर्नमस्कारो निर्द्वन्द्वो निष्प्रतिग्रहः । अरण्ये विचरैकाकी येन केनचिदाश्रितः ॥ येन केनचिदाच्छन्नो येन केनचिदाशितः । यत्र क्वचन शायी स्यात् तं देवा ब्राह्मणं विदुः ॥ निराशिषमनारम्भं निर्नमस्कारमस्तुतिम् । अक्षीणं क्षीणकर्माणं तं देवा ब्राह्मणं विदुः ॥ येन पूर्णमिवाकाशं भवत्येकेन सर्वदा । शून्यं यस्य जनाकीर्णं तं देवा ब्राह्मणं विदुः ॥ यस्मिन् वाचः प्रणश्यन्ति कूपे प्रास्ताः शिला इव । वक्तारं न पुनर्यान्ति तं देवा ब्राह्मणं विदुः ॥ अनुत्तरीयवसनमनुपस्तीर्यशायिनम् । बाहूपधानं शाम्यन्तं तं देवा ब्राह्मणं विदुः ।

योऽहेरिव गणाद्भीतः सम्मानान्मरणादिव । कुणपादिव च स्त्रीभ्यस्तं देवा ब्राह्मणं विदुः इत्यादि । 'गृहीतमौनव्रतस्तूष्णींबभूवेत्यादिना जडादिवद्भावनामात्रमभिधीयत इति सुव्यक्तम् ।

प्रसाद—अद्वैती विद्वानों द्वारा अजगरोपाख्यान का स्वैराचारानुरूप वर्णन भी अनुचित है । क्योंकि युधिष्ठिर के यह पूछने पर कि हे वृत्तों के जानकार पितामह किस तरह निश्शोक होकर पृथ्वी पर संचरण करना चाहिए तथा लोक में क्या करके मनुष्य परमगति को प्राप्त कर सकता है ? भीष्म ने उत्तर दिया—'यहाँ पर प्रह्लाद तथा अजगर मुनि के सम्वाद का प्राचीन उदाहरण दिया जाता है । किसी समान चित्त वाले; प्रसन्नता पूर्वक संचरण करते हुए ब्राह्मण को देखकर; बुद्धिमानों में श्रेष्ठ प्रह्लाद ने पूछा-आप स्वस्थ सत्त्वगुण सम्पन्न मृदु; दमनशील, नम्न , किसी से असूया नहीं रखने वाले , सुन्दर बोलने वाले तथा सर्वमान्य बुद्धिमान आप बालवत् आचरण करते हैं । इस वाक्य में पहले प्रह्लाद के प्रश्नों से मुमुक्षु जीवों के लिए उपयोगी गुण बतलाए गये हैं । वहाँ पर यह जो कहा गया है कि-धर्म, अर्थ तथा काम (त्रिवर्ग ) के कार्यों में आप कूटस्थ के समान प्रतीत होते हैं । आप धर्म और अर्थ का अनुवर्तन नहीं करते हैं और न तो लोग आपका अनुवर्तन करते हैं । यह भी वाक्य कर्म विषयक ही कथन है । अन्यथा आगे के धर्मोपयोगी प्रतिग्रह वाक्य से विरोध होगा । वहाँ पर प्रह्लाद द्वारा पूछे जाने पर ब्राह्मण ने सभी वस्तुओं की अनित्यता बतलाते हुए कहा-जन्म और मरण को जानने वाले के लिए इस संसार में कुछ भी कर्तव्य अवशिष्ट नहीं है । वह सभी जीवों को मृत्यु से सम्पृक्त मानता है । सभी वस्तुओं को सामान्यत: जानकर कृत कृत्य मैं सुखपूर्वक सोता हूं । संयोगवशात् प्राप्त महान् ग्रास को भी मैं खाता हूँ । फिर मैं बिना खाये बहुत दिनों तक सोता रहता हूँ । फिर मुझे अनेक गुण सम्पन्न बहुत से भोग्य पदार्थ प्राप्त होते हैं । फिर कम मिलते है, फिर छोटे भोग्य पदार्थ मिलते हैं, फिर कभी नहीं मिलते हैं । कभी मैं अन्न खाता हु तो कभी पिण्याक खाता हूँ । कभी मैं शालि खाता हू ; पुनः अच्छे-बुरे भक्ष्य पदार्थों को खाता हूँ । मैं शाण तथा क्षौम अजिन मय वस्त्रों को धारण करता हूँ , कभी मैं बहुमूल्य वस्त्रों को पहनता हूँ । कभी मैं पृथ्वी पर सोता हूँ तो कभीपर्यङ्कपर, कभी मेरी शय्या प्रासाद पर होती है । संयोग वशात् धार्मिक भोगों को मैं कभी इनकार नहीं करता, और नतो अत्यन्त दुर्लभ भोगों को मैं प्राप्त करना चाहता हूँ । अनिश्चित, परिणाम , भक्ष्य भोज्य तथा पेय वाले तथा भाग्य के परिणाम भूत भिन्न-भिन्न देशकाल वाले, हृदय को सुख देने वाले, जिसे कायर लोग नहीं अप नाते, इस पवित्र अजगर व्रत का मैं आचरण करता हूँ । मै अपनी तात्त्विक बुद्धि के द्वारा सुख-दुख , अर्थ-अनर्थ ; रति-अरति तथा मरण-जीवन को भाग्याधीन जानकर इस पवित्र अजगर व्रत का सेवन करता हूँ । अनिश्चित शयनासन से लेकर भाग्यवशात् प्राप्त वृत्तित्व का वर्णन करके सावधान होकर अजगर मुनि ने 'माने धर्म्यम्' इस से धार्मिकत्व को ही बतलाया है । आगे निरपेक्षता मात्र से जब सर्वदा अलब्ध वृत्तित्व; तथा प्रतिष्ठा के परित्याग मात्र को उपदेश दिया गया है । स्तुति; नमस्कार; द्वन्द्व तथा प्रतिग्रह से रहित होकर जिस किसी के आश्रित रहकर अरण्य में अकेले विचरण करो । कुछभी पहनकर कुछ भी खाकर जो कभी भी सो जाता है, उसे देवता भी ब्राह्मण मानते हैं । आशीर्वाद, आरम्भ, नमस्कार स्तुति रहित जो अक्षीण पुरुष अपने कर्मों को क्षीण करता है, उसे देवता भी ब्राह्मण जानते हैं । जिस व्यक्ति से सम्पूर्ण आकाश सदा व्याप्त रहता है , जो जन सम्पर्क को शून्य के समान जानता है,

उसे देवता भी ब्राह्मण मानते हैं। कुएं में डाले गये पत्थर के समान जिसमें सारी वाणियाँ विलीन हो जाती हैं, तथा प्रवचन काल में उससे वे उत्पन्न होती हैं, उसे देवता भी ब्राह्मण मानते। जो कभी चादर नहीं ओढता और न पैर फैलाकर सोता है, अपनी बाहों को ही तकिया बनाता है उसे देवता भी ब्राह्मण मानते हैं। जो साँपकी तरह समूह से डरता है तथा प्रतिष्ठा को मृत्यु के समान भयङ्कर मानता है, मूर्दे के समान स्त्रियों से घृणा करता हैं उसे देवता भी ब्राह्मण मानते हैं। मौन व्रत धारण कर चुपचाप हो गया इत्यादि वाक्य से जड आदि के समान भावना मात्र ही यहाँ कही गयी।

यच्च तत्र विपरीतमिव किञ्चिदुक्तम्, 'यहि वा वस भगवान् लोकमिमं योगस्युत्था (व्युत्थः ?) प्रतीपमिह चक्षाणस्तत्प्रकृतकर्म बीभत्सितमाजगरं नामावस्थितः शयान एवाश्नाति पिबति खादत्यवमेहति' इत्यादि, यच्चैव गोमृगकाकचर्यया व्रजंस्तिष्ठन्नासीनः काकमृगगोवच्चरति पिबत्यवमेहतीत्यादि, तदप्यखिलमजगरगोमृगचर्यारूपलोकावज्ञाहेतुभूत-योगोपकारकव्रतविशेषविषयम्। तत एव च तथाविधस्यैव ऋषभस्य विधिनिषेधकिङ्करत्वमेव ज्ञापितमिति न विरोधः। अतएव हि भक्तिज्ञानवैराग्यलक्षणं पारमहंस्यं 'धर्ममुपशिक्षमाणः' इत्युपक्रमेऽप्युक्तम्। यच्चोत्तरत्र—'अवधूतं द्विजं कञ्चिच्चरन्तमकुतोभयम्। कविं निरीक्ष्य तरुणं यदुः पप्रच्छ धर्मवित्॥ कुतो बुद्धिरियं ब्रह्मन् अकर्तुः सुविशारदा। यामासाद्य भवांल्लोकं विद्वांश्चरति बालवत्॥ प्रायो धर्मार्थकामेषु विवित्सायां च मानवाः। हेतुनेह समीहन्ते आयुषो यशसः श्रियः॥ त्वं तु कल्पः कविर्दक्षः सुभगो मितभाषणः। न कर्तुमीहसे किञ्चित् जडोन्मत्तपिशाचवत्॥ जनेषु दह्यमानेषु कामलोभदवाग्निना। न तप्यसेऽग्निना मुक्तो गङ्गाम्भस्स्थ इव द्विपः॥ त्वं हि नः पृच्छतां ब्रह्मन् आत्मन्यानन्दकारणम्। ब्रूहि स्पर्शविहीनस्य भवतः केवलात्मनः॥' इति पृष्टेनावधूतेन ब्राह्मणेन, 'सन्ति मे गुरवो राजन् बहवो बुद्ध्युपाश्रिताः। यतो बुद्धिमुपादाय मुक्तोऽहमिह तान् शृणु॥ पृथिवी वायुराकाश आपोऽग्निश्चन्द्रमा रविः।' इत्युपक्रम्य; 'एते मे गुरवो राजन् चतुर्विंशतिराश्रिताः।' इति गुरुवर्गमुक्त्वा; 'विषयेष्वाविशन् योगी नानाधर्मेषु सर्वतः। गुणदोषव्यपेतात्मा न विषज्जेत वायुवत्॥ तेजस्वी तपसा दीप्तो दुर्धर्षोदरभाजनः। सर्वभक्षोऽपि युक्तात्मा नादत्ते मलमग्निवत्। क्वचिच्छन्नः क्वचित् स्पष्ट उपास्यः श्रेय इच्छताम्। भुङ्क्ते सर्वत्र दातॄणां दहन् प्रागुत्तराशुभम्॥' इत्याद्युक्तम्; तदप्युक्तेनैव न्यायेन योगनिष्ठप्रशंसारूपात्मवादात्मकमिति अपिशब्दादिभिरेव लिङ्गैर्व्यक्तम्। उपक्रमे प्रश्नवाक्ये नापि निष्परिग्रहत्वनिरभिमानत्वादिकं हि दर्शितम्। तदेव ह्युपसंहारे प्रदर्शितम्। अतो

याहच्छिकसगुणविगुणान्नविवेकत्यागे सर्वंभक्षोक्तेस्तात्पर्यम् । यच्च याहच्छिकान्नव्यतिरेकेणापि पाणिपात्रभोजनमपि दृष्टमित्युच्यते, यथा–'स्तोकं स्तोकं ग्रसेत् ग्रासान् देहो वर्तेत यावता । गृहान् अहिंसन् आतिष्टेद् वृत्तिं माधुकरीं मुनिः ।। सायन्तनं श्वस्तनं वा न संगृह्णीत भिक्षितम् । पाणि पात्रोदरामा (म) त्रो मक्षिकेव न संग्रही ।। गुणैर्गुणानुपादत्ते यथाकालं विमुञ्चति । न तेषु सज्जते योगी गोभिर्गा इव गोपतिः ।।' इत्यादि तदपि स्थाखुपात्रपरित्यागादौ तत्परम् । परिव्राजां भिक्षाकाले शीर्णपर्णपुटेनापि भिक्षणस्य कैश्चिदनुमतेः । यच्च तदुत्तरत्रैत्यु पात्तम् —, 'ज्ञाननिष्ठो विरक्तो वा मद्भक्तो वाऽनपेक्षकः । सलिङ्गान् आश्रमांस्त्यक्त्वा चरेदविधिगोचरः ।। बुधो बालकवत् क्रीडेत कुशलो जडवच्चरेत् । वदेदुन्मत्तवद्विद्वान् गोचर्यां नैगमश्चरेत् ।। यदृच्छयोपपन्नान्नमद्याच्छ्रेष्ठमुतावरम् । तथा वासस्तथा शय्यां प्राप्तं प्राप्तं भजेन्मुनिः ।।' इत्यादि, तदपि क्रियमाणेष्वेवाकर्तृत्वानुसन्धानविधौ तत्परमिति प्रागुक्तनयेन नेतव्यम् । अन्यथा तत्रैव कथं अविधिगोचरश्चरेदित्यादिविधिर्घटेत ?

प्रसाद—अजगरोपाख्यान में जो कुछ विपरीत के समान कहा गया है कि- वे अजगर मुनि समाधि व्यातिरिक्त काल (व्युत्थान काल) में विपरीत के समान बोलते हैं, अजगर के नाम से प्रख्यात में विभत्स कर्मों को करते हैं; सोकर खाते हैं; खाते, पीते हुए पेशाब करते हैं, तथा—गौ, मृग एवम् काक चर्या से चलते, ठहरते एवं बैठते हुए, काक, मृग एवं गौ के समान ही आचरण करते हैं; पानी पीते हैं और पेशाब करते हैं, वह सब कुछ अजगर, गौ, मृग की चर्या रूप अपमान प्राप्त करने के लिए है, क्योंकि वह भी योगोपकारी व्रतविशेष है । इसीलिए उसी प्रकार के ऋषभ के लिए विधि एवम् निषेध शास्त्रों का किङ्कर भी बतलाया गया है । इसीलिए भक्ति ज्ञान एवं वैराग्य रूपी पारमहंस्य को–'धर्ममुपशिक्षमाण' इस वाक्यांश से प्रारम्भ में ही कह दिया गया है । आगे जो कहा गया है कि-अवधूत वेशधारी, निर्भय ब्रह्मवेत्ता तथा आत्मरत किसी विचरते हुए ब्राह्मण को देखकर धर्मज्ञ यदु ने पूछा-हे ब्रह्मन् ! अकर्ता को इतनी निर्मल बुद्धि कैसे हो सकती है जिसे प्राप्त कर आप इस लोक में बालक के समान विचरण करते है ? प्रायः मनुष्य धर्म, अर्थ; काम तथा तथा विविरसा को प्राप्त करने के लिए ही आयु, यश और श्री को प्राप्त करना चाहते हैं । आप तो कल्प, कवि, दक्ष, सुभग एवम् अल्पभाषी हैं; जड, उन्मत्त तथा पिशाच के समान कुछ करना ही नहीं चाहते । जब कि संसारी लोग काम तथा लोभ की दावाग्नि में जल रहे हैं, गंगा जल में खड़े हाथी के समान उस अग्नि की ताप से रहित हैं । आप केवल आत्मा के भक्त हैं, आप मुझे स्पर्श विहीन आत्मा के आनन्दित करने वाले को बतलाएँ । यह पूछे जाने पर अवधूत ब्राह्मण ने कहा–राजन् मुझे ज्ञान देने वाले अनेक गुरु हैं; जिनसे मैंने ज्ञान प्राप्त किया है, उन्हें आप सुने इस तरह से अपने गुरु वर्ग को बतलाकर कहा–अनेक धर्मों वाले विषयों में प्रवेश करने वाला योगी वायु के समान उनसे असम्पृक्त रहकर उनके गुण दोषों से दूर रहे । तपस्या से प्रज्ज्वलित, तेजस्वी तथा दुर्धर्ष उदर रूपी पात्र वाला योगी कुछ भी खाकर उसके पाप से सम्पृक्त नहीं होता ।

कहीं पर परोक्ष रूप से तथा कहीं पर साक्षात्; कल्याण कामियों के लिए उपास्य योगी अपने दाताओं के पूर्वाघ एवं उत्तराघो को जला देता है। यह सब कुछ उपर्युक्त प्रकार से ही योगनिष्ठ की प्रशंसारूप अतिवादात्मक है, इस अर्थ को 'अपि' इत्यादि शब्दों के द्वारा व्यक्त किया गया है। प्रकरण के प्रारम्भ में भी योगी के परिग्रह एवं अभिमान राहित्य रूपी गुण को बतलाया गया है। यही अर्थ बाद के वाक्य से भी अभिप्रेत है। अतएव योगी के सर्वभक्षत्व का अभिप्राय है अन्नों के स्वाभाविक सगुणत्व एवम् विगुणत्व के विवेक का परित्याग। यथा कालोपलब्ध अन्न व्यतिरिक्त अन्न को जो पाणिपात्र आदि में भोजन बतलाया गया है, जैसे–जब तक शरीर रहे तब तक थोड़ा–थोड़ा ग्रास लिया करे। योगी को चाहिए कि अहिंसा का पालन करते हुए वह मधुकरी वृत्ति से घर में रहे। शाम के लिए अथवा अग्रिमदिन के लिए भिक्षा न इकट्ठा करे। मक्षिका के समान हाथ ही उसका भोजन पात्र हो तथा पेट ही संग्रह पात्र हैं। इन्द्रियों के द्वारा विषयों को ग्रहण कर; समयानुसार त्यागे। विषयों में योगी उसी तरह नहीं संसक्त होता जिस तरह इन्द्रियाँ विषयों से असम्बद्ध रहती हैं। इस कथन का भी अभिप्राय स्थायी पात्र के परित्याग में है, क्योंकि कुछ स्मृतिकारों ने परिव्राजको को शीर्ण भिक्षा पात्र से भी भिक्षा माँगने की अनुमति दी है। उसके आगे यह जो कहा गया है कि मेरा भक्त, ज्ञानी; विरक्त तथा निरपेक्ष होता है, वह चिह्न विशिष्ट आश्रमों का त्याग करके, विधि शास्त्र से ऊपर उठकर आचरण करे। वह विद्वान् होकर भी बालक के समान क्रीडा करे तथा दक्ष होकर जड के समान आचरण करे। विद्वान् उन्मत्त के समान वैदिक गोचर्या का आचरण करे। यथाकालोपलब्ध अच्छे अथवा बुरे अन्न को खाए। उसी तरह की प्राप्त शय्या तथा निवास को अपनाए। इन वाक्यों का भी अभिप्राय किये जाने वाले कर्मों में अकर्तृत्वाभिमान के प्रतिपादन में हैं, यह उपर्युक्त प्रकार से निर्वाह करना चाहिए। अन्यथा 'अविधि गोचरः चरेत्' यह कैसे कहा जाता ?

यत्तु वाररुचे स्वरूपग्रन्थ इत्युक्तम्–'देहजात्यादिसम्बान्धान् वर्णाश्रमसमन्वितान्। भावानेतान् परित्यज्य स्वं भावं भावयेद् बुधः॥ सर्वोपाधिविनिर्मुक्तं चैतन्यं यच्चिरन्तरम्। तत् ब्राह्मणमिति ज्ञात्वा कथं वर्णाश्रमी भवेत्॥ इति। तदपि वररुचेः ऋषिभावनयोपदेशपरं चेत्—परिगृहीततमऋष्यन्तरस्मृत्यन्तरादिवचनाविरोधेन वक्तव्याविरहित-परिशुद्धात्मस्वरूपानुसन्धानपूर्वकवर्णाश्रम धर्मविशेषविधिपरतया योज्यम्। उपपत्तिपरं चेत्-सर्वधर्मोपप्लवमूलकुतर्ककलककल्पितत्वेन प्रामाणिकैर्बीभत्सनीयम्, बृहस्पतिप्रणीतलोकायतादिग्रन्थवत्। विदुरवृत्तान्तोऽपि प्रागुक्तन्यायेन व्याख्यातः।

प्रसाद—वररुचि के स्वरूप ग्रन्थ में जो यह कहा गया है कि विद्वान् को चाहिए कि वह देह जाति आदि सम्बन्धों, जो वर्ण एवं आश्रम से युक्त हैं; को त्यागकर, आत्मा के स्वरूप का ध्यान करे सभी उपाधियों से रहित चिरन्तन ज्ञान स्वरूप आत्मा को ब्राह्मण जानकर विद्वान् वर्णाश्रमी कैसे हो सकता है, वह भी वररुचि ऋषियों की भावना से उपदेश परक कथन है, उसका भी निर्वाह समादृत दूसरे ऋषियों की स्मृति वाक्यों के अनुसार ही करना चाहिए, उस वाक्य का अभिप्राय वास्तविक आत्मा के स्वरूप का अनुसन्धान पूर्वक वर्णाश्रम धर्म विशेष के विधान में है। उसको उपपत्ति परक मानना तो

सभी धर्मों में क्षोभ पैदा करने वाले कुतर्क मूलक होने के कारण सभी प्रामाणिकों के द्वारा अनादरणीय होगा। वह भी बृहस्पति प्रणीत लोकायत दर्शन के समान अनादरणीय होगा। उपर्युक्त न्याय से ही विदुर के भी वृत्तान्त की व्याख्या हो गयी।

यद्यपि, 'जपस्तपस्तीर्थयात्रा प्रव्राज्या मन्त्रसाधनम्। देवताराधनं चेति स्त्री-शूद्रपतनानि षट्॥' इत्यादि स्त्रीशूद्रादिषु भर्तृत्रैवर्णिकशुश्रुषाबहिर्भूतजपतपः प्रभृतिषु पतनस्मृतिः, तथाऽपि क्षत्रियविशेषस्य सन्न्यासाभ्यनुज्ञानवत् शूद्रादेरपि केषुचित् व्रतेष्वनुज्ञानमस्ति। न च तस्य यज्ञोपवीतादिपरित्यागलक्षणदोषावकाशः; प्रागेव तदभावात् ये च नग्नचर्यामातिष्ठन्ते महात्मानः; ते हि ब्रह्मचर्यकाष्ठामधिष्ठाय तथा भवन्ति। 'ऋषयो वातरशनाः', 'वातरशना ह वा ऋषयश्श्रमणा ऊर्ध्वमन्थिनः' इति हि श्रूयते। न पुनर्भवन्त इव पट्टांशुकादिभाण्डागारशालिनः क्षितिसुरचण्डालक्षीरसुरादिभेदत्यजाः परकलत्रशरणाः पशुमृगसधर्माणः प्रजननसन्तताः श्रूयन्ते। सनत्कुमारादीनां नग्नता नित्यबाल्यावस्थतया, केवलब्रह्मभावनाभावितात्मानः कुमारा हि ते महात्मानः श्रूयन्ते। पशुपतेर्नग्नचर्या तु पाशुपतव्रतविशेषाङ्गरूपत्वात् तत्र धर्मत्वसदसद्भावयोरपि त्रयीधर्मनिष्ठैरनुपादेयैव। यत्पुनर्मुग्धेन्दुशेखरस्य मुनिधर्मदारमोहनादिकमवैदिकाचारजालम्; तत्र वैराग्यशालिनस्तस्य मोहनाभिसन्धिविरहः स्पष्ट पठितः। अन्यथाऽपि तस्येश्वरत्वमभ्युपगच्छतामीश्वरत्वादेव परिहृतम्। 'न देवचरितं चरेत्' इति ह्याहुः। लोकवेदविरुद्धयोरप्यलेपः स्वतन्त्रश्चेति हि महापाशुपताः प्राहुः। अनीश्वरत्वपक्षे तु तेजोविशेषेणैव सोढव्यम्। स्मरन्ति हि; 'दृष्टो धर्मव्यतिक्रमः साहसं च पूर्वेषाम्। तेषां तेजोविशेषेण प्रत्यवायो न विद्यते। तदन्वीक्ष्य प्रयुञ्जानः सीदत्यवरजः' इत्यादि।

प्रसाद—यद्यपि 'जप, तप, तीर्थयात्रा, प्रव्रज्या मन्त्र सिद्ध करना तथा देवता की आराधना ये सभी स्त्री तथा शूद्रों के पतन के कारण हैं। इत्यादि स्मृति वाक्य बतलाते हैं कि अपने पति तथा त्रिवर्णों की शुश्रूषा से बहिर्भूत जप तप आदि से भिन्न कर्म स्त्रियों तथा शूद्रों के पतन के कारण हैं। फिर भी क्षत्रिय विशेष को संन्यास ग्रहण की अनुज्ञा देते हैं शास्त्र, तथा शूद्रों के लिए भी कुछ व्रत बतलाए गये हैं। उसमें उनके यज्ञोपवीतादि त्याग रूप दोष नहीं लगते हैं। ब्रह्मचर्य की सीमा को प्राप्त कर लेने के बाद ही महात्मागण नग्न व्रत को धारण करते है। 'ऋषयो वातरशना' 'वातरशना हवा ऋषयश्श्रमणा ऊर्ध्वमन्थिनः।' इत्यादि श्रुतियाँ मुनियों को वाताशी तथा ऊर्ध्वरेता बतलाते हैं। किन्तु श्रुतियाँ उन्हें पट्ट एवम् अंशुक का स्वामी नहीं बतलाती हैं, वे उन्हें ब्राह्मण चाण्डाल तथा दुग्ध-मदिरा में भेद ज्ञान रहित दूसरों की पत्नियों के साथ रहने वाले, पशु पक्षी के सदृश आचार वाले तथा सदा

सन्तान पैदा करने वाले को नहीं बतलाती है। सनत् कुमार आदि सदा बाल्यावस्था के कारण नग्न रहते हैं। वे सदा ब्रह्म को ही अपनी आत्मा मानते हैं तथा सदा कुमारावस्था में ही रहते हैं। पशुपति की नग्न चर्या पाशुपत व्रत विशेष का एक अङ्ग है। उसमें वैदिक धर्मानुयायियों को धर्म के सद्भाव और असद्भाव का अन्वेषण नहीं। करना चाहिए। श्री शङ्कर जी ने जो मुनि पत्नी को मोहित कर अवैदिकाचरण किया, उसके द्वारा भी उनकी निस्स्पृहता ही सिद्ध होती है। शङ्कर जी को ईश्वर मानने वाले उस चरित्र का अन्यथा भी निर्वाह कर सकते हैं। कहा भी गया है कि मनुष्यों को देवताओं के चरित का अनुसरण नहीं करना चाहिए। महापाशुपतों ने अपने धर्म को लोक वेद विरुद्धकर्मों को भी अबन्धन कारक माना है। शङ्कर जी को अनीश्वर मानने पर तो उनके तेज विशेष मात्र के द्वारा उस कर्म को सह्य मानना होगा। स्मृतियों में कहा भी गया है कि—पूर्व कालिक महापुरुषों ने अपने तेजो विशेष के बल पर धर्म विपरीत साहसिक कर्म किया; किन्तु उनको उसका पाप नहीं लगा; परन्तु यह देखकर उनका अनुसरण करने वाले छोटे लोग तो दुखी होते ही हैं।

एतेन सर्वेश्वरस्य भगवतो वसुदेवनन्दनस्य स्वच्छन्दलीलया गोपवधूदर्शन (?) व्याकुलीकरणं व्याख्यातम्। परिहृतं चैतदकर्मवश्यतया भगवत्पराशरादिभिः, कामादूगोप्य' इति भगवत्यनुरागानुवृत्तिरपवर्गायैव जायत इति चोक्तम्। ननु धर्मसंस्थापनार्थायाः सम्भवस्तत्क्षोभकरणं चेति कथमिदमुपपद्यते॥ न; उक्तोत्तरत्वात्। नन्दगोपनन्दत्वाभिमानमभिनयतस्तस्य न तावत् तदानीं वर्णाश्रमाचारानुवृत्तिनियमः। आभीरकन्यका अपि भगवन्तमेव भर्तारमभ्यर्थ्य जन्मान्तरचरितव्रता दिव्यप्रकृतय एवेति तास्वप्सरः समाधिरनुसन्धेयः। तत्तदभिमतफलप्रदानं चेश्वरस्यादोषायेति। यदा तु भगवान् वसुदेवतनयतया प्रतिबोधमभिनयन् यदुवंशोदितं क्षत्रधर्ममनुप्राविशत, तदा सावधान एव सर्वदा सर्वान् धर्माननुपालयत्। तथाहि सर्वत्र कथ्यते—'न मे पार्थास्ति कर्तव्यं त्रिषु लोकेषु किञ्चन। नानावाप्तमवाप्तव्यं वर्त एव च कर्मणि॥' इति। तथा; 'कृतोदकः कृतजपो हुताग्निः समलंकृतः। तत उद्यन्तमादित्यमुपातिष्ठत माधवः॥' इति। तथा अश्वत्थामास्त्रावकृष्टविराटतनयागर्भसञ्जीवनावसरे साधिकषोडशस्त्रीसहस्ररसिको बृन्दावनविहारी वल्लवीबृन्दनिवि (त्रि) ष्टयौवनारम्भो भगवान् स्वयमेवावोचत्, "यदि मे ब्रह्मचर्यं स्यात सत्यं च मयि तिष्ठति। अव्याहतं ममैश्वर्यं तेन जीवतु बालकः॥' इति।

प्रसाद—इसके द्वारा भगवान श्रीकृष्ण की स्वच्छन्द लीला पूर्वक गोप बन्धुओं के धर्म विरुद्ध दर्शन की भी व्याख्या हो गयी। इसका परिहार पराशर महर्षि ने भगवान् को अकर्मवश्य मानकर किया है। काम से गोपियों ने भगवान की आराधना की।' इस तरह श्रीभगवान में होने वाले गोपियों का अनुराग भी मोक्ष का साधकतम ही है। यदि कहें कि भगवान् तो धर्म के संस्थापनार्थ अवतार लेते हैं, वे धर्म का संक्षोभ क्यों करेंगे? तो इस शङ्का का उत्तर पहले ही दिया जा चुका है क्योंकि भगवान्

ने नन्दगोपनन्दनत्व का अभिनय किया था अतएव उनके लिए वर्णों एवम् आश्रमों के नियमों का पालन आवश्यक है। गोपियों ने भी पूर्व जन्म में भगवान् को ही पति के रूप में प्राप्त करने के लिए तपस्या की थी, अतएव वे दिव्य अप्सराएँ थीं, किसी वर्ण अथवा आश्रम की नहीं। भगवान् के द्वारा अभ्यर्थियों को तत् तत् प्रकार का फल प्रदान दोषावह नहीं है। जब भगवान् कृष्ण वसुदेव के पुत्र रूप में अपने को जानकर क्षात्र धर्म में प्रवेश किए तब से तो उन्हें सम्पूर्ण अपने वर्णाश्रमोचित धर्मों का नियमतः पालन किया। इस तरह की बात सर्वत्र कही भी गयी है। तथाहि–हे पार्थ ! तीनों लोकों में मेरे लिए कर्तव्य कर्म कुछ भी नहीं है। कोई भी ऐसी अभिलषित वस्तु नहीं है जो प्राप्त न हुई हो, अथापि मैं कर्मों को करता रहता हूँ।' तथा–तर्पण, जप और अग्निहोम करके भगवान श्रीकृष्ण ने उगते हुए आदित्य का उपस्थान किया। किञ्च अश्वत्थामा के अस्त्र से दग्ध उत्तरा के गर्भ को जीवित करने के समय सोलह हजार से भी अधिक स्त्रियों के साथ रमण करने वाले, वृन्दावनविहारी, गोपियों के बीच युवक होने वाले भगवान श्रीकृष्ण ने स्वयम् कहा यदि मेरे ब्रह्मचर्य सत्य और ऐश्वर्य अव्याहत हैं तो यह बालक जीवित हो जाय।

ननु श्वेताश्वतरोपनिषदुपसंहारे तदधिकारितया अत्याश्रमित्वोपपादनादप्राप्तार्थत्वेन तद्विधिरिति चेन्न, अतिशयिताश्रमविशेषनिष्ठ इति वा, ब्रह्मचर्यादित्रयातिक्रान्ताश्रमविशेषनिष्ठ इति वा, अन्येन वा केनचिदविरुद्धेन निमित्तेन तन्निर्वाहात्। अन्यथा स्फुटतरार्थश्रुतिस्मृतीतिहासादिशतकोपप्रसङ्गः॥ 'शारीरं केवलं कर्म कुर्वन्'; 'सर्वारम्भपरित्यागी', 'सर्वधर्मान् परित्यज्य' इत्यादिभिः सर्वधर्मपरित्यागोक्त्या चानाश्रमित्वसिद्धिरिति चेन्न; फलसङ्गकर्तृत्वादिविषयतया वा विधीयमानधर्मव्यतिरिक्तविषयतया वा यथासंभवं तद्व्यवस्थापनस्य तत्रतत्रैवोपक्रमादिभिर्व्यक्तत्वात्। सन्न्यासस्य महाबाहो तत्त्वमिच्छामि वेदितुम्' इति सन्न्यासत्यागतत्त्वबुभुत्सयोपसेदुषे धनञ्जयायोक्तं भगवता, 'एतान्यपि तु कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा फलानि च। कर्तव्यानीति मे पार्थ निश्चितम् मतमुत्तमम्॥ नियतस्य तु संन्यासः कर्मणो नोपपद्यते। मोहात् तस्य परित्यागस्तामसः परिकीर्तितः॥' इति। एतेन 'यस्त्वात्मरतिरेव स्यादात्मतृप्तश्च मानवः। आत्मन्येव च सन्तुष्टः तस्य कार्यं न विद्यते॥ नैव तस्य कृतेनार्थो नाकृतेनेह कश्चन। न चास्य सर्वभूतेषु कश्चिदर्थव्यपाश्रयः॥' इत्यादीन्यपि वाक्यानि सर्वकार्यस्वरूपनिषेधपराण्यपि मुक्तदशां समाधिदशां वाऽऽश्रमविस्य निर्वाह्याणि। अतो यथायथमाश्रमविशेषविषयो वा फलसङ्गकर्तृत्वादिविषयो वा सन्न्यासपरित्यागादिवादः, न पुनः स्वैरपर्यवसित इति सिद्धम्।

प्रसाद—यदि कहा जाय कि श्वेताश्वतर उपनिषत् के अन्त में उपनिषदर्थाधिकारी रूप से अत्याश्रमी का प्रतिपादन किया गया है, चूंकि वह अप्राप्त अर्थ हैं अतएव उसे अत्याश्रमित्व की विधि ही

समझना चाहिए, तो प्रश्न है कि अत्याश्रमित्व का अर्थ क्या है, सर्वोत्कृष्ट आश्रम विशेष निष्ठता रूप हैं ? या ब्रह्मचर्यादि तीन आश्रमों से श्रेष्ठ आश्रम विशेष निष्ठता रूप है? या किसी अन्य उपनिषदनुकूल अर्थ से अत्याश्रमित्व का आप निर्वाह करते हैं ? यदि ऐसा न मानें तो फिर अनेक प्रत्यक्ष श्रुतियों एवं स्मृतियों का विरोध होगा । यदि कहें कि—'शारीरं केवलं कर्म कुर्वन्' अर्थात् केवल शरीर से कर्मों को करता हुआ योगी पाप का भागी नहीं होता; 'सर्वारम्भ परित्यागी' अर्थात् सभी कर्म फलों के परित्याग करने वाला । 'सर्वधर्मान् परित्यज्य' अर्थात् सभी धर्मों का त्याग कर, इन वाक्यों में सभी धर्मों का परित्याग करने के विधान द्वारा अनाश्रमित्व की सिद्धि होती है, तो ऐसा भी नहीं कहा जा सकता है । क्योंकि इन वाक्यों का तात्पर्य 'फल की अभिलाषा तथा कर्तृत्वाभिमान रहित होकर कर्मों को करने के लिए कहा गया है ; अथवा उनका अभिप्राय अविहित धर्मों के परित्याग में है, इस बात का स्पष्टीकरण तद्-तद् स्थलों के उपक्रमादि से ही हो जाता है । संन्यास तथा त्याग तत्त्व को जानने के लिए शरणागत अर्जुन ने जब कहा कि हे भगवान् ! मैं संन्यास का तत्त्व जानना चाहता हूँ ।' तो भगवान् ने कहा 'हे पार्थ मेरा सर्वोत्तम निश्चित मत यही है कि फलाभिलाष रहित होकर इन कर्मों को करना चाहिए ।' किन्तु विहित कर्मों का संन्यास नहीं होता, अज्ञान के कारण उनका परित्याग तामस त्याग है । अतएव 'यस्त्वात्मरतिरेव०' इत्यादि अर्थात् जो पुरुष आत्मनिष्ठ, स्वयं तृप्त तथा अपने में ही संतुष्ट रहता है उसके कर्मों के अनुष्ठान को करने अथवा नहीं करने से कोई भी लाभ हानि नहीं है और उसका किसी भी जीव से कोई भी सप्रयोजन व्यापार नहीं होता ।' प्रभृति कार्य के स्वरूप का निषेध करने वाले वाक्यों का निर्वाह भी मुक्त दशा अथवा समाधि दशा विषयक मानकर करना चाहिए । अतएव सन्यास एवं परित्याग आदि का आश्रम विशेष तथा कर्तृत्वाभिमान रहित होकर कर्मानुष्ठान है, स्वैराचार नहि ।

एतेन, 'न कर्मणा न प्रजया धनेन त्यागेनैके अमृतत्वमानशुः,' 'न्यास एवात्यरेचयत्' ; 'तस्मान्न्यासमेषां तपसामतिरिक्तमाहुः' इत्यादि, 'किमर्था वयमध्येष्यामहे किमर्था वयं यक्ष्यामहे किं प्रजया करिष्यामः येषां नो अयमात्मा ब्रह्म ( अयं ) लोक इत्यादिकमपि धर्मविशेषादिविषयतया तत्रत्यात्मसमर्पणादिविषयतया वा यथायथं निर्वोढव्यम् । अतः सर्वाश्रमपरित्यागोक्तिसम्भवेऽपि प्रागुक्त एव न्यायः । न च तथाऽस्ति । अपितु ; 'त्रयो धर्मस्कन्धाः इत्याश्रमान् विधाय' 'ब्रह्मसंस्थोऽमृतत्वमेतीत्याश्रम निष्ठानामेव ब्रह्मविदामृतत्वं श्रूयते ।' 'स खल्वेवं वर्तयन् यावदायुषं ब्रह्मलोकमभिसंपद्यते न च पुनरावर्तते न च पुनरावर्तते इति यावज्जीवं गृहस्थधर्मनिष्ठस्य ब्रह्मविदोऽपुनरावृत्तिराम्नाता । 'यो वा एतदक्षरं गार्गि इत्यादौ च ज्ञानरहितकर्मणामनन्तवत्फलासाधनत्वं ज्ञानपूर्वककर्मणां स्थिरफलसाधनत्वं चोक्तम् । अतो न कदाचिदपि यावज्जीवं स्ववर्णाश्रमोचितधर्मस्वरूपत्यागसम्भवः । यानि चान्यानि वाक्यानि सम्प्रतिपन्नश्रुतिस्मृतिव्यवस्थमानानि स्वाचारानुरूपमतपरिचर्यया केषुचिदप्रसिद्धेषु वा नष्टकोशेषु वा अनिरूपितमूलग्रन्थेषु वा पुराणेषु

प्रक्षिप्य पठन्ति पापिष्ठाः ; तानि प्रत्यक्षश्रुत्यादिपरिशीलनशालिनीषु गरिष्ठगोष्ठीषु नावकाशं लभन्ते । तत्प्रामाण्येऽपि ; "प्रसिद्धाविरोधेन नेतव्यम्" इत्यत एवं (व?) तान्यपि निर्व्यूढानि ।

प्रसाद—उपर्युक्त प्रतिपादन के द्वारा ही न कर्मणा० इत्यादि अर्थात् एक प्रकार के लोगों ने कर्म, प्रजा अथवा धन से नहीं अपितु त्याग के द्वारा मोक्ष प्राप्त किया ।' 'न्यास के द्वारा ही आत्यन्तिक शुद्धि हुई । 'इसीलिए न्यास को सभी तपस्याओं से श्रेष्ठ बतलाया गया है ।' इत्यादि ; तथा 'हम क्यों अध्ययन करेंगे ? हम क्यों भजन करेंगे ? हमें प्रजाओं से क्या मतलब है ? हम लोगों की आत्मा ही ब्रह्मलोक है । ये सभी वाक्य भी धर्म विशेष का ही प्रतिपादन करते हैं । इन सबों का निर्वाह आत्म समर्पण विषयक रूप से करना चाहिए । अतएव सभी आश्रमों के परित्याग परक वाक्य के विषय में भी उपर्युक्त न्यास का अनुसरण करना चाहिए । किन्तु कोई ऐसा वाक्य है नहीं । अपितु ' धर्म के तीन स्कन्ध हैं ।' इस वाक्य से आश्रम के धर्मों का विधान करके, 'ब्रह्मनिष्ठ मोक्ष प्राप्त कर लेता है ।' इस वाक्य में ब्रह्मनिष्ठों की ही मुक्तता बतलायी गयी है । 'वह आजीवन गार्हस्थ्य धर्मों का पालन करते हुए ब्रह्मलोक को प्राप्त करता है , वह पुनः इस संसार में नहीं आता ।' यह वाक्य आजीवन गार्हस्थ्य धर्म पालक ब्रह्मवेत्ता की मुक्ति बतलाता है । 'यो वा एतदक्षरम् गार्गि' इत्यादि वाक्य में भी ज्ञानरहित कर्मों को सान्त फलों का साधन तथा ज्ञानपूर्वक किए गये कर्मों को अनन्त फल का साधन बतलाया गया है । अतएव जीवन में कभी अपने वर्ण एवम् आश्रम के कर्मों का त्याग नहीं किया जा सकता है । प्रख्यात श्रुतियों एवम् स्मृतियों में अनुपलभ्यमान वाक्य मूल रहित अप्रसिद्ध तथा नष्ट कोश वाले पुराणों में पापियों द्वारा प्रक्षिप्त करके पढ़े जाने वाले कर्मों के परित्याग परक वाक्यों को तो अपने आचारानुरूप परिचर्या के द्वारा प्रत्यक्ष श्रुतियों का परिशीलन करने वाली महानों की गोष्ठी में अवसर नहीं प्राप्त हो सकता हैं । उनका यदि प्रामाण्य हो तो भी उन वाक्योंका प्रसिद्ध वाक्यों से विरोध होने से वे परित्यक्तव्य हैं ।

न च तृतीयः ; अनाश्रमित्वाक्षेपकवचनादर्शनात् ॥ जीवन्मुक्ते श्रुत्यर्थापत्त्यैवानाश्रमित्वसिद्धिरिति चेन्न ; तद्दूषणादेव तदसिद्धेः ॥ अस्तु नित्यमुक्तिवशात् सर्वाश्रमत्याग इति चेन्न ; तस्या अपि मोक्षोपायोपदेशकशास्त्रादेव चिरतरतस्तत्प्रकरणे निषेधात् ।

प्रसाद—तीसरा पक्ष इसलिए नहीं स्वीकारा जा सकता है कि कोई भी ऐसा शास्त्रीय वाक्य नहीं मिलता जिससे कि अनाश्रमित्व का आक्षेप हो सके । यदि कहेंकि जीवन्मुक्त की समर्थिका श्रुत्यर्थापत्ति के द्वारा अनाश्रमित्व की सिद्धि होती है तो यह भी नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि मैं जीवन् मुक्ति का खण्डन कर चुका हूँ । यदि कहें कि नित्यमुक्ति के द्वारा ही सर्वाश्रम त्याग की सिद्धि होती है, तो यह भी नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि नित्यमुक्ति का खण्डन तो मोक्षोपाय के उपदेशक शास्त्रों के बल पर ही हो जाता हैं ।

चतुर्थस्तु विपरीत एव । अथ गौडपाद–हरिप्रभृतिभिराचरितत्वात् सर्वाश्रमपरि

स्त्यागोऽस्माभिः स्वीकृत इति चेत् , हन्त ! सदाचारनिदर्शनतया महान्त इमे दुर्ब्राह्मण-शुद्रसन्तानादायः शिष्टा निर्दिष्टाः , यदनुविधायिनोऽपि यूयं शिष्टैर्बहिष्क्रियध्वे । हन्तैवं सति धर्मकीर्तिप्रभृतिभिः परिगृहीतत्वात् सौगत लोकायतिकादिसमय एव किं न स्वीक्रियते ? न च वस्तत्परिग्रहेऽपि मुक्तिः प्रतिबध्यते ॥ सत्यम् , तथाऽपि येनाकारेण याव-ज्जीवं लोको रञ्जयितु शक्यः , तेन यथायथं वर्तामह इति चेत् ; सत्यमिदमन्तर्गतमुद्-गीर्णं भवता । तदेव चार्वाकसमयरस्यमिति तत्प्रहारेण प्रहृतमिदम् । न हि चार्वाकान् भवन्तोऽपि गोष्ठीषु व्यक्तमन्तर्भावयन्ति । भजन्तु वा प्रकाशं चार्वाकाभिख्याम् ॥ ननु ब्रह्मविच्छब्दोऽस्मासु प्रयुज्यमानो दुरपह्नव इति चेत्-सत्यम् , भ्रान्तिमूलतया निरर्थकोऽय मिति ब्रमः । दिगम्बरादिष्विदानीमृष्योदिशब्दप्रयोगवत् । तत्त्वविद इति भवता स्वयं स्थानेषु समाहूयामह इति चेत्—किमतः ? ॥ तत्त्वविस्त्वमेवेति चेन्न , तस्य विडम्बनपर-त्वात् ; भवदधीनकार्यलाभकालप्रतीक्षणाद्वेति ।

प्रसाद--चौथा पक्ष तो विपरीत ही है । यदि कहें कि गौडपाद और भर्तृहरि आदि के द्वारा अनुष्ठित , सभी आश्रमों के परित्याग को ही हम स्वीकारते हैं । तो फिर सदाचार के उदाहरण भूत तुम्हारे ये महापुरुष दुर्ब्राह्मण और शूद्र के सन्तान आदि है जिन्हें आप शिष्ट कहते हैं, उन्हीं का अनुगमन करने के कारण आप शिष्टों की गोष्ठी से बहिष्कृत किए जाते हैं। अच्छा होता कि आप धर्मकीति आदि से स्वीकृत सौगत एवम् चार्वाक दर्शन को ही स्वीकार कर लेते । उसको स्वीकार भी लें तो आपकी मुक्ति नहीं हो सकती है । यदि कहें कि जिस तरह आजीवन लोगों का अनुरञ्जन किया जा सके हम उसी तरह का व्यवहार करते हैं, तो यह आपकी वास्तविक हार्दिक अभिव्यक्ति ही मानी जायेगी, इस बात को चार्वाक भी मानते हैं, अतएव चार्वाक मत खण्डन से ही आपका मत खण्डित हो जाता है । आपभी तो चार्वाकों को अपनी गोष्ठी में अन्तर्भूत नहीं करते हैं । अथवा आप अपने को स्पष्ट रूप से चार्वाक कहें । यदि अद्वैती विद्वान् कहें कि हमारे लिए ही ब्रह्मविद् शब्द का प्रयोग होता है , इसका आप अपलाप नही कर सकते हैं । तो इसका उत्तर है कि आप के लिए ब्रह्मवित शब्द का प्रयोग भ्रान्तिमूलक है, अतएव वह निरर्थक है । यह उसी तरह से है जैसे दिगम्बरों के लिए ऋषि आदि शब्दों का प्रयोग। यदि कहें कि आप लोग भी हमें तत्त्वविद् शब्द से अभिहित करते हैं , तो इससे क्या हुआ । यदि कहें कि इससे हमारा तत्त्ववेत्तृत्व ही सिद्ध होता है ; तो ऐसा नहीं कह सकते हैं, क्योंकि विडम्बनपरक हैं यह शब्द ; अथवा आप के द्वारा होने वाले कार्यलाभ की प्रतीक्षा में यह शब्द प्रयुक्त होता है, आपके लिए।

नापि पञ्चमः ; अधर्मत्वप्रसङ्गात् । यद्यपि स्वाश्रमधर्मानुष्ठानक्लेशादात्मानुस-न्धानविच्छेदभयेन सर्वधर्मपरित्याग इति तु यथाहृदयं सत्य वचः ; तथापि श्रुतिस्मृत्या-दयो धर्मलोपे प्रकुप्येयुरि (रन्नि) ति प्रायश्चित्तेन प्रतिसन्धानं वा निरयपतनं वाऽवश्यंभा

वीति निश्चीयताम् । अयं हि राजसस्त्यागः । यथोक्तम् , 'दुःखमित्येव यः कर्म कायक्लेशभयात् त्यजेत् । स कृत्वा राजसं त्यागं नैव त्यागफलं लभेत् ॥' इति ।

षष्ठस्तु हेतुस्तदा शोभते, यदि अशक्तिरनाहार्या परमार्थभूता स्यात् । न ह्यशक्तमधिकृत्य शास्त्राणि प्रवर्तन्ते । न च तत्त्वतोऽशक्तिः, अन्येभ्यः शक्तेभ्योऽनुतिष्ठद्भ्यो विशेषादर्शनात् । स्वहृदयविसम्वादाच्च । सन्ति च धर्मसाक्षिणोऽन्येऽपि , "आदित्यचन्द्रावनिलोऽनलश्च द्यौर्भूमिरापो हृदयं यमश्च । अहश्च रात्रिश्च उभे च सन्ध्ये धर्मश्च जानाति नरस्य वृत्तम् ॥' इति । विधुरत्वादिदशास्वपि सर्वसामान्यधर्मादेरनुवर्तनीयत्वं तद्विलने च प्रायश्चित्तं तदकरणे प्रत्यवायश्चेति ।

नापि सप्तमः; सामान्यनिर्देशमात्रेण तदसिद्धेः विशेषतस्तन्निरूपणादिति न कदाचिदपि बुद्धिपूर्वपापानामलेपसम्भव इति ।

प्रसाद--यदि पाँचवाँ पक्ष मानें तो अनाश्रमित्व अधर्मरूप होगा । यद्यपि अपने आश्रम के धर्मों के अनुष्ठान के क्लेश के द्वारा आत्मानुसंधान के विच्छेद के भय से अतएव सभी धर्मों का परित्याग करना चाहिए , यह अपने अभिप्रेत को अभिव्यक्त करने वाले अद्वैती विद्वानों के वाक्य सत्य हैं, फिर भी; समर्थों के धर्मों का लोप हो जाने पर श्रुतियाँ एवम् स्मृतियाँ प्रकुपित होंगी, अतएव उन्हें उनका प्रायश्चित्त करना होगा या नरक जाना होगा, इसी तरह के त्याग को भगवान्ने राजस त्याग बतलाया है । भगवान ने कहा है शारीरिक क्लेश के भय से कर्मों को दुःखद समझकर त्याग करना राजस त्याग कहलाता है; और उससे त्याग के फल की प्राप्ति नहीं होती । असमर्थता के स्वाभाविक अथवा परमार्थ होने पर ही छठा पक्ष शोभा पा सकता है । असमर्थों के लिए कर्मों का विधान शास्त्र नहीं करते हैं । अद्वैती विद्वान् दूसरे समर्थ तथा कर्मानुष्ठान करने वालों के सदृश ही रहते हैं, अतएव उनमें कर्मानुष्ठान की असमर्थता वास्तविक नहीं मानी जा सकती है । उनका भी हृदय कर्मों के परित्याग का विरोध करता है । किञ्च धर्म के साक्षी आदित्य, चन्द्रमा, वायु, अग्नि, द्युलोक; पृथिवी, जल, हृदय, यमराज, दिन-रात दोनों सन्ध्याएँ तथा धर्म, ये सभी मनुष्यों की वृत्ति को मानने वाले देवता भी हैं । विधुरत्वावस्था में भी सर्वसामान्य धर्मों के पालन का विधान है उनके न करने पर प्रायश्चित्त करना होता है, प्रायश्चित्तों के नहीं करने पर पाप लगता है । सामान्य निर्देश मात्र से ही सप्तम हेतु खण्डित हो जाता है , और विशेषरूप से तत्-तत् वर्णों एवम् आश्रमों के कर्मों का विधान ही किया गया है , अतएव बुद्धि पूर्वक किए गये पाप बन्धन कारक न हों ऐसा हो नहीं सकता है ।

ननु भवन्तोऽप्यन्त्यजपर्यन्तान् भगवद्भक्तान् इति धावन्तः समाचारविप्लवाय जायन्त इति समोऽयम् , अस्माकं पुनः को विशेष इति चेत्-मैवम् , किं त्वया मुक्तानां तेषां प्रतिष्ठार्चनादिरूप सम्भावनमुपप्लवकारणतयोपन्यस्तम् , उत जीवतामेव विशेषादिपरिहारेणान्येभ्य उत्कर्षभावनमिति । न प्रथमः , तेषां भगवदुपासनप्रभावविशेषनिश्शेषिता-

विद्याकर्मवासनादेहसंबन्धादीनामाविर्भूतभगवत्साम्यानां जातिविशेषसम्बन्धाभावेऽपि भक्त-प्रतिष्ठार्चनशास्त्रैः पुरुषान्तरव्यावर्तनाय पूर्वाकारमुपलक्षणीकृत्य तत्समाने बिम्बे सन्निधाप्य सभाजनविषयतया प्रतिपादितानां तत्तच्छास्त्रप्रामाण्यानुसारेण तत्तदुचितसभाजनं विधीयमानं कथं पुनरुपप्लवकारणमुन्नीतं भवता ? मुक्तौ अनन्तगरुडविष्वक्सेनतुल्याः 'इमाँल्लोकान्' इति श्रुत्या भगवदनुसञ्चरणादिकं कुर्वन्तीति सिद्धम् । नापि द्वितीयः, अनेनैव शरीरेण विद्यमानेष्ववप्लवपर्यन्तसंभावनस्य तेष्वभावात् । तथाविधेभ्योऽन्येभ्यस्तेषु भगवद्भ-क्त्या संजातमतिशयमाद्रियामहे, न पुनर्जात्यादिभेदमेव भवन्त इव स्वरूपतो निह्नवामहे, येनाऽऽचारविप्लवः स्यात् । न च जात्याद्यनुरूपसंबन्धादिवर्जनात् भगवद्भक्तेष्वपि तेष्ववज्ञादिप्रसङ्ग इति वाच्यम्, तत्कालोचितस्पर्शवर्जनेऽपि स्त्रीधर्मिण्यामात्मजनन्यामिव मानसिकवाचिकसंभावनासामर्थ्यवैभवेन पुराणेतिहासभगवद्वाक्यशतनिर्णीतेन शास्त्रानुसारिणा-मवज्ञाप्रसङ्गाभावात् । उक्तं च भगवता ; 'मद्भक्तान् शूद्रसामान्यान्नावमन्येत बुद्धिमान्' इति । यथा मतंगज-तुरङ्गम-विहङ्गम-गो-मृगादिषु पुरोहितामात्यसामन्तान्तःपुरकुब्जकिरातामनबधिरादिषु च महीपतिसमाश्रयणमहनीयतां गतेषु विशेषादनवमन्तव्येषु तत्तज्जातिगुणवैषम्यं व्यवस्थितमेवानुपाल्यते—तथा भगवत्समाश्रितेष्वपीति न कश्चिद्दोषः, राजाधिराजस्य भगवतो राजवदुपचार इति न्यायात् । आदिभक्तानामनन्तगरुडादीनामिच्छावतारभेदा इति (इमे इति च ?) पुराणप्रसिद्धम् तेन तेषां प्रतिष्ठार्चनादिकं रामकृष्णादि-भगवदवतारादीनामिवेति भक्तप्रतिष्ठाशास्त्रानुसारेण निर्णेतव्यमिति ॥

॥ इति शतदूषण्याम् अलेपकमतभङ्गवादः पञ्चषष्टितमः ॥६५॥



प्रसाद—यदि अद्वैती विद्वान् कहें कि विशिष्टाद्वैती भी शूद्र पर्यन्त को भगवद् भक्त मानते हैं, इससे वे भी धर्म को उपद्रुत करने के कारण हमारे ही सदृश हैं, हमारी उनसे अधार्मिकता के विषय में कौन सी भिन्नता है ? तो वे ऐसा नहीं कह सकते हैं, क्योंकि प्रश्न है कि अद्वैती विद्वान् मुक्तों की प्रतिष्ठा तथा अर्चना आदि रूप सम्भावना को उपद्रव का कारण मानते हैं? अथवा जीवित ही परमहंसों के अपमान का परित्याग करने से दूसरों से उत्कर्ष मानते हैं । प्रथम पक्ष तो इसलिए नहीं स्वीकारा जा सकता है कि मुक्तजीव के भगवान् की उपासना के प्रभाव विशेष से सारा अज्ञान तथा कर्मों की वासना

विनष्ट हो जाते हैं, वे भगवत् साम्य को प्राप्त कर लेते हैं; उनका यद्यपि किसी जाति विशेष से सम्बन्ध नहीं रहता है फिर भी भक्तों के प्रतिष्ठा शास्त्रों द्वारा दूसरों से भेद करने के लिए, पहले के आकारको उपलक्षण बनाकर उसके सादृश प्रतिमा में प्रतिष्ठापित करके ; उनकी समर्चारूप से प्रतिपादित विभिन्न शास्त्रों के प्रामाण्य के अनुसार, विहित विभिन्न समर्चा को आप उपद्रव का कारण कैसे मान सकते है ? 'इमान् लोकान्' यह श्रुति बतलाती है कि मुक्तावस्था में जीव अनन्त , गरुड और विष्वक्सेन के सदृश होकर; भगवान् के पिछे सञ्चरण करते हैं। दूसरा पक्ष इसलिए नहीं स्वीकारा जा सकता है कि ; इसी ही शरीर में विद्यमान परमहंसो में उपद्रव असम्भव है । उनके ही सदृश दुसरों की अपेक्षा उसमें जो विशेषता आती है वह भगवद्भक्ति के कारण आती है, आप लोगों के समान हम उनमें स्वरूपत: जाति भेद नहीं मानते हैं । आपकी ही मान्यता आचारोपप्लवकारिणी हैं । आप यह भी नहीं कह सकते हैं कि जाति आदि के अनुरूप सम्बन्ध आदि का निषेध करने से भगवद्भक्त भी परमहसों में अवज्ञा आदि का प्रसङ्ग होगा, क्योंकि यह उसी तरह नहीं हो सकता जिस तरह मुक्तवस्थोचित्त स्पर्श न होने पर भी स्त्री जाति की अपनी माता का पुराण, इतिहास तथा भगवान् के अनेक वाक्यों से समर्थित, मानसिक; एवम् वाचिक समादर करने से शास्त्रानुयायियों का अपमान नहीं होता है । भगवान् ने कहा भी है मेरे शूद्र भक्त का भी कोई बुद्धिमान अपमान नहीं करता है ।' जिस तरह राजाश्रित होने के कारण समादरणीय हाथी, घोडे, पक्षी, पशु, गौ आदि तथा पुरोहित; आमात्य, सामन्त, अन्त:पुर में रहने वाले कुब्ज किरात, वामन तथा बधिर आदि कोई अपमान नहीं करता है, अपितु उनकी जाति के अनुकूल ही उनका समादर सब लोग करते हैं, उसी तरह भगवद् भक्त समदरार्ह हैं चाहे वे किसी भी जाति के हों । क्यों कि राजाधिराज भगवान् को राजा के समान अर्चा की जाती हैं । पुराणों में प्रसिद्ध है कि भगवान् के आदि भक्त अनन्त गरुड एवम् विष्वक्सेन आदि अपनी इच्छा के अनुसार अवतार ग्रहण करते हैं । अतएव उनकी प्रतिष्ठा अर्चना आदि निर्णय भगवान् के रामकृष्ण आदि अवतारों की प्रतिष्ठा आदि के निर्णय के समान भक्त प्रतिष्ठा शास्त्र के आलोक में करना चाहिए ।

इस तरह शतदूषणी का अलेपमतभङ्ग नामक पैंसठवां वाद समाप्त हुआ ।।



## अथ परमते सूत्रस्वारस्यभङ्गवादः षट्षष्ठितमः ।।६६।।

नमोऽस्तु ब्रह्मणे तस्मै बादरायणरूपिणे । यस्यैव ब्रह्मसूत्राणां रचना सगुणायते ।।
अद्वैतमतनिष्ठानामनुष्ठानमपाकृतम् । ब्रह्मसूत्रार्थवैरूप्यं तेषामथ निरूप्यते ।।

प्रसाद—महर्षि बादरायण का शरीर धारण करने वाले पर ब्रह्म को नमस्कार करते हैं, जिनकी ब्रह्मसूत्रों की रचना ही सगुणत्व का समर्थन करती है । इसके पूर्व के पैंसठवादों में हमने अद्वैत मत में निष्ठा रखने वालों के अनुष्ठान का प्रत्याख्यान किया है, अब इस वाद में हम उनके अभिमत अर्थो से ब्रह्मसूत्रों से होने वाले विरोध का निरूपण करते हैं ।

यदाहुः-आपादचूडं ब्रह्मसूत्रेषु निर्विशेषं ब्रह्मैवार्थः प्रपञ्चमिथ्यात्वं च स्पष्टमुपपाद्यते । तथाहि—यद्ब्रह्म जिज्ञास्यतया प्रकान्तम् , तदेव हि , ' नाना नास्ति ' इति श्रुतिप्रामाण्यप्रागल्भ्यात् तदनुसारिसूत्रस्वारस्याच्च निर्विशेषमिति निश्चिन्वन्ति महान्तः । तत (त्र) बहुषु सूत्रेषु तद्विषयभूतासु श्रुतिषु च एकवचनान्तनिर्देशादात्मैक्यं स्वरसतः प्रतीयते । स चाऽऽत्मा पुनः, 'न स्थानतोऽपि परस्योभयलिङ्गं सर्वत्र हि' इत्यादिभिः सूत्रकलापैर्निर्गुणत्वेन निर्णीतः । 'भेदादिति चेन्न प्रत्येकमतद्वचनात् ,' 'अरूपवदेव हि तत्प्रधानत्वात् ,' ' आह च तन्मात्रम् ' इत्यादिभिरनेकेष्वधिकरणेषु भेदप्रसङ्गो निराकृतः । ब्रह्मव्यतिरिक्तानां पदार्थानां कार्त्स्न्येनानभिव्यक्तस्वरूपत्वम् ; 'मायामात्रं तु कार्त्स्न्येनानभिव्यक्तस्वरूपत्वात्' इत्यादिभिर्निपुणतरमुपपादितम् । [ एवं मोक्षोपायोपदेशदशायाम् , 'आत्मेति तु' इति ब्रह्मात्मैक्यानुसंधानं सूत्रितम् । तथा ?] 'संपद्याविर्भावः स्वेन शब्दात् इति मुक्तस्य स्वरूपाविर्भावमुपपाद्य ; 'अविभागेन दृष्टत्वात् ' इति ब्रह्मस्वरूपाविभाग एव फलतया निर्दिष्टः । इत्थमापादचूडं शारीरकशास्त्रे बहुषु सूत्रेषु निष्प्रपञ्चनिर्विशेषब्रह्मात्मैक्यस्य प्रतिपन्नत्वादुपात्तकतिपयसूत्रव्यतिरिक्तानि सूत्राण्यपि निर्विशेषमेव परं ब्रह्मोपपादयन्तीति नीतिविदां निर्णयः । यानि पुनः सगुणब्रह्मप्रतिपादकानि वाक्यानि, 'तानि गरुडमात्मानं जानीयात् इत्यादीन्यत्र तत्तदुपासनार्थकल्पिताकारविशिष्टब्रह्मपराणि क्रममुक्तिन्यायेन परम्परया मोक्षविश्रान्तानि । क्वचित्तु कल्पितेनाऽऽकारेण शाखाचन्द्रोपदेशन्यायेन उपलक्षणतया दर्शनेन ब्रह्मस्वरूपोपदेशपराणि । व्यास एवास्माकमादिगुरुरुपनिषदनुसारिभिः सर्वैरेवास्माभिरनुसर्तव्यः । न च प्रमाणविरोधात् ब्रह्मसूत्राणामप्रामाण्यम्, अन्यपरत्वं वा , तद्विरुद्धानामेव प्रमाणानामप्रमाणत्वात् । अन्योन्यतरतेषामाभिमानिक (?) प्रमाणानां विरोधाच्च । अभिमानप्रतिष्ठितं हि तत्तत्सिद्धान्तपरिगृहीतानां प्रमाणानां प्रामाण्यम् , अन्यथा स्वसिद्धान्तविरोधप्रसङ्गात् । ततश्च प्रमाणविरोधेऽप्यविरोधेऽपि सूत्रस्वारस्यानुरोधेन बादरायणसिद्धान्तोऽयमिति निश्चिते ; तिष्ठ वा तत्र हृदयाक्रोशेन, तत्परित्यागेन वा हृदि विन्यस्तहस्तः पक्षान्तराण्यधिशेष्वेति ॥

प्रसाद—अद्वैती विद्वानों ने यह जो कहा है कि सम्पूर्ण ब्रह्मसूत्रों का प्रतिपाद्य अर्थ निर्विशेष ब्रह्म ही हैं । इससे सम्पूर्ण प्रपञ्च स्पष्ट रूप से मिथ्या सिद्ध होता है । क्योंकि ब्रह्मसूत्रों के जिज्ञास्य रूप से जिस ब्रह्म को उपक्रान्त किया गया है , वह ब्रह्म 'नानानास्ति' अर्थात् ब्रह्म व्यतिरिक्त भेदात्मक

